बुद्ध्या विनापि विबुधार्चित-पाद-पीठ स्तोतुं समुद्यत-मतिर्विगत-त्रपोऽहम्।
बालं विहाय जल-संस्थितमिन्दु-बिम्ब-मन्य: क इच्छति जन: सहसा ग्रहीतुम्।।३।।

*Buddhyā vināpi vibudhārchita padapiṭha*
*stotum samudyata matir vigatatrapoham.*
*Bālam vihāyā jala Saṁsthitamindu bimba*
*manyaḥ ka ichchati janaḥ sahasā grahitum.*

*स्तुति को तैयार हुआ हूँ मैं निर्बुद्धि छोड़के लाज ।*
*विज्ञजनों से अर्चित हे प्रभु मन्दबुद्धि की रखना लाज ।*
*जल में पड़े चन्द्रमण्डल को बालक बिना कौन मतिमान ।*
*सहसा उसे पकड़ने वाली प्रबलेच्छा करता गतिमान ।।३।।*

Only an ignorant child tries for an impossible task like grabbing the reflection of the moon in water. similarly, oh Jina ! out of imprudence alone I am trying, inspite of my ignorance, to eulogize you, who has been revered by the gods.

अर्थ - देवों के द्वारा पूजित हैं सिंहासन जिनका, ऐसे हे जिनेन्द्र मैं बुद्धि रहित होते हुए भी निर्लज्ज होकर स्तुति करने के लिये तत्पर हुआ हूँ क्योंकि जल में स्थित चन्द्रमा के प्रतिविम्ब को बालक को छोड़कर दूसरा कौन मनुष्य सहसा पकड़ने की इच्छा करेगा? अर्थात् कोई नहीं।

Whose throne has been worshipped by the gods, such, O Lord! I am ready to pray you without being ashamed inspite of my ignorance. The reason is that there is no one in this world except a child who wishes to catch the image of the moon in water all of a sudden.

चित्र परिचय ➪

एक ओर बालक जल में पड़े चन्द्रमण्डल को पकड़ने के असफल प्रयास में है। दूसरी ओर आचार्य मानतुंग स्वयं को अल्पबुद्धि मानते हुए देवाधिदेव आदिनाथ की विशाल स्तुति करने का प्रयास कर रहे हैं।।३।।

One side, a child is making unneccessary efforts to hold the shadow of the moon in the water; on the other hand, Āchārya Mānatunga, who says himself an ignorant one, is trying to pray deeply the Lord Ādinātha.

वक्तुं गुणानुगुण-समुद्र शशाङ्क-कान्तान्, कस्ते क्षमः सुर-गुरु-प्रतिमोऽपि बुद्ध्या।
कल्पान्त-काल-पवनोद्धत-नक्र-चक्रं, को वा तरीतुमलमम्बुनिधिं भुजाभ्याम्॥४॥

*Vaktum guṇan guṇasamudra shashanka kãntãn*
*Kaste kṣamaḥ suraguru pratimopi buddhyā.*
*Kalpānta kāla pavanoddhata nakra chakraṁ*
*kovātarītu malamambu nidhiṁ bhujābhyām.*

*हे जिन चन्द्रकान्त से बढ़कर तव गुण विपुल अमल अतिश्वेत ।*
*कह न सके नर हे गुणसागर सुर गुरु के सम बुद्धि समेत ।*
*मक्र नक्र चक्रादि जन्तु युत प्रलय पवन से बढ़ा अपार ।*
*कौन भुजाओं से समुद्र के, हो सकता है परले पार ॥४॥*

O ocean of virtues ! Can even Brihaspati, the guru of gods, with the help of his unlimited wisdom, narrate your virtues pure and blissful as the moon ? (Certainly not) Can a man swim across the reptile infested ocean in fury, lashed by the gales of deluge? (certainly not).

अर्थ - हे गुणों के भंडार! आपके चन्द्रमा के समान सुन्दर गुणों को कहने के लिये वृहस्पति के सदृश भी कौन पुरुष समर्थ है? अर्थात् कोई नहीं। अथवा प्रलयकाल की वायु के द्वारा प्रचण्ड है मगरमच्छों का समूह जिसमें ऐसे समुद्र को भुजाओं के द्वारा तैरने के लिये कौन समर्थ है अर्थात् कोई नहीं।

O full of virtues! Is there any person even if alike Jupiter capable of singing your most beautiful virtues, which are as cool as the moon? Is there anyone able to swim across an ocean with his arms, an ocean which is perturbed due to the group of crocodiles and the sudden winds of the big bang?

चित्र परिचय ⇨

आचार्य मानतुंग वृहस्पति के द्वारा प्रभु के गुण रत्नों के बखान की असमर्थता एवं मगरमच्छों से भरे हुए समुद्र को भुजाओं से पार करने की असमर्थता व्यक्त कर रहे हैं॥४॥

Āchārya Mānatunga has tried to explain the helplessness, that even Brihaspati (Jupiter) is not able to pray the Lord and again unable to cross the ocean, which is full of the crocodiles.

सोऽहं तथापि तव भक्तिवशान्मुनीश, कर्तुं स्तवं विगतशक्तिरपि प्रवृत्तः ।
प्रीत्यात्मवीर्यमविचार्य मृगो मृगेन्द्रं, नाभ्येति किं निज-शिशोः परिपालनार्थम् ।।५।।

*Soham tathāpi tava bhakti vaśān munīsha*
*kartuṁ stavaṁ vigata shaktirapi pravrittaḥ.*
*Prītyātma-vīrya mavichārya mṛigīmṛigendram*
*nābhyeti kiṁ nija śiśhoḥ paripālanārtham.*

*वह मैं हूँ कुछ शक्ति न रखकर भक्ति प्रेरणा से लाचार ।*
*करता हूँ स्तुति प्रभु तेरी जिसे न पौर्वापर्य विचार।*
*निज शिशु की रक्षार्थ आत्मबल बिना विचारे क्या न मृगी ।*
*जाती है मृगपति के सम्मुख प्रेम रंग में हुई रंगी ।।५।।*

O Apostle of apostles ! I do not possess the wisdom to narrate your infinite virtues. Still, inspired by my devotion for you, I intend to compose a hymn in your praise. As a doe faces a lion to protect its fawn, forgetting its own fraility, similarly, devotion is forcing me to face the great task of composing hymn without assessing my own ability.

अर्थ - हे मुनीश! तथापि-शक्ति रहित होता हुआ भी, मैं - अल्पज्ञ, भक्तिवश, आपकी स्तुति करने को तैयार हुआ हूँ। हरिणी, अपनी शक्ति का विचार न कर, प्रीतिवश अपने शिशु की रक्षा के लिये, क्या सिंह के सामने नहीं जाती? अर्थात् जाती है।

O Lord of the monks! I am without any strength, I am not learned, still I have been ready to sing song of prayers due to devotion for you. Does it not so happen that even a doe stands to face the lion without any consideration of her strength but for defence of her child due to mothers love alone?

चित्र परिचय ⇨

स्वयं को शक्तिहीन कहते हुए आचार्य मानतुंग भगवान की स्तुति करने के प्रयास में हैं। दूसरी ओर मृगी, अपने शिशु की रक्षा के लिये आक्रामक सिंह का मुकावला कर रही है।।५।।

Āchārya Mānatunga, he; who accepts that he is the powerless one, is trying hard to pray the God; and on the other hand the doe is facing boldly the furious lion due to affection of its child.

अल्प-श्रुतं श्रुतवतां परिहास-धाम, त्वद्भक्तिरेव मुखरीकुरुते बलान्माम्।
यत्कोकिल: किल-मधौ मधुरं विरौति, तच्चाम्र-चारु-कलिका-निकरैक-हेतु:॥६॥

*Alpa shrutaṁ shrutavatāṁ parihāsa dhāma*
*tvad-Bhakti-reva mukharī kurute balānmām.*
*Yat kokilaḥ kila madhau madhuraṁ virauti*
*tacchāmra chāru kalikā nikaraika hetuḥ.*

*अल्पश्रुत हूँ श्रुतवानों से हास्य कराने का ही धाम ।*
*करती है वाचाल मुझे प्रभु भक्ति आपकी आठों याम ।*
*करती मधुर गान पिक मधु में जगजन मनहर अति अभिराम ।*
*उसमें हेतु सरस फल फूलों से युत हरे भरे तरु आम ॥६॥*

O embodiment of pure wisdom! I have so little knowledge that I am an object of ridicule for the wise. Still, my devotion for you stirs me to sing hymns in your praise, as the mangoes sprout during the spring to impell the cuckoo produce its melodious Coo.

अर्थ - विद्वानों की हँसी के पात्र, मुझ अल्पज्ञानी को आपकी भक्ति ही बोलने को विवश करती है। वसन्त ऋतु में कोयल जो मधुर शब्द करती है उसमें निश्चय से आम्र कलिका ही एक मात्र कारण है।

O Lord! only devotion for you makes me to speak. I am really not learned but could be ridiculed by the learned. The cuckoo makes the sweetest strings in spring surely the sprouts of the mangoes are the only cause.

चित्र परिचय ⇨

आम्रमंजरी को देखकर कोयल मधुर स्वर में गान कर रही है। आचार्य मानतुंग एवं भक्तगण भगवद्भक्ति से प्रेरित होकर स्तुति करने का प्रयास कर रहे हैं॥६॥

The cuckoo is singing melodiously, seeing the sweet sporut of mangoes, on the other hand, Āchārya Mānatunga and his followers are trying to worship being stimulated by the devotion of God itself.

**त्वत्संस्तवेन भव-संतति-सन्निबद्धं पापं क्षणात्क्षय मुपैति शरीर भाजाम्।**
**आक्रान्त-लोकमलि-नील-मशेषमाशु, सूर्यांशु-भिन्नमिव शार्वरमन्धकारम्।।७।।**

***Tvat saṁstavena bhava santati sannibaddham***
***pāpam kṣaṇāt kṣya mupaiti śharīra bhājām.***
***Ākrānta loka malinīlamaśheṣha māśhu***
***sūryāṁśhu bhinna miva śhārvaramandhakāram.***

*जिनवर की स्तुति करने से चिरसंचित भविजन के पाप।*
*क्षणभर में भग जाते निश्चित इधर उधर अपने ही आप।*
*सकल लोक में व्याप्त रात्रि का भ्रमर सरीखा काला ध्वान्त।*
*प्रात: रवि की उग्र किरण लख हो जाता क्षण में प्राणान्त ।।७।।*

**The malignant karmas accumulated by the living beings are instantaneously wiped out by eulogizing you. Just as the piercing sunrays dispel the all enveloping dense darkness, black as a bummle-bee.**

**अर्थ** - आपकी स्तुति से, प्राणियों के, अनेक जन्मों में बांधे गये पाप कर्म क्षण भर में नष्ट हो जाते हैं जैसे सम्पूर्ण लोक में व्याप्त रात्रि का अंधकार सूर्य की किरणों से क्षणभर में छिन्न भिन्न हो जाता है।

**The darkness of the night prevalent in the whole universe gets scatterd and Vanish within a moment of the rays by the sun. Similarly O Lord! due to your worship the demerits of lives of several births get annihilated within an moment.**

चित्र परिचय ⇨

प्रभु भक्ति में लीन भक्त से क्रोधादि कषाय एवं पाप दूर भाग रहे हैं। दूसरी ओर सूर्योदय होते ही गहन अंधकार दूर होता जा रहा है।।७।।

**All the sins and passions are automatically going away from the devotee, who is completely devoted in the devotion, as the darkness is vanished at the rise of the sun.**

मत्वेति नाथ तव संस्तवनं मयेद-मारभ्यते तनुधियापि तव प्रभावात्।
चेतो हरिष्यति सतां नलिनीदलेषु मुक्ता-फलद्युतिमुपैति ननूद-बिंदुः।।८।।

*Matvetinātha tava saṁstavanaṁ mayeda*
*mārabhyate tanu dhiyāpi tava prabhāvāt.*
*Cheto hariṣhyati satāṁ nalinī daleṣhu*
*muktāphala dyutimupaiti nanūda binduḥ.*

मैं मतिहीन दीन प्रभु तेरी शुरु करूँ स्तुति अघहान ।
प्रभु प्रभाव ही चित्त हरेगा सन्तों का निश्चय से मान ।
जैसे कमल पत्र पर जलकण मोती कैसे आभावान ।
दिपते हैं फिर छिपते हैं असली मोती में हे भगवान ।।८।।

I compose this Panegyric with the belief that, though composed by an ignorant person like me, it will certainly please noble people due to your divine influence. Indeed, when on lotus leaves, dew drops glitter like pearls presenting a pleasant sight.

अर्थ - हे स्वामिन्! ऐसा मानकर मुझ मन्दबुद्धि के द्वारा भी आपका यह स्तवन प्रारम्भ किया जाता है, जो आपके प्रभाव से सज्जनों के चित्त को हरेगा। निश्चय से पानी की बूँद कमलिनी के पत्तों पर मोती के समान शोभा को प्राप्त करती है।

O Master! this prayer is begun even by the ignorant like me. Still it will win the hearts of the gentle due to your influence. The waterdrops on the leaves of the lotus reach the top of glory as pearls infact.

चित्र परिचय ⇨

सरोवर में खिले हुए कमलों पर ओस कण मोती के समान शोभित हो रहे हैं। आचार्य मानतुंग के भक्तिपूर्ण वचन भी उज्ज्वल मोती के समान शोभायमान है।।८।।

Dew drops are seeming very beautiful on the leaves of the bloomed lotus flower in the pool. Devoted preachings of Āchārya Mānatunga are glorious like pearls.

आस्तां तवस्तवनमस्त-समस्त दोषं, त्वत्सङ्कथापि जगतां दुरितानि हन्ति।
दूरे सहस्त्रकिरणः कुरुते प्रभैव, पद्माकरेषु जलजानि विकासभाञ्जि।।९।।

*Āstām tava stavanamasta samasta doṣam*
*tvat saṁkathāpi jagatāṁ duritāni hanti.*
*Dūre sahasra kiranaḥ kurute prabhaiva*
*padmā kareṣhu jalajāni vikāsa bhāñji.*

*दूर रहे स्तोत्र आपका जो कि सर्वथा है निर्दोष ।*
*पुण्य कथा ही किन्तु आपकी हर लेती है कल्मष कोष ।*
*प्रभा प्रफुल्लित करती रहती, सर के कमलों को भरपूर ।*
*फेंका करता सूर्य किरण को, आप रहा करता है दूर ।।९।।*

The brilliant sun is far away; still, at dawn its soft glow makes the drooping lotus buds bloom. Similarly, O Jina ! Let alone the immeasurable powers of your eulogy, mere utterance of your name with devotion destroys the sins of Beings and purifies them.

अर्थ - सम्पूर्ण दोषों से रहित आपका स्तवन तो दूर, आपकी पवित्र कथा भी प्राणियो के पापों का नाश कर देती है। जैसे, सूर्य तो दूर, उसकी प्रभा ही सरोवर में कमलों को विकसित कर देती है।

Leave alone your prayer, without any flow even your sacred story destroys the demerits of lives. Living beings apart the sun even its illumination is enough to bloom the lotus of lakes.

चित्र परिचय ➪

सूर्य की प्रभा से सरोवर में कमल विकसित हो रहे हैं। भगवान की पुण्य कथा से भक्तगण पापमुक्त हो रहे हैं।।९।।

Lotus flowers are blooming in the pool due to lustre of the sun. All the sins of the devotees are being removed due to meritorious preachings of the God.

नात्यद्भुतं भुवन-भूषण भूत-नाथ ! भूतैर्गुणैर्भुवि भवंतमभिष्टुवंत:।
तुल्या भवंति भवतो ननु तेन किं वा, भूत्याश्रितं य इह नात्मसमं करोति॥१०॥

*Nātyad bhutaṁ bhuvana bhūṣhaṇa bhūtanātha*
*bhūtair guṇair bhuvi bhavanta mabhiṣhṭu vantaḥ.*
*Tulyā bhavanti bhavato nanu tena kiṁvā*
*bhūtyāśritaṁ ya iha nātma samaṁ karoti.*

*त्रिभुवन तिलक जगत्पति हे प्रभु सद्गुरुओं के हे गुरुवर्य ।*
*सद्भक्तों को निजसम करते इसमें नहीं अधिक आश्चर्य ।*
*स्वाश्रित जन को निजसम करते, धनी लोग धन धरणी से ।*
*नहीं करें तो उन्हें लाभ क्या उन धनिकों की करनी से ॥१०॥*

O embelishmence of the world ! It is not surprising that he, who is engrossed in praise of your infinite values of virtues attains your exalted positions. In fact, what is the use of serving such a master who does not allow his dependents to prosper to an exalted position like his? It should not be surprising if a benevolent master makes his subject his equal.

अर्थ - हे जगत् के भूषण! हे प्राणियों के नाथ! सत्यगुणों के द्वारा आपकी स्तुति करने वाले पुरुष पृथ्वी पर यदि आपके समान हो जाते हैं तो इसमें अधिक आश्चर्य नहीं है। क्योंकि उस स्वामी से क्या प्रयोजन, जो इस लोक में अपने अधीन पुरुष को सम्पत्ति के द्वारा अपने समान नहीं कर लेता।

O Jewel of the Universe! O Lord of the lives!! There is no wonder if the devotee on this earth pray you with pure virtues, become, as you are. The reason is that its no use to have a master who does not make his slave as he is.

चित्र परिचय ⇨

उदार चित्त स्वामी से धन राशि प्राप्त कर सेवक कृतकृत्य हो रहे हैं। भगवान की भक्ति से गुण रत्नों को प्राप्त कर भक्त कृतकृत्य हो रहे हैं॥१०॥

Servants are being indebted by getting money from their generous Master. In the same way the devotees are also being blessed by getting virtues from the God.

दृष्ट्वाभवन्तमनिमेष-विलोकनीयं, नान्यत्र तोषमुपयाति जनस्यचक्षुः।
पीत्वा पयः शशिकर-द्युति-दुग्ध-सिंधोः क्षारं जलं जल-निधे रसितुं क इच्छेत्॥११॥

*Driṣṭvā bhavanta manimeṣha VilokaNīyam*
*nānyatra toṣhamupayāti janasya chakṣhuḥ.*
*Pītvā Payaḥ Śhaśhikara dyuti dugdha sindhoḥ*
*kṣhāraṁ jalaṁ jala nidhe rasituṁ ka icchhet.*

*हे अनिमेष विलोकनीय प्रभु तुम्हें देखकर परम पवित्र ।*
*तोषित होते कभी नहीं हैं नयन मानवों के अन्यत्र ।*
*चन्द्र किरण सम उज्ज्वल निर्मल क्षीरोदधि का कर जलपान ।*
*कालोदधि का खारा पानी पीना चाहे कौन पुमान ॥११॥*

O Jina! your divine magnificence is spell-binding. After looking at your divinity form nothing else pleases the eyes obviously, who would like to taste the saline seawater after drinking fresh water of the divine milk-ocean, pure and soothing like moonlight?

**अर्थ** - हे अनिमेष दर्शनीय प्रभो! आपके दर्शन के पश्चात् मनुष्यों के नेत्र अन्यत्र सन्तोष को प्राप्त नहीं होते। चन्द्रकीर्ति के समान निर्मल क्षीरसमुद्र के जल को पीकर कौन पुरुष समुद्र के खारे पानी को पीना चाहेगा? अर्थात् कोई नहीं।

No vision could be disabled from your lovely sight, such O you Lord! After having observed you no eye could get contented elsewhere. Is there any person who would like to take the salt water of a saline sea, after having taken moonlit clean water of the divine milk ocean?

चित्र परिचय ⇨

ब्रह्मा अथवा विष्णु को देखकर संतुष्ट न होने वाला भक्त भगवान के सुन्दर रूप को अपलक दृष्टि से देख रहा है। क्षीर समुद्र के मधुर जल का जिसने स्वाद चखा है, वह लवण समुद्र के जल को पीने में असमर्थ है॥११॥

**Devotee, who is not satisfied by seeing Brahmā and Viṣhṇu, is looking at the beautiful form of God without winking the eyes. He, who has just taken the taste of the milky ocean is unable to drink the water of salty ocean.**

यैः शांत-राग-रुचिभिः परमाणुभिस्त्वं, निर्मापित स्त्रिभुवनैक ललाम-भूत।
तावन्त एव खलु तेऽप्यणवः पृथिव्यां, यत्ते समानमपरं न हि रूपमस्ति।।१२।।

*Yaiḥ śhānta rāga ruchibhiḥ paramāṇu bhistvam*
*nirmā-pita stri-bhuvanaika lalāma bhūta.*
*Tāvanta eva khalu tepyaṇavaḥ pṛithivyām*
*yatte samāna maparaṁ nahi rūpamasti.*

*जिन जितने जैसे अणुओं से निर्मापित प्रभु तेरी देह ।*
*थे उतने वैसे अणु जग में शान्त राग मय निस्संदेह ।*
*हे त्रिभुवन के शिरोभाग के अद्वितीय आभूषण रूप ।*
*इसीलिये तो आप सरीखा नहीं दूसरों का है रूप ।।१२।।*

O the sole embelishment of the three realms ! It appears as if the quiescence and harmony imparting ultimate particles became extinct after constituting your body, because I do not witness such out of the world manificence other than yours.

अर्थ - हे त्रिभुवन के एकमात्र आभूषण जिनेन्द्रदेव! जिन रागरहित सुन्दर परमाणुओं के द्वारा आपकी रचना हुई वे परमाणु पृथ्वी पर निश्चय से उतने ही थे क्योंकि आपके समान दूसरा रूप नहीं है।

O Jewel of the three realms! The ultimate particle on this earth were infact only those alone through which your constitution was built up. Those handsome and lovely particles were without love and malice. The reason is that your aesthetical form is unparalleled.

चित्र परिचय ⇨

चित्र में सुन्दर परमाणुओं से निर्मित भगवान का बाल शरीर दिखाया गया है। आचार्य मानतुङ्ग एवं चतुर्णिकाय के देव, अनुपम रूप के धनी भगवान की स्तुति कर रहे हैं।।१२।।

**The handsome infant body of the God is shown in the picture constituted by the beautiful particles. Ācharya Mānatunga and all the four kinds of the deities are doing eulogy of unique God**

वक्त्रं क्व ते सुर-नरोरग-नेत्र-हारि नि:शेष-निर्जित-जगत्त्रितयोपमानम् ।
बिम्बं कलंक-मलिनं क्व निशाकरस्य यद्वासरे भवति पाण्डु-पलाश कल्पम् ।।१३।।

*Vaktraṁ kva te sura naroraga netrahāri*
*niḥśeṣa nirjita jagat tritayopamānam.*
*Bimbaṁ kalanka malinam kva niśhākarasya*
*yadvāsare bhavati pāṇḍu palāśha kalpam.*

*कहाँ आपका मुख अति सुन्दर सुर नर उरग नेत्रहारी ।*
*जिसने जीत लिये सब जग के जितने थे उपमाधारी ।*
*कहाँ कलङ्की बङ्क चन्द्रमा रङ्क समान कीट सा दीन ।*
*जो पलाश सा फीका पड़ता दिन में होकर के छवि छीन ।।१३।।*

Analogy of your face with the moon does not appear proper to me. How can your scintillating face, that pleases the eyes of gods, angels, human and other beings alike, be compared with the spotted moon that is as dull and pale, during the day, as the autumn leaves? Indeed, even the best available analogy for your face is lowly in comparistion.

**अर्थ** - हे प्रभो! सम्पूर्ण रूप से तीनों जगत् की उपमाओं का विजेता, देव मनुष्य तथा धरणेन्द्र के नेत्रों को हरने वाला कहाँ आपका मुख? और कलंक से मलिन, चन्द्रमा का वह मण्डल कहाँ? जो दिन में पलाश (ढाक) के पत्ते के समान फीका पड़ जाता।

O Lord! how to compare your face? It surpasses all the similies of the three worlds with all its perfection. Really it is such that eyes of the super human, human and the Lord of the subhuman lose everything. How can it be kept in simile with the aura of the moon having dark spots and the moon which fades away during day like the leave of palāsa.

चित्र परिचय ⇨

भगवान आदिनाथ के दिव्य मुखमण्डल को देखकर देव, मनुष्य, नागकुमार आनन्दित हो रहे हैं। दूसरी ओर दिखाई दे रहा है, दिन के समय ढाक के पीले पत्तों की भाँति फीका निस्तेज और कलङ्कयुक्त चन्द्रमा।।१३।।

Kalpavasi deties, Nāgakumār a deities and Human beings are extremely pleised by looking charmed at the divine face of Lord Ādinātha. On the other hand the moon, who is looking feeble, brightless, dull, full of spot and like yellow leaves of the palasa tree; even in the day time.

सम्पूर्ण-मण्डल-शशांक-कला-कलाप-शुभ्रा गुणास्त्रिभुवनं तव लंघयन्ति।
ये संश्रितास्त्रिजगदीश्वर-नाथमेकं कस्तान्निवारयति संचरतो यथेष्टम्॥१४॥

*Sampūrṇa maṇdala śhaśhānka kalā kalāpa*
*śubhrā guṇāstri bhuvanaṁ tava langhayanti.*
*Ye saṁśhritāstri jagadīśhwara nātha mekam*
*kastān nivārayati saṁcharto yatheṣṭam.*

तव गुण पूर्ण शशांक कान्तिमय कला कलापों से बढ़के ।
तीन लोक में व्याप रहे हैं जो कि स्वच्छता में चढ़के ।
विचरें चाहे जहाँ कि जिनको जगन्नाथ का एकाधार ।
कौन माई का जाया रखता उन्हें रोकने का अधिकार ॥१४॥

O lord of the three realms ! Surpassing the glow of the full moon, your infinite virtues are radiating throughout the universe even beyond the three realms; the hymns in praise of your virtues can be heard everywhere throughout universe. Indeed, who can curb the freedom of movement of devotees of the only omnipotent like you? (Certainly no one is capable of.)

अर्थ - पूर्ण चन्द्र की कलाओं के समान उज्ज्वल आपके गुण, तीनों लोकों में व्याप्त हैं क्योंकि जो अद्वितीय त्रिजगत् के भी नाथ के आश्रित हैं उन्हें इच्छानुसार घूमते हुए कौन रोक सकता है? कोई नहीं।

O Lord! your fiery clean virtues are like the phases of the full moon and predominant in all the three worlds. The reason is who could prevent the wishful movement of those who have the patronage of the unique Lord of all the three worlds.

चित्र परिचय ⇨

पूर्णिमा की चन्द्रकलाओं के समान भगवान के अनन्त दर्शन आदि गुण तीनों लोकों में फैल रहे हैं। चक्रवर्ती, धरणेन्द्र, देवेन्द्र सहित आचार्य मानतुङ्ग प्रभु का यशोगान कर रहे हैं॥१४॥

The infinite virtues of the God are being spread in all the three universe like the brightened light of full moon. Āchārya Mānatunga along with Chakrawarti, Dharṇendra, and Devendra is praying the God.

चित्रं किमत्र यदि ते त्रिदशांगनाभि, नीतं मनागपि मनो न विकार-मार्गम्।
कल्पान्त-काल-मरुता चलिताचलेन, किं मन्दराद्रि-शिखरं चलितं कदाचित्।।१५।।

*Chitraṁ kimatra yadi te tridaśhānga nābhi*
*nīrtaṁ manāgapi mano na vikāra mārgam.*
*Kalpānta kāla marutā chalitā chalena*
*kim mandarādri śhikharaṁ chalitaṁ kadāchit.*

*मद की छकीं अमर ललनाएँ प्रभु के मन में तनिक विकार ।*
*कर न सकीं आश्चर्य कौन सा रह जाती है मन को मार ।*
*गिरि गिर जाते प्रलय पवन से तो फिर क्या वह मेरु शिखर ।*
*हिल सकता है रचमात्र भी पाकर झंझावात प्रखर ।।१५।।*

O Passionless! Divine nymphs have tried their best to allure you through libid gestures, but it is not surprising that your tranquillity has not been disturbed even fractionally of course, the tremendous gale of the doomsday, that moves common hillocks, can not disturb even the tip of the great Sumeru mountain.

अर्थ - यदि आपका मन देवाङ्गनाओ के द्वारा किंचित् भी विकृति को प्राप्त नहीं कराया जा सका, तो इस विषय मे आश्चर्य ही क्या है? पर्वतों को हिला देने वाली प्रलयकाल की पवन के द्वारा क्या कभी मेरु पर्वत का शिखर हिल सका है? नहीं।

**O Lord! What is the wonder if your mind not be moved even the least little most by the beautiful build up of the Goddess? Has it been ever possible even for the winds of the big bang which move the mountains could ever shake the spire of the Meru.**

चित्र परिचय ⇨

सामान्य पर्वतों को हिला देने वाली प्रलय काल की प्रचण्ड वायु सुमेरु को हिलाने मे असमर्थ है। हाग विलासों से परिपूर्ण अप्सराओ के मोहक नृत्य के सम्मुख भी आदिनाथ प्रभु सुमेरु की तरह अकम्प विराजमान हैं।।१५।।

**The dooms of time, which can destroy all the mountains; is quiet unable even to harm a bit to Sumeru. In the same way the extremely beautiful angels are quiet unable to attract even a litle bit to Lord Ādinātha who is firmed like Sumeru mountain.**

निर्धूम-वर्तिरपवर्जित-तैल-पूरः कृत्स्नं जगत्त्रयमिदं प्रकटी-करोषि।
गम्यो न जातु मरुतां चलिताचलानां दीपोऽपरस्त्वमसि नाथ जगत्प्रकाशः।।१६।।

*Nirdhūma VartiraPavarjita tailapūraḥ*
*kṛtshnaṁ jagattraya midaṁ prakatīkaroṣhi.*
*Gamyo na jātu marutāṁ calita calānāṁ*
*dīpoparastva masināthā jagat prakaśaḥ.*

*धूम न बत्ती तेल बिना ही प्रकट दिखाते तीनों लोक ।*
*गिरि के शिखर उड़ाने वाली, बुझा न सकती मारुत झोक ।*
*तिस पर सदा प्रकाशित रहते गिनते नहीं कभी दिन रात ।*
*ऐसे अनुपम आप दीप हैं स्वपर प्रकाशक जग विख्यात ।।१६।।*

O lord! You are an all enlightening divine lamp that needs neither a wick nor oil, and is smokeless, yet enlightens three realms. Even the storm that moves the immovable does not effect it.

**अर्थ** - हे स्वामिन्! आप धूम तथा बाती से रहित, तेल के प्रवाह के बिना भी इस सम्पूर्ण लोक को प्रकट करने वाले अपूर्व जगत् प्रकाशक दीपक हैं जिसे पर्वतों को हिला देने वाली वायु भी कभी बुझा नहीं सकती।

O Master! You are the unprecedented lamp illuminating the whole world for manefesting the whole universe even without the current of oil and even without the smoke and wick. You are such an unprecedented lamp which can never be extiguished even by the storm moving the mountains.

चित्र परिचय ⇨

दीपक, काला धुआँ उगलते हुए प्रकम्पित लौ से युक्त है। भगवान आदिनाथ सम्पूर्ण लोक को प्रकाशित करने वाले धूमरहित दीपक के समान प्रतीत हो रहे हैं।।१६।।

**The vibrating flame of the lamp is emiting the black smoke. But on the other hand the virtuous Lord Ādināth who is giving light to the whole universe smokelessly.**

नास्तं कदाचिदुपयासि न राहु-गम्यः स्पष्टीकरोषि सहसा युगपज्जगन्ति।
नाम्भोधरोदर-निरुद्ध-महा-प्रभावः सूर्यातिशायि-महिमासि मुनीन्द्र लोके ॥१७॥

*Nāstaṁ kadāchidu payāsi na rāhu gamyaḥ*
*spaṣṭī karoṣhi sahasā yuga pajjaganti.*
*Nāmbho dharodara niruddha mahā prabhāvaḥ*
*sūryāti śāyi mahimāsi muneendra loke.*

*अस्त न होता कभी न जिसको ग्रस पाता है राहु प्रवल ।*
*एक साथ वतलाने वाला, तीन लोक का ज्ञान विमल ।*
*रुकता कभी प्रभाव न जिसका वादल की आकर के ओट ।*
*ऐसी गौरव गरिमा वाले आप अपूर्व दिवाकर कोट ॥१७॥*

O Monk of monks! Your abounding glory is greater than that of the sun. The sun rises and sets, it is eclipsed and is covered by clouds, but the orb of Your ominiscience is ever shining, it never sets and glow of your omniscience reaches to the every part of the world without any obstacles.

**अर्थ** - हे मुनीन्द्र! आप न तो कभी अस्त होते है न ही राहु के द्वारा ग्रसे जाते है और न आपका महान तेज मेघ से तिरोहित होता है आप एक साथ तीनों लोकों को शीघ्र ही प्रकाशित कर देते हैं अतः आप सूर्य से भी अधिक महिमावन्त है।

O Lord of the monks! Never you set and never you are shadowed by the Rāhū, nor ever your great glow fades. You are far more glorious than the sun, as you enlighten all the three worlds within an instant.

चित्र परिचय ⇨

चित्र में सूर्य को राहू के द्वारा गसित दिखाया है, लेकिन गुरुदेव आदिनाथ रूप सूर्य को ग्रसने मे समर्थ कोई राहू नहीं है॥१७॥

As illustrated the Rāhu is eating up to the sun. But none dare to finish up the Ādinātha like Lord.

नित्योदयं दलितमोहमहांधकारं, गम्यं न राहु वदनस्य न वारिदानां।
विभ्राजते तव मुखाब्जमनल्पकांति, विद्योतयज्जगदपूर्वशशांकबिंबम् ।।१८।।

*Nityo dayaṁ dalita moha mahāndha kāram*
*gamyaṁ na rāhu vadanasya na vāridānāṁ.*
*Vibhrājate tava mukhābja manalpa kānti*
*vidyotayajjagadpūrva śhaśhānka biṁbam.*

*मोह महातम दलने वाला सदा उदित रहने वाला ।*
*राहु न बादल से दबता पर सदा स्वच्छ रहने वाला ।*
*विश्व प्रकाशक मुख सरोज तव अधिक कान्तिमय शान्तिस्वरूप ।*
*है अपूर्व जग का शशि मण्डल जगत शिरोमणि शिव का भूप ।।१८।।*

O Lord! Your lotus face is a moon Par-excellence. The moon shines only at night, it is eclipsed and veiled by the clouds but your ever radiant face removes the universal darkness of ignorance and desire.

**अर्थ** - हमेशा उदित रहने वाला, मोहरूपी अंधकार को नष्ट करने वाला जिसे न तो राहु ग्रस सकता है, न ही मेघ आच्छादित कर सकते हैं, अत्यधिक कान्तिमान, जगत को प्रकाशित करने वाला आपका मुखकमल रूप अपूर्व चन्द्रमण्डल शोभित होता है।

O supreme Beloved! Your face as a lotus decorates an unprecedented orbit of the moon. It is ever risen. It the destroyer of the darkened ignorance of charm. It can never be eclipsed by the Rāhū. It can never be covered by the clouds. It is full of such an extremely lucid lustre that enlightens the universe.

चित्र परिचय ⇨

चन्द्रमा राहु एवं बादलों से प्रभावहीन हो रहा है। भगवान ऋषभदेव का मुखचन्द्र अक्षय प्रकाश युक्त है। भगवान की धवल कीर्ति का बखान करता हुआ धवल वर्ण गौ-वत्स प्रस्तुत है।।१८।।

The moon is being affected with helplessness by Rāhu and clouds. None can affect even a bit to Lord Ādinātha. The illustrated white cow and calf are telling the complete justified fairness of the virtues of Lord.

किं शर्वरीषु शशिनाह्नि विवस्वता वा, युष्मन्मुखेन्दुदलितेषु तमःसु नाथ।
निष्पन्न शालिवनशालिनि जीवलोके, कार्यं कियज्जलधरैर्जलभारनम्रैः ॥१९॥

*Kiṁ śharva Riṣhu śhaśhi nānhi vivasvatāvā?*
*yuṣman mukhendu daliteṣhu tamahsu nātha.*
*Niṣhpanna śhālivana śhālini jīvaloke*
*kāryaṁ kiyajjala dharair jala bhāra namraiḥ.*

*नाथ आपका मुख जब करता अन्धकार का सत्यानाश ।*
*तब दिन में रवि और रात्रि में चन्द्रबिम्ब का विफल प्रयास ।*
*धान्य खेत जब धरती तल के पके हुए हों अति अभिराम ।*
*शोर मचाते जल को लादे हुए घनों से तब क्या काम ॥१९॥*

**O Lord of the universe! Where is the need of the sun during the day and the moon during the night when your ever radiant face sweeps away the darkness of the world. Indeed, once the crop is ripe there is no need of the thundering rainy clouds.**

**अर्थ** - हे स्वामिन्! जब अंधकार आपके मुख रूपी चन्द्रमा के द्वारा नष्ट हो जाता है तो रात्रि में चन्द्रमा से एवं दिन में सूर्य से क्या प्रयोजन? पके हुए धान्य के खेतों से शोभायमान धरती तल पर पानी के भार से झुके हुए मेघों से फिर क्या प्रयोजन।

**What is the purpose of the moon at night and the sun during the day when the darkend ignorance is annuled by the moonlike face of yours? What is the purpose of the aproaching heavy clouds down by water on the earth, fully enriched with the forest of golden ripened crops.**

चित्र परिचय ⇨

पके हुए धान्य खेतों के लिये बिजली से परिपूर्ण जलधर अनुपयुक्त प्रतीत हो रहे हैं। तीन लोक के अंधकार को दूर करने वाले देवाधिदेव ऋषभदेव के मुखमण्डल के समक्ष सूर्यचन्द्र भी तुच्छ हैं ॥१९॥

**As a lot of water is quite unuseful for a ripen crop; so the importance of sun and moon etc., is of no value indeed; before the virtue of the Lord Ādinatha.**

ज्ञानं यथा त्वयि विभाति कृतावकाशं, नैवं तथा हरिहरादिषु नायकेषु।
तेज:स्फुरन्मणिषु याति यथा महत्त्वं, नैवं तु काचशकले किरणाकुलेऽपि ।।२०।।

*Gyānaṁ yathā tvayi vibhāti kritāva kāśhaṁ*
*naivaṁ tathā Hariharā dishu nāyakeshu.*
*Tejaḥ sfuran maṇishu yāti yathā mahattvam*
*naivaṁ tu kācha śhakale kiraṇā kulepi.*

*जैसा शोभित होता प्रभु का स्वपर प्रकाशक उत्तम ज्ञान ।*
*हरिहरादि देवों में वैसा कभी नहीं हो सकता भान ।*
*अति ज्योतिर्मय महारतन का जो महत्व देखा जाता ।*
*क्या वह किरणाकुलित काँच में अरे कभी लेखा जाता ।।२०।।*

O Lord ! The pure, incessant and complete knowledge that you have, can not be found in any other deity in this world. Indeed, the lustre and glow of priceless gems can hardly be seen in the glass pieces glittering in a beam of light.

**अर्थ** - अवकाश को प्राप्त ज्ञान जिस प्रकार आप में शोभित होता है वैसा विष्णु महेश आदि देवों में नहीं। कान्तिमान मणियों में, तेज जैसे महत्व को प्राप्त होता है वैसे किरणों से व्याप्त भी काँच के टुकड़े में नहीं होता।

Never can a piece of glass full of radiance have an importance and glamour as are in the shining gems. Similarly the Gods like Viṣhnu and Maheśh can never attain the glory of knowledge as has been attained and achieved with all perfection in you.

चित्र परिचय ⇨

हीरे-मोती, नीलम पन्ना की अपूर्व प्रभा के समक्ष काँच के टुकड़े निष्प्रभ प्रतीत हो रहे है। अनन्त प्रकाशयुक्त भगवान ऋषभदेव के समक्ष अन्य देवी देवताओं का कोई महत्त्व नही है।।२०।।

In the picture, the pieces of glass have got no shining before the shining of gems; so as none in this universe can stand before the power of the Lord Ādinātha.

मन्ये वरं हरिहरादय एव दृष्टा, दृष्टेषु येषु हृदयं त्वयि तोषमेति।
किं वीक्षितेन भवता भुवि येन नान्यः, कश्चिन्मनो हरति नाथ! भवांतरेऽपि ॥२१॥

*Manye Varaṁ Hari Harādaya Ava driṣṭā*
*driṣteṣhu yeṣhu hṛidayaṁ tvayi toṣhmeti*
*kiṁ vikṣhitena bhavatā bhuvi yena nānyaḥ*
*kaśhchinmano harati nātha bhavāntarepi.*

*हरिहरादि देवों का ही मैं मानूँ उत्तम अवलोकन।*
*क्योंकि उन्हें देखने भर से, तुझसे तोषित होता मन।*
*है परन्तु क्या तुम्हें देखने से हे स्वामिन मुझको लाभ।*
*जन्म जन्म में लुभा न पाते कोई यह मेरा अमिताभ ॥२१॥*

O Supreme Lord! It is good that I have seen other mundane deities before seeing you because the discontentment even after seeing them has been removed by the glimpse of your detached and serene expression. Now that I have witnessed the ultimate I can not be satisfied with anyone.

**अर्थ** - हे स्वामिन्! देखे गये विष्णु महादेव आदि देव ही मैं उत्तम मानता हूँ, जिन्हें देख लेने पर मन आपमें सन्तोष को प्राप्त करता है। किन्तु आपको देखने से क्या लाभ? जिससे कि पृथ्वी पर कोई दूसरा देव जन्मान्तर में भी चित्त को नहीं हर पाता।

O Master! What is the advantage of looking at you? For, once having looked at you my mind gets so much fulfilled. So much so that the earthly God like Viṣhṇu and Mahādeva appear to be better. However your spector is such that once having looked at you, there is no god like Viṣhṇu and Mahādeva on this earth who could win heart even in the birth after birth.

चित्र परिचय ➪

चित्र का भाव यह है कि संसार में प्रायः सभी देव, देवियों के साथ सराग ध्यानस्थ स्थिति में मिलते हैं अपूर्ण जिन्हें देखकर मन परम संतुष्ट व परितृप्त हो जाता है॥२१॥

As illustrated in the picture all the deities of the universe are absolutely found completely attached to the she deities. But the God is always found without any kind of attachment and detached all the time, everywhere in a meditated form. Our soul is completely satisfied and saturated when we see such Lord.

स्त्रीणां शतानि शतशो जनयन्ति पुत्रान्, नान्या सुतं त्वदुपमं जननी प्रसूता।
सर्वा दिशो दधति भानि सहस्ररश्मिं, प्राच्येव दिग् जनयति स्फुरदंशुजालम् ।।२२।।

*Strīṇam śhatāni śhataśho janayanti putrān*
*nānyā sutaṁ tvadupamaṁ jananī prasūtā.*
*Sarvā diśho dadhati bhāni sahasra raśmim*
*prāchyeva dig janayati sphura daṁśhu jālam.*

*सौ सौ नारी सौ सौ सुत को जनती रहती सौ सौ ठौर ।*
*तुम से सुत को जनने वाली जननी महती क्या है और ।*
*तारागण को सर्व दिशायें धरें नहीं कोई खाली ।*
*पूर्व दिशा ही पूर्ण प्रतापी दिनपति को जनने वाली ।।२२।।*

O Unique one! Numerous stars and planets can be seen in different directions but the sun rises only in the east. Similarly, innumerable women give birth to sons but an illustrious son like you was born only to one mother who is unique.

**अर्थ** - सैकड़ों स्त्रियाँ सैकड़ों पुत्रों को जन्म देती हैं, परन्तु आप जैसे पुत्र को दूसरी माँ उत्पन्न नहीं कर सकी। नक्षत्रों को सभी दिशायें धारण करती हैं परन्तु कान्तिमान् किरण समूह से युक्त सूर्य को पूर्व दिशा ही जन्म देती है।

Thousands of women give birth to sons, but there has been ever no mother who could give birth to a son as you are. All the directions in the universe give place to the constellation, but it is only the east direction which gives rise to the glowing son scattering quanta of piercing rays.

चित्र परिचय ➪

चित्र में, अन्य जननियों के द्वारा प्रसूत पुत्रों को विभिन्न दिशाओं में रहने वाले तारागणो के समान माना है जबकि तीर्थंकर को पूर्व दिशा में प्रसूत सहस्ररश्मि की उपमा दी है।।२२।।

As illsutrated that the mother of Riṣhabhadeva is unique to the rest of the mothers. She gave birth to great Ādinātha, who is like a sun in the east, while rest of the mothers of the universe gave birth to their sons who are like stars in all the directions with no significance.

त्वामामनन्ति मुनयः परमं पुमांस मादित्यवर्णममलं तमसः पुरस्तात्।
त्वामेव सम्यगुपलभ्य जयन्ति मृत्युं, नान्यः शिवः शिवपदस्य मुनीन्द्र ! पन्थाः ॥२३॥

*Tvāmāmananti munayaḥ paramaṁ pumāṁsa*
*māditya varṇa mamalaṁ tamasaḥ purastāt.*
*Tvāmeva samya gupalabhya jayanti mṛityuṁ*
*nānyaḥ śhivaḥ śhivapadasya munīdra! panthāḥ.*

*तुमको परमपुरुष प्रभु माने, विमलवर्ण रवि तम हारी।*
*तुम्हें प्राप्त कर मृत्युञ्जय के बन जाते जन अधिकारी।*
*तुम्हें छोड़कर अन्य न कोई शिवपुर पथ बतलाता है।*
*किन्तु विपर्यय मार्ग बनाकर भव भव में भटकाता है॥२३॥*

O Sage of sages! All sages believe you to be the supreme, being beyond the darkness and brilliance of the sun. One gains immortality by perceiving, understanding, and following the path of purity you have shown. There is no other path leading to salvation.

**अर्थ** - हे मुनीन्द्र! तपस्वीजन आपको सूर्य की तरह तेजस्वी निर्मल और मोहान्धकार से परे रहने वाले परम पुरुष मानते हैं। वे आपको ही अच्छी तरह से प्राप्त कर मृत्यु को जीतते हैं। इसके सिवाय मोक्षपद का दूसरा अच्छा रास्ता नहीं है।

O Lord of the monks! The ascetics regard you as a supreme being, brilliant, as the sun, serene and destroyer of ignorance and charm. They win over the invincible death after having achieved you as you are. There is no path other than that, which you layed.

चित्र परिचय ➪

सभी मुनिगण आदिनाथ भगवान की स्तुति कर रहे हैं। भगवान के द्वारा साक्षात् महाकाल पर विजय का दर्शन कराया है॥२३॥

All the ascetics are enchanting the virtuous Lord Ādinātha. The appearance of God conqueres the pangs of death and life.

त्वामव्ययं विभुमचिन्त्यमसंख्यमाद्यम् ब्रह्माणमीश्वरमनंतमनंगकेतुम्।
योगीश्वरं विदितयोगमनेकमेकं ज्ञानस्वरूप ममलं प्रवदन्ति सन्तः॥२४॥

*Tvāmavyayaṁvibhumachintyamashankhyamādyam*
*Brahmāṇamīshwara mananta mananga ketum.*
*Yogīshwaraṁ vidita yoga maneka mekaṁ*
*Gyāna swarūpa mamalaṁ pravadanti santaḥ.*

*तुम्हें आद्य अक्षय अनन्तप्रभु एकानेक तथा योगीश ।*
*ब्रह्मा ईश्वर या जगदीश्वर विदित योगमुनिनाथ मुनीश ।*
*विमलज्ञानमय या मकरध्वज जगन्नाथ जगपति जगदीश ।*
*इत्यादिक नामों कर माने सन्त निरन्तर विभो निधीश ॥२४॥*

O Lord! Viewing you in different perspectives the sages address you as infinitely virtuous, unfathomable in perception, eternal in purity, lord of ascetics in meditation, multidimensional in perspective, unique in identity, omniscient in form and pure free from all vices.

**अर्थ** - सज्जन पुरुष आपको शाश्वत, विभु, अचिन्त्य, असंख्य, आद्य, ब्रह्मा, ईश्वर, अनन्त, अनंगकेतु, योगीश्वर, विदितयोग, अनेक, एक ज्ञानस्वरूप और अमल कहते हैं।

The nobles speak of you, that you are eternal, predominant, unimaginable, numberless, the propagater, creater, master, infinite, cupid, Lord yogi, illuminated yoga, mono, omniscience and devoid of karma.

चित्र परिचय ⇨

भक्तगण-अपनी अपनी भावना के अनुरूप भगवान का गुणगान कर रहे हैं॥२४॥

All the groups of devotees are praising the virtues of God according to the internal will of the individual.

बुद्धस्त्वमेव विबुधार्चित-बुद्धि-बोधात्, त्वं शंकरोसि भुवन-त्रय-शंकरत्वात।
धातासि धीर शिव-मार्ग-विधेर्विधानाद्, व्यक्तं त्वमेव भगवन्पुरुषोत्तमोऽसि ।।२५।।

*Buddhas tvameva vibudhārchita buddhi bodhāt*
*tvaṁ śankarosi bhuvanatraya śankaratvāt.*
*Dhātāsi dhīra śhiva mārga vidher vidhānāt*
*vyaktaṁt-vameva Bhagawan puruṣhotta mosi.*

*ज्ञान पूज्य है अमर आपका इसीलिये कहलाते बुद्ध ।*
*भुवनत्रय के सुख सम्वर्धक, अत: तुम्हीं शङ्कर हो शुद्ध ।*
*मोक्षमार्ग के आद्य प्रवर्तक अत: विधाता कहे गणेश ।*
*तुम सम अवनी पर पुरुषोत्तम और कौन होगा अखिलेश ।।२५।।*

O Jina ! The wise eulogize your omniscient, so you are Buddha, you are the ultimate benefector of all the beings in the universe, so you are shankara. You are the originator of the codes of conduct leading to Mokṣa, so you are Brahmā. You are manifest in thoughts of all the devotees in all the splendour of the ultimate, so you are Viṣhnu. Hence you are supreme of all thee.

**अर्थ** - देव अथवा विद्वानों के द्वारा पूजित ज्ञान वाले होने से आप ही बुद्ध हैं। तीनों लोकों में शान्ति करने के कारण आप ही शंकर हैं। हे धीर! मोक्षमार्ग की विधि के करने वाले होने से आप ही ब्रह्मा हैं। और हे स्वामिन्! आप ही स्पष्ट रूप से मनुष्यों में उत्तम अथवा नारायण हैं।

O Superior! You are the self-illumined because you have been worshipped for the adorable knowledge adored by the Gods as well as the learned academicians. You are annihilater for being the peace creater of the three worlds. O ocean of patience! You are the creater for you have created the technical path for achievement of freedom. And further O Master! you are the only one to be called the perfect among the human beings parexcellence.

चित्र परिचय ➪

चित्र में यह बताया गया है कि प्रभु अनन्त गुणमय है, भक्त, बुद्ध, शंकर, कृष्ण, ब्रह्मा एवं विष्णु के स्वरूप में प्रभु के ही विशेष विशेष गुणों का अनुभव करता है।।२५।।

It is illustrated that the Lord is full of infinite Virtues. The devotee feels special experiences in the form of as if the Lord were the śhankara, the kriṣhna, the Brahmā and the viṣhṇu.

तुभ्यं नमस्त्रिभुवनार्ति-हराय नाथ, तुभ्यं नमः क्षिति-तलामल-भूषणाय।
तुभ्यं नमस्त्रिजगतः परमेश्वराय, तुभ्यं नमो जिन भवोदधि-शोषणाय।।२६।।

*Tubhyaṁ namastri bhuvanārtiharāya nātha*
*Tubhyaṁ namaḥ kṣhiti talāmala bhūṣaṇāya.*
*Tubhyaṁ namastri jagataḥ parameśhvarāya*
*Tubhyaṁ namo Jina bhavodadhi Śhoṣhaṇāya.*

तीन लोक के दुःखहरण करने वाले हे तुम्हें नमन ।
भूमण्डल के निर्मल भूषण आदि जिनेश्वर तुम्हें नमन ।
हे त्रिभुवन के अखिलेश्वर हो तुमको बारम्बार नमन ।
भवसागर के शोषक पोषक भव्यजनों के तुम्हें नमन ।।२६।।

O Deliverer from all the miseries of the three realms! I bow to you. O Virtuous adoration of this world! I bow to you. O Lord Paramount of the three realms! I bow to you. O Terminator of the unending chain of shackeles of rebirths! I bow to you.

**अर्थ** - हे स्वामिन्! तीनों लोकों के दुःख को हरने वाले आपको नमस्कार हो, पृथ्वीतल के निर्मल आभूषण स्वरूप आपको नमस्कार हो, तीनों जगत् के परमेश्वर आपको नमस्कार हो और संसार समुद्र को सुखा देने वाले आपको नमस्कार हो।

O imperious God! obeisance to you, as the removal of all unhappiness, pains and miseries of the three worlds. obeisance to you again, for you are the only brilliant ornament of the earth. I bow to you as the supreme Lord of the three worlds. Further obeisance to you for you have got the ocean of the world vanished for ever.

चित्र परिचय ⇨

मानतुङ्गाचार्य, इन्द्र, धरणेन्द्र एवं चक्रवर्ती के साथ भगवान के गुण गाते हुए अपने दुःखों का नाश करने के लिये भक्ति पूर्वक उन्हें नमस्कार कर रहे हैं।।२६।।

Mānatungachārya devotedly, along with the Indra, Dharṇendra, and the Chakravarti bowing the Lord, while doing so they are getting rid of all their sins and misery.

को विस्मयोऽत्र यदि नाम गुणैरशेषैस्त्वं संश्रितो निरवकाशतया मुनीश।
दोषैरुपात्तविविधाश्रय-जात-गर्वै: स्वप्नान्तरेऽपि न कदाचिदपीक्षितोऽसि।।२७।।

*Ko vismayotra yadi nāma guṇairaśheṣais*
*tvaṁ saṁśhrito niravakāśha tayā munīsha.*
*Doṣhai rupātta vividhā śhraya jāta garvaiḥ*
*svapnāntarepi na kadāchidpīkṣhitośi.*

*गुण समूह एकत्रित होकर तुममें यदि पा चुके प्रवेश।*
*क्या आश्चर्य न मिल पाये हों अन्य आश्रय उन्हें जिनेश।*
*देव कहे जाने वालों से, आश्रित होकर गर्वित दोष।*
*तेरी ओर न झाँक सके वे स्वप्नमात्र में हे गुण कोष।।२७।।*

O Virtuous ! It is not surprising that all the virtues are densely fused into you leaving no scope for vices. The vices have creeped in multitude in other beings. Elevated by the false pride, they drift away and do not approach you even in dream.

अर्थ - हे मुनीश! अन्यत्र स्थान न मिलने के कारण समस्त गुणों ने यदि आपका आश्रय लिया हो तथा अन्यत्र अनेक आधारों को प्राप्त होने से अहंकार को प्राप्त दोषों ने कभी स्वप्न में भी आपको न देखा हो तो इसमें क्या आश्चर्य?

O Prime of the monks! Is there any wonder, if all the virtues have not been able to get assimilated at a single place but at your support, no where but at you alone. Again no surprise at all even if in dreams all the egoistic vices have not been able to see you because of no support at all, of you.

चित्र परिचय ⇨

आदिनाथ भगवान समस्त सद्गुणों से मण्डित हैं। दूसरी ओर मूर्तरूप दोष स्वप्न में भी भगवान की ओर देखने में भयभीत है।।२७।।

Lord Ādinātha is acquainted with virtues, on the other hand the illustrated sins are just full of fear just to have a glance towards the Lord.

उच्चैरशोक-तरु संश्रितमुन्मयूख-माभाति रूपममलं भवतो नितान्तम्।
स्पष्टोल्लसत्किरणमस्त-तमो-वितानं बिम्बं रवेरिव पयोधर-पार्श्ववर्ति।।२८।।

*Uchchairaśhoka taru saṁśhṛita mun mayūkha*
*mābhāti rūpa mamalaṁ bhavato nitāntam.*
*Spaṣhṭollasat kiraṇamasta tamo vitānam*
*bimbaṁ raveriva payodhara pārśhva varti.*

*उन्नत तरु अशोक के आश्रित निर्मल किरणोन्नत वाला।*
*रूप आपका दिपता सुन्दर तमहर मनहर छवि वाला।।*
*वितरक किरण निकर तमहारक दिनकर घन के अधिक समीप।*
*नीलाचल पर्वत पर होकर नीरांजन करता ले दीप।।२८।।*

O Tīrthankara! Sitting under the tall Ashoka tree, the aura of your scintillating body radiating, you look as divinely splendid as thee or of the sun amidst thick clouds, piercing the growing darkness with its rays.

अर्थ - ऊँचे अशोक वृक्ष के नीचे स्थित, उन्नत किरणों वाला, आपका उज्ज्वल रूप जो स्पष्ट रूप से शोभायमान किरणों से युक्त है, अंधकार समूह के नाशक, मेघों के निकट स्थित सूर्य बिम्ब की तरह अत्यन्त शोभित होता है।

**O sovereign God! Situated below the lofty tree of Ashoka, your pearless beautiful form full of serene rays is emanating decorative waves which is the cause of annihilation of the darkness of ignorance it is just like the glorious image of the sun located near the clouds.**

चित्र परिचय ⇨

चित्र में मेघों के निकट स्थित अत्यन्त प्रभावशाली सूर्यमण्डल की तरह भगवान का भामंडल अत्यंत प्रकाशित हो रहा है।।२८।।

**As illustrated the aura of the Lord Ādinātha is much more brightened than the brightness of the sun, situated near the clouds.**

सिंहासने मणि-मयूख-शिखा-विचित्रे विभ्राजते तव वपुः कनकावदातम्।
बिम्बं वियद्विलसदंशुलता-वितानं तुङ्गोदयाद्रिशिरसीव सहस्र-रश्मेः।।२९।।

*Simhāsane mani mayūkha shikhā vichitre*
*vibhrājate tava vapuḥ kanakā vadātam.*
*Bimbam viyadvilasadamśulatā vitānam*
*tungo dayādri shira siva sahasra rashmeḥ.*

मणिमुक्ता किरणों से चित्रित अद्भुत शोभित सिंहासन ।
कान्तिमान कंचन सा दिपता, जिस पर तव कमनीय वदन ।
उदयाचल के तुङ्ग शिखर से मानो सहस्र रश्मि वाला ।
किरणजाल फैलाकर निकला हो करने को उजियाला ।।२९।।

**O Tirthankara! Sitting on a throne with multicoloured hue of gems, your bright golden body looks resplendent and attractive like the rising sun on the peak of the eastern mountain, radiating golden rays, under the canopy of the blue sky.**

अर्थ - मणियों की किरण-ज्योति से सुशोभित सिंहासन पर, आपका सुवर्ण की तरह उज्ज्वल शरीर, उदयाचल के उच्च शिखर पर आकाश में शोभित, किरण रूप लताओं के समूह वाले सूर्य मण्डल की तरह शोभायमान हो रहा है।

**O Noble Lord! seated on the fully decorated throne inlaid with gems radiating their rays, your golden, handsome, clean and clear body appears as the image of the sun. It is just like the sun rising at the highest top of the rising hill with groups of wavy creapers in form of rays.**

चित्र परिचय ➪

एक ओर उदयाचल पर स्वर्णिम किरणों वाला सूर्य शोभित हो रहा है। दूसरी ओर मणिमंडित सिंहासन पर भगवान का स्वर्णिम शरीर शोभायमान है।।२९।।

**One side, the sun is looking beautiful at the rising mountain. On the other hand the golden body of the God is looking more beautiful.**

कुन्दावदात-चल-चामर-चारु-शोभं विभ्राजते तव वपुः कलधौत-कान्तम्।
उद्यच्छशांक-शुचि-निर्झर-वारि-धार-मुच्चैस्तटं सुरगिरेरिव शातकौम्भम्।।३०।।

*Kundā vadāta chala chāmara, chāru śhobham*
*vibhrā jate tava vapuḥ kala dhauta kāntam.*
*Udyachchha śhānka śhuci nirjhara vāridhāra*
*muchchai staṭaṁ sura gire .riva śātakauṁbham.*

*ढुरते सुन्दर चंवर विमल अति, नवल कुन्द के पुष्प समान ।*
*शोभा पाती देह आपकी रौप्य धवल सी आभावान ।*
*कनकाचल के तुङ्ग श्रृङ्ग से, झर झर झरता है निर्झर ।*
*चन्द्रप्रभा सम उछल रही हो मानो उसके ही तट पर ।।३०।।*

O Tīrthankara ! The snow white fans of loose fibres swinging on both sides of your golden body appear like streams of water, pure and glittering as the rising moon, flowing down the sides of the peak of the golden mountain, Sumeru.

अर्थ - कुन्द के पुष्प के समान धवल चँवरों के द्वारा सुन्दर है शोभा जिसकी, ऐसा आपका स्वर्ण के समान सुन्दर शरीर, सुमेरुपर्वत, जिस पर चन्द्रमा के समान उज्ज्वल झरने के जल की धारा बह रही है, के स्वर्ण निर्मित ऊँचे तट की तरह शोभायमान हो रहा है।

O imposing God! Your golden handsome body appears to be so glamorous when fanned by loose fibers as white as the flowers of kunda. It appears as if there flows the current of clean spring water, as clean as the moon from the high book hills of the Sumeru. The decoration of the high rise appears as if made up of gold in the outskirts of the great mountain.

चित्र परिचय ➪

स्वर्ण निर्मित सुमेरु पर्वत से बहती हुई उज्ज्वल दुग्धवत् जलधार के समान ही, पंक्तिबद्ध देवों के द्वारा ढुराये जाने वाले चौंसठ चँवर भगवान पर शोभित हो रहे हैं।।३०।।

All the sixty four divine fans are looking most beautiful which are being celebrated by the diciplined deities looking as if it were a most beautiful running milky water flow from golden Sumeru mountain.

छत्रत्रयं तव विभाति शशाङ्ककान्त-मुच्चैः स्थितं स्थगित भानुकर-प्रतापम्।
मुक्ताफल-प्रकरजाल-विवृद्धशोभं, प्रख्यापयत् त्रिजगतः परमेश्वरत्वम्।।३१।।

*Chhatra trayaṁ tava vibhāti śhaśhānka kānta*
*muchchaiḥ sthitaṁ sthagita bhānukara pratāpam.*
*Muktā phala prakara jāla vivṛiddha śhobham*
*prakhya payat trijagatah parameśharatvam.*

चन्द्रप्रभा सम झल्लरियों से मणिमुक्तामय अति कमनीय ।
दीप्तिमान शोभित होते हैं सिर पर छत्रत्रय भवदीय ।
ऊपर रहकर सूर्यरश्मि का रोक रहे हैं प्रखर प्रताप ।
मानों वे घोषित करते हैं त्रिभुवन के परमेश्वर आप ।।३१।।

O Tīrthankara ! A three tier canopy adorns the space of your head It has the soft white glow of the moon and is decorated with pearl frills. This canopy screes the scorching sunrays Indeed this canopy symbolises your paramountcy over the three realms

अर्थ - चन्द्रमा के समान सुन्दर, सूर्य की किरणों के सन्ताप को रोकने वाले, तथा मोतियों के समूहों से बढ़ती हुई शोभा को धारण करने वाले, आपके ऊपर स्थित तीन छत्र, मानो आपके तीन लोक के स्वामित्व को प्रकट करते हुए शोभित हो रहे हैं।

O imperious Lord' you are the master of the three worlds Such a Lordship over the three worlds is represented by the three divine umbrellas. The divine umbrellas display a great splendour of the pearls. The pearls are inlaid there in preventing the unbearable warmth of the schorching sun and at the same time exhibiting the beauty as cool as the moon.

**चित्र परिचय ➪**

**चन्द्रमा के समान सुन्दर रत्नमय तीन छत्र भगवान के सिर पर तीन लोक के स्वामित्व को प्रकट करते हुए शोभित हो रहे हैं।।३१।।**

All the three jeweled divine umbrellas at the head of the Lord are showing the plete possesive of all the three universes looking extremely beautiful like brightened moon.

**गम्भीरताररवपूरितदिग्विभाग-स्त्रैलोक्यलोकशुभसङ्गमभूतिदक्षः।**
**सद्धर्मराजजयघोषणघोषकः सन्, खे दुन्दुभिर्ध्वनति ते यशसः प्रवादी।।३२।।**

*Gambhīra tāra rava Pūrita digvibhāgas*
*trailokya loka śubha sangama bhūti dakṣaḥ.*
*Saddharma rāja jaya ghoṣaṇa ghoṣakaḥ san*
*khe dundubhirdhvanati te yaśhasaḥ pravādī.*

*ऊँचे स्वर से करने वाली, सर्व दिशाओं में गुञ्जन।*
*करने वाली तीन लोक के, जन जन का शुभ सम्मेलन।*
*पीट रही है डंका हो सत्धर्मराज की नित जय जय।*
*इस प्रकार बज रही गगन में, भेरी तव यश की अक्षय।।३२।।*

The deep resonant drum beats fill space in all directions as if felicitating your presence and giving a call to all the beings to join the pious path shown by you. All space is reverberating with this announcement of victory of the true religion.

**अर्थ** - गम्भीर और उच्च शब्द से दिशाओं को गुंजायमान करने वाला, तीन लोक के जीवों को शुभ विभूति प्राप्त कराने में समर्थ और समीचीन जैन धर्म के स्वामी की जय घोषणा करने वाला दुन्दुभि वाद्य आपके यश का गान करता हुआ आकाश मे शब्द करता है।

O dictatorial God! The whole sky echoes with the melodious strings of your fame. The song flows from the divine drum beaten with the victory proclamation of the lord of the purest Jainism. All the direction thrill with profound and delicious words. They are capable of rewarding the meritorious glory to all the lives of the three worlds.

चित्र परिचय ⇨

भगवान् को केवलज्ञान होते ही देवगण आकाश में दुन्दुभि बजाकर उद्घोषणा कर रहे हैं जिसे सुनकर स्त्री-पुरुष, पशु आदि भगवान् के दर्शनों के लिये उमड़ पड़े हैं।।३२।।

As soon as the Lord has attained the ominiscience then the group of deities made the anouncement of by playing on kettledrum listening which all the men, women and the creatures have become eager to the vision of the Lord.

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो घोर तवाणं।

मंत्र - ॐ णमो णमिऊण पासं विसहर फुलिंग मंतो विसहर नाम रकार मंतो सर्वसिद्धि मीहे इह समरंताणं मण्णे जागई कप्पदुमच्चं सर्वसिद्धि ॐ नमः स्वाहा।

विधि - स्नान करके आसमानी रंग के वस्त्र धारण कर उत्तर दिशा की ओर मुख करके यंत्र स्थापित करें, आरती उतारें, पूजा करें मंत्र सिद्धि पर्यन्त प्रतिदिन एक हजार बार ऋद्धि मंत्र की आराधना करना चाहिए।

फल - यंत्र पास में रखने तथा उन्तीसवाँ काव्य, ऋद्धि और मंत्र द्वारा एक सौ आठ बार मंत्रित कर जल पिलाने से नशीले पदार्थ जैसे भाँग, चरस, धतूरा आदि नशे का प्रभाव दूर होता है तथा दु:खती आँख की पीड़ा दूर होती है बिच्छू का विष भी उतर जाता है।

**Riddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ namo ghora tavāṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ ṇamo ṇamiuṇa pāsaṁ visahara fuling manto visahara nāma rakāra manto sarva siddhi mīhe iha samarantāṇaṁ maṇṇe jāgayi kappadumachchaṁ sarva siddhi oṁ namaḥ swāhā.

कुन्दावदातचलचामरचारुशोभं,
विभ्राजते तव वपुः कलधौतकान्तम्।
-उद्यच्छशाङ्कशुचिनिर्झरवारिधार
मुच्चैस्तटं सुरगिरेरिव शातकौम्भम्॥

ऋद्धि - ॐ श्रीं अर्हं णमो घोर गुणाणं।

मंत्र - ॐ णमो अट्ठे मट्ठे क्षुद्रान् स्तम्भय स्तम्भय रक्षां कुरु कुरु स्वाहा।

विधि - स्नान के बाद सफेद वस्त्र धारण कर पूर्व दिशा की ओर मुख करके यंत्र स्थापित करें, यंत्र की पूजा करें, सफेद फूल चढ़ावें ,आरती उतारें, पश्चात् सफेद आसन पर पद्मासन में बैठकर स्फटिक मणि की माला द्वारा प्रतिदिन एक हजार बार ऋद्धि मंत्र का आराधन कर उसे सिद्ध करना चाहिए।

फल - उपरोक्त ऋद्धि मंत्र के बार बार स्मरण करने तथा यंत्र को पास में रखने से शत्रु का स्तम्भन होता है बियावान वन में चोर सिंहादिक हिंसक पशुओं का भय नहीं रहता सब प्रकार के भय दूर भाग जाते हैं।

**Riddhi** - Oṁ śrīṁ arhaṁ ṇamo ghora guṇāṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ ṇamo aṭṭhe maṭṭhe kṣudrān stambhaya stambhaya rakṣāṁ kuru kuru swāhā.

छत्रत्रयंतवविभाति शशाङ्ककान्त-
मुच्चैःस्थितंस्थगितभानुकरप्रतापम्।
मुक्ताफलप्रकरजालविवृद्धशोभं
प्रख्यापयत्त्रिजगतःपरमेश्वरत्वम् ॥३१॥

ॐ ह्रीं अर्हंणमोघोरगुणपरक्कमाणं। ॐ उवसग्गहरं पासं पासं वंदामि कम्मघणमुक्कं विसहरविसंणिण्णासंमङ्गलकल्लाण आवासं ॐ ह्रीं नमः स्वाहा।

गं गं गं गं गं गं
गं गं गं गं गं गं
गं गं गं गं गं गं
गं गं गं गं गं गं

क्रौं ह्रीं क्रौं ह्रीं क्रौं ह्रीं
क्रौं ह्रीं क्रौं ह्रीं क्रौं ह्रीं
क्रौं ह्रीं

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो घोर गुण परक्कमाणं।

मंत्र - ॐ उवसग्गहरं पासं पासं वंदामि कम्म-घण-मुक्कं विसहर विसं णिण्णासं मङ्गल कल्लाण-आवासं ॐ ह्रीं नमः स्वाहा।

विधि - पवित्र होकर रक्त वर्ण के वस्त्र धारण कर यंत्र स्थापित करें, यंत्र की पूजा करें, जल से परिपूर्ण कलश रखें, पश्चात् उत्तर दिशा की ओर मुख करें लाल आसन पर पद्मासन लगाकर प्रतिदिन ऋद्धि मंत्र का जाप जपते हुए ७५०० जाप पूरा करें।

फल - प्रतिदिन एक सौ आठ बार ३१वाँ काव्य, ऋद्धि तथा मंत्र स्मरण करने और यंत्र को पास में रखने से राजदरबार में सम्मान मिलता है राजा वश में होता है तथा सब तरह के चर्म रोगों से छुटकारा हो जाता है।

**Riddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ ṇamo ghora guṇa parakkamāṇam.

**Mantra** - Oṁ uvasaggaharaṁ pāsaṁ pāsaṁ vandāmi kamma ghaṇa mukkaṁ visahara visaṁ ṇiṇṇāsaṁ maṅgala kallāṇa āvāsaṁ oṁ hrīm namaḥ swāhā.

**ऋद्धि** - ॐ ह्रीं अर्हं णमो घोर गुणबंभचारीणं।

**मंत्र** - ॐ नमो ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः सर्व दोष निवारणं कुरु कुरु स्वाहा। सर्व सिद्धिं वृद्धिं वांछां पूर्ण कुरु कुरु स्वाहा।

**विधि** - पवित्र होकर पीत वर्ण के वस्त्र धारण कर यंत्र स्थापित करें। पार्श्व भाग में मंगल कलश रखें, यंत्र की पूजा करें, पश्चात् पूर्व दिशा की ओर मुख करके पद्मासन लगाकर, एक हजार आठ बार पीली माला से ऋद्धि मंत्र जपकर मंत्र सिद्ध करना चाहिए।

**फल** - अविवाहित कन्या द्वारा काते हुए कच्चे धागे को बत्तीसवाँ काव्य, ऋद्धि तथा मंत्र द्वारा इक्कीस बार या १०८ बार मंत्रित कर उस धागे को गले में बाँधने से और यंत्र को पास में रखने से संग्रहणी आदि उदर की सब तरह की पीड़ायें दूर होती हैं।

**Riddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ ṇamo ghoraguṇa baṁbha chārīṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ ṇamo hrāṁ hrīṁ hrūṁ hrauṁ hraḥ sarva dosha nivarṇaṁ kuru kuru swāhā, sarva siddhiṁ vṛiddhiṁ vanchhāṁ purṇa kuru kuru swāhā.

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो सव्वोसहि पत्ताणं।

मंत्र - ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं ब्लूं ध्यान सिद्धि परम योगीश्वराय नमो नमः स्वाहा।

विधि - पवित्र होकर धवल वस्त्र धारण कर पूर्व दिशा की ओर मुख करके यंत्र स्थापित करें, यंत्र की पूजा अर्चना करें पश्चात् सफेद आसन पर उत्तर दिशा की ओर मुख करके बैठकर सफेद माला द्वारा घृत मिश्रित गुग्गुल की धूप क्षेपण करते हुये एक हजार आठ बार ऋद्धि मंत्र का जाप कर सिद्धि प्राप्त करना चाहिये।

फल - कुमारी कन्या द्वारा काते हुए कच्चे धागे का कंडा बनाकर और उसे तेंतीसवें काव्य, ऋद्धि तथा मंत्र द्वारा इक्कीस बार मंत्रित कर बाँधने झाड़ा देने तथा यंत्र पास में रखने से एकातरा ताप ज्वर, तिजारी आदि रोग दूर होते हैं।

**Riddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ ṇamo savvosahi pattāṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ hrīṁ śrīṁ klīṁ blūṁ dhyāna siddhi parama yogiswarāya namo namaḥ swāhā.

शुम्भत्प्रभावलयभूरिविभा विभोस्ते,

ॐ ह्रीं अर्हं णमो खिल्लोसहिपत्ताणं।

फं फं फं फं फं

| ॐ | प | च |
|---|---|---|
| न | मः | य |
| ह्रां | ह्रीं | म |

फ्र फ्र फ्र फ्र फ्र

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो खिल्लोसहिपत्ताणं।

मंत्र - ॐ नमो ह्रीं श्रीं ऐं ह्रौं पद्मावत्यै देव्यै नमो नमः स्वाहा।

विधि - पवित्र होकर सफेद रेशमी वस्त्र धारण कर उत्तर दिशा की ओर मुख करके मंगल कलश तथा यंत्र की स्थापना कर यंत्र की पूजा करें पश्चात् सफेद आसन पर पूर्व दिशा की ओर मुख करके पद्मासन लगाकर स्फटिक मणि की माला द्वारा बारह हजार बार ऋद्धि, मंत्र जपकर सिद्धि प्राप्त करना चाहिए।

फल - केशरिया रंग से रंगे हुए धागे को एक सौ आठ बार चौतीसवें काव्य ऋद्धि तथा मंत्र से मंत्रित कर गूगल की धूनी देकर गले में या कटिप्रदेश में बाँधने और यंत्र को पास में रखने से गर्भ का स्तम्भन होता है, असमय में गर्भ का पतन नहीं होता।

**Riddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ ṇamo khillosahi pattāṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ ṇamo hrīṁ śrīṁ aiṁ hrauṁ padmāvatyai devyai namo namaḥ swāhā.

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो जल्लोसहिपत्ताणं।

मंत्र - ॐ नमो जय विजय अपराजिते महालक्ष्मी अमृतवर्षिणी अमृतस्राविणी अमृतं भव भव वषट् सुधायै स्वाहा।

विधि - पवित्र होकर पीले रंग के वस्त्र धारण कर उत्तर दिशा की ओर मुख करके यंत्र स्थापित करें, यंत्र की पूजा करें पीले फूल चढ़ावें, दीप प्रज्वलित करें पश्चात् पीले रंग की माला द्वारा चार हजार बार ऋद्धि मंत्र की साधना कर सिद्धि प्राप्त करना चाहिए। इसके बाद भी प्रतिदिन एक सौ आठ बार जाप जपे।

फल - यंत्र पास में रखने और पैंतीसवें काव्य, ऋद्धि तथा मंत्र की आराधना से मरी, मिरगी, चोरी दुर्भिक्ष राज्य भय आदि दूर होते हैं तथा व्यापार में लाभ होता है राज्य में मान्यता होती है वचन प्रामाणिक माने जाते हैं।

**Rddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ ṇamo jallosahi pattāṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ namo Jaya vijaya aparājite mahālakṣmī amṛitavarṣiṇī amṛitasrāviṇi amṛitaṁ bhava bhava vaṣat sudhāyai swāhā. *OR*

Oṁ namo gajagamane sarva kalyāṇa murte rakṣa rakṣa namaḥ swāhā.

| | | | |
|---|---|---|---|
| नें | ह्रां | ह्रीं | श्रीं |
| म | ह्रां | ह्रीं | क्लीं |
| च | ह्रः | ह्रूं | ह्रूं |
| म | य | र | ह |

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो विप्पोसहि पत्ताणं।

मंत्र - ॐ ह्रीं श्रीं कलिकुण्ड दण्ड स्वामिन् आगच्छ आगच्छ, आत्ममंत्रान् आकर्षय आकर्षय। आत्ममंत्रान् रक्ष रक्ष, परमंत्रान् छिन्द छिन्द मम समीहितं कुरु कुरु स्वाहा।

विधि - स्नान करके पीले वस्त्र धारण कर उत्तर दिशा की ओर मुख करके यंत्र स्थापित कर यंत्र की पूजा पीले फूलों से करें, दीपक जलावें पश्चात् पीले आसन पर पद्मासन लगाकर पीली माला द्वारा बारह हजार जप पूर्ण कर मंत्र सिद्ध करना चाहिए।

फल - यंत्र पास में रखने तथा प्रतिदिन एक सौ आठ बार छत्तीसवें काव्य ऋद्धि मंत्र के आराधन से सुवर्णादिक धातुओं के व्यापार में लक्ष्मी का लाभ होता है। राज्य में मान्यता प्राप्त होती है। पाँच पंचों में बात प्रामाणिक मानी जाती है।

**Rddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ ṇamo vipposahi pattāṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ hrīṁ shrīṁ kalikunda danda swāmin āgachchha āgachchha, Ātmamantrān ākarṣaya ākarṣaya, atmamantrān rakṣa rakṣa; Para mantrān chhinda chhinda mama samihitam kuru kuru swāhā.

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो सव्वोसहि पत्ताणं।

मंत्र - ॐ नमो भगवते अप्रतिचक्रे ऐं क्लीं ब्लूं ॐ ह्रीं मनोवांछित सिद्ध्यै नमो नमः अप्रतिचक्रे ह्रीं ठः ठः स्वाहा।

विधि - स्नान करके सफेद वस्त्र धारण कर उत्तर दिशा की ओर मुख करके यंत्र स्थापित कर उसकी पूजा अर्चना करें पश्चात् धवलासन पर बैठकर गुग्गुल कपूर केशर कस्तूरी मिश्रित एक हजार आठ गोली बनावें और ऋद्धि मंत्र का जाप करते हुये एक-एक गोली अग्नि में छोड़ता जावे। इस प्रकार मंत्राराधन कर सिद्धि प्राप्त करना चाहिए।

फल - यंत्र पास में रखने तथा सैंतीसवें काव्य ऋद्धि तथा मंत्र से इक्कीस बार जल मंत्रित कर मुख पर छिड़कने से दुष्ट पुरुषों के दुर्वचनों का स्तम्भन होता है कीर्ति तथा यश की वृद्धि होती है।

**Riddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ ṇamo savvosahi pattāṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ ṇamo bhagavate apratichakre aim klīṁ blūṁ oṁ hrīṁ manovāñchhita siddhyai namo namaḥ apratichakre hrīṁ ṭhaḥ ṭhaḥ swāhā.

उन्निद्रहेमनवपङ्कजपुञ्जकान्ति,
पर्युल्लसन्नखमयूखशिखाभिरामौ।
पादौ पदानि तव यत्र जिनेन्द्र! धत्तः
पद्मानि तत्र विबुधाः परिकल्पयन्ति ॥३६॥

| ॐ | ह्रां | ह्रीं | श्रीं |
|---|---|---|---|
| म | ह्रां | ह्रीं | क्लीं |
| च | ह्रः | ह्रूं | ह्रूं |
| म | य | र | ह |

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो विप्पोसहि पत्ताणं।

मंत्र - ॐ ह्रीं श्रीं कलिकुण्ड दण्ड स्वामिन् आगच्छ आगच्छ, आत्ममंत्रान् आकर्षय आकर्षय। आत्ममंत्रान् रक्ष रक्ष, परमंत्रान् छिन्द छिन्द मम समीहितं कुरु कुरु स्वाहा।

विधि - स्नान करके पीले वस्त्र धारण कर उत्तर दिशा की ओर मुख करके यंत्र स्थापित कर यंत्र की पूजा पीले फूलों से करें, दीपक जलावें पश्चात् पीले आसन पर पद्मासन लगाकर पीली माला द्वारा बारह हजार जप पूर्ण कर मंत्र सिद्ध करना चाहिए।

फल - यंत्र पास में रखने तथा प्रतिदिन एक सौ आठ बार छत्तीसवें काव्य ऋद्धि मंत्र के आराधन से सुवर्णादिक धातुओं के व्यापार में लक्ष्मी का लाभ होता है। राज्य में मान्यता प्राप्त होती है। पाँच पंचों में बात प्रामाणिक मानी जाती है।

**Rddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ ṇamo vipposahi pattāṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ hrīṁ shrīṁ kalikunda danda swāmin āgachchha āgachchha, Ātmamantrān ākarṣaya ākarṣaya, atmamantrān rakṣa rakṣa; Para mantrān chhinda chhinda mama samihitam kuru kuru swāhā.

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो सव्वोसहि पत्ताणं।

मंत्र - ॐ नमो भगवते अप्रतिचक्रे ऐं क्लीं ब्लूं ॐ ह्रीं मनोवांछित सिद्धयै नमो नमः अप्रतिचक्रे ह्रीं ठः ठः स्वाहा।

विधि - स्नान करके सफेद वस्त्र धारण कर उत्तर दिशा की ओर मुख करके यंत्र स्थापित कर उसकी पूजा अर्चना करें पश्चात् धवलासन पर बैठकर गुग्गुल कपूर केशर कस्तूरी मिश्रित एक हजार आठ गोली बनावें और ऋद्धि मंत्र का जाप करते हुये एक-एक गोली अग्नि में छोड़ता जावे। इस प्रकार मंत्राराधन कर सिद्धि प्राप्त करना चाहिए।

फल - यंत्र पास में रखने तथा सैंतीसवें काव्य ऋद्धि तथा मंत्र से इक्कीस बार जल मंत्रित कर मुख पर छिड़कने से दुष्ट पुरुषों के दुर्वचनों का स्तम्भन होता है कीर्ति तथा यश की वृद्धि होती है।

**Riddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ ṇamo savvosahi pattāṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ ṇamo bhagavate apratichakre aim klīṁ blūṁ oṁ hrīṁ manovāñchhita siddhyai namo namaḥ apratichakre hrīṁ ṭhah ṭhah swāhā.

**ऋद्धि** - ॐ ह्रीं अर्हं णमो मणबलीणं।

**मंत्र** - ॐ नमो भगवते महानाग कुलोच्चाटिनी काल दंष्ट्र मृतकोत्थापिनी पर मंत्र प्रणाशिनी देवि शासन देवते ह्रीं नमो नमः स्वाहा।

*अथवा* ॐ ह्रीं शत्रु विजयरणरणाग्रे ग्रां ग्रीं ग्रूं ग्रः नमो नमः स्वाहा।

**विधि** - पवित्र होकर पीले वस्त्र पहनकर उत्तर दिशा की ओर मुख करके यंत्र स्थापित कर यंत्र की पूजार्चा करने के पश्चात् पीले आसन पर बैठकर पीली माला द्वारा एक हजार आठ बार ऋद्धि मंत्र का स्मरण करते हुए मंत्र सिद्ध करना चाहिए।

**फल** - अड़तीसवाँ काव्य ऋद्धि तथा मंत्र की बारम्बार आराधना करने और यंत्र को पास में रखने से मदोन्मत्त हाथी वश में होता है और अर्थ की प्राप्ति होती है।

**Riddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ ṇamo maṇabalīṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ namo bhagavate mahānāga kulochchātini kāla danshtra mritakotthāpinī para-mantra praṇāsinī devi śāsana devate hrīṁ namo namaḥ swāhā.
OR
Oṁ hrīṁ śatru vijaya raṇa raṇāgre grāṁ grīṁ grūṁ graḥ namo namaḥ swāhā.

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो वयणबलीणं।

मंत्र - ॐ नमो एषु वृत्तेषु वर्द्धमान तव भयहरं वृत्ति वर्णा येषु मंत्राः पुनः स्मर्तव्या अतो ना-परमंत्र निवेदनाय नमः स्वाहा।

विधि - पवित्र होकर पीले वस्त्र पहनकर पूर्व दिशा की ओर मुख करके यंत्र स्थापित कर उसकी पूजा करें। पश्चात् पीले आसन पर उत्तर दिशा की ओर मुख करके बैठकर पीत वर्ण की माला द्वारा एक हजार आठ बार ऋद्धि मंत्र का शुद्ध मन से आराधन करें तथा प्रत्येक मंत्र के बाद गुग्गुल, केशर, कर्पूर, कस्तूरी घृत मिश्रित धूप को खेते रहना चाहिए।

फल - यंत्र को पास में रखने तथा उनतालीसवें काव्य ऋद्धि और मंत्र के स्मरण करने से मार्ग में सर्प, सिंह, बाघ आदि जंगली क्रूर हिंसक पशुओं का भय नहीं रहता तथा विस्मृत रास्ता मिल जाता है और आराधक गन्तव्य स्थान को बिना किसी कष्ट के प्राप्त कर लेता है।

**Rddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ namo vayaṇabalīṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ namo eṣu vṛitteṣu vardhamāna tava bhayaharaṁ vrtti varṇāyeṣu mantrāḥ punaḥ smaratvyā ato nā paramantra nivedanāya namaḥ swāhā.

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो कायबलीणं।

मंत्र - ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं ह्रां ह्रीं अग्निमुपशमनं शान्तिं कुरु कुरु स्वाहा।

विधि - पवित्र होकर लाल रंग के वस्त्र पहनकर पूर्वाभिमुख मंगल कलश तथा उत्तराभिमुख यंत्र स्थापित कर यंत्र की पूजा करें। पश्चात् लाल आसन पर पूर्वाभिमुख बैठकर लाल रंग की माला से ऋद्धि मंत्र का बारह हजार बार जप करके मंत्र सिद्ध करना चाहिए।

फल - यंत्र को पास में रखने से तथा चालीसवें काव्य, ऋद्धि एवं मंत्र से इक्कीस बार जल मंत्र कर चारों ओर छिड़कने से अग्नि का भय दूर होता है।

**Rddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ ṇamo kāyabalīṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ hrīṁ śrīṁ klīṁ hrāṁ hrīṁ agnimupaśamanaṁ śāntiṁ kuru kuru swāhā.

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो क्षीरसवीर्णं।

मंत्र - ॐ नमो श्रां श्रीं श्रूं श्रौं श्रः जलदेविकमले पद्महृद निवासिनी पद्मोपरि संस्थिते सिद्धिं देहि मनोवांछितं कुरु कुरु स्वाहा।
ॐ ह्रीं आदिदेवाय ह्रीं नमः।

विधि - स्नान करके सफेद वस्त्र धारण कर पूर्वाभिमुख यंत्र स्थापित कर उसकी पूजा करें। दीपक जलावें आरती उतारें। पश्चात् सफेद आसन पर उत्तराभिमुख बैठकर स्फटिक मणि की माला द्वारा ऋद्धि, मंत्र का बारह हजार बार आराधन कर मंत्र सिद्ध करना चाहिए।

फल - यंत्र को पास में रखने से तथा इकतालीसवाँ काव्य, ऋद्धि तथा मंत्र का बार-बार स्मरण करने से राजदरबार में सम्मान मिलता है, प्रतिष्ठा बढ़ती है तथा इसी मंत्र के झाड़ने से विषधर का विष उतरता है। कांस्य पात्र में जल भरकर एक सौ आठ बार मंत्रित कर मंत्रित जल पिलाने से विष का प्रभाव दूर होता है।

**Rddhi** - Oṁ hrīm arhaṁ ṇamo kshīrasavīṇam.

**Mantra** - Oṁ ṇamo śrāṁ śrīm śrūṁ śrauṁ śraḥ jaladevikamale padmahridanivāsinī padmopari saṁsthite siddhiṁ dehi manovānchhitaṁ kuru kuru swāhā.

***OR*** Oṁ hrīṁ Ādidevāya hrīṁ namaḥ.

वल्गत्तुरङ्गगजगर्जितभीमनाद-
माजौबलं बलवतामपि भूपतीनाम्।
उद्यद्दिवाकरमयूखशिखापविद्धं
त्वत्कीर्तनात्तम इवाशु भिदामुपैति ॥३८॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| ॐ | ह्रीं | श्रीं | व |
| य | न | मः | ल |
| मा | ऋ | रा | प |

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो सप्पिसवीणं।

मंत्र - ॐ नमो णमिऊण विषधर विष प्रणाशन रोग शोक दोष ग्रह कप्पदुमच्च जायई सुहनामग्रहण सकल सुहृदे ॐ नमः स्वाहा।

विधि - पवित्र होकर धवल वस्त्र पहनकर रक्तचंदन से लिखे यंत्र को पूर्व दिशा की ओर स्थापित करें, यंत्र की पूजा करें, दीपक जलावें, आरती उतारें, पश्चात् रक्त आसन पर उत्तराभिमुख बैठकर लाल रंग की माला द्वारा बारह हजार पाँच सौ बार ऋद्धि मंत्र का जाप जपें तथा मंत्र सिद्ध करें।

फल - यंत्र को भुजा में बाँधने तथा ऋद्धि मंत्र का स्मरण करते रहने से भयंकर युद्ध में भी भय उत्पन्न नहीं होता। राजा का क्रोध शान्त होता है और वह पीठ दिखाकर भाग जाता है। चन्द्रमा की चाँदनी सी कीर्ति चारों ओर फैलती है।

**Rddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ ṇamo sappisavīṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ namo ṇamiūṇa viṣadhara viṣa praṇāśana roga śoka doṣa grah kappadumachcha jāyai suhanāma grahaṇa sakala suhṛide oṁ namaḥ swāhā.

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो महुरसवाणं।

मंत्र - ॐ नमो चक्रेश्वरी देवी चक्रधारिणी जिनशासन सेवाकारिणी क्षुद्रोपद्रव विनाशिनी धर्मशान्तिकारिणी नमः शान्तिं कुरु कुरु स्वाहा।

विधि - स्नान करके शुद्ध स्वच्छ सफेद वस्त्र धारण कर पूर्व दिशा की ओर यंत्र स्थापित कर यंत्र की पूजा करना चाहिए पश्चात् उत्तराभिमुख सफेद आसन पर बैठकर सफेद माला द्वारा बारह हजार पाँच सौ बार ऋद्धि मंत्र का आराधन कर मंत्र सिद्ध करें।

फल - तेतालीसवाँ काव्य, ऋद्धि, मंत्र को स्मरण करने और यंत्र की पूजा करने एवं उसे पास में रखने से सब प्रकार के भय दूर होते हैं। संग्राम में अस्त्र शस्त्रों की चोटें नहीं लगतीं तथा राजा द्वारा धन लाभ होता है।

**Rddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ namo mahurasavāṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ namo chakreśwarī devī chakradhārinī Jinaśāsana sevākāriṇī kṣudropadrava vinashini dharmaśhāntikāriṇi namaḥ śantim kuru kuru swāhā.

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो अमियसवीणं।

मंत्र - ॐ नमो रावणाय विभीषणाय कुम्भकरणाय लंकाधिपतये महाबल पराक्रमाय मनश्चिन्तितं कुरु कुरु स्वाहा।

विधि - स्नान के बाद सफेद स्वच्छ वस्त्र धारण कर उत्तर दिशा की ओर मुख करके यंत्र स्थापित कर यंत्र की पूजा करें, मंगल कलश रखें, दीपक जलावें, आरती उतारें पश्चात् धवलासन पर बैठकर स्फटिक मणि की माला द्वारा एक हजार आठ बार ऋद्धि मंत्र का आराधन कर मंत्र सिद्ध करना चाहिए।

फल - चवालीसवाँ काव्य, ऋद्धि तथा मंत्र की आराधना से तथा यंत्र को अपने पास रखने से आपत्तियाँ दूर होती हैं। समुद्र में तूफान का भय नहीं होता। आसानी से समुद्र पार कर लिया जाता है।

**Riddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ ṇamo amiyasaviṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ ṇamo Rāvaṇāya Vibhiṣaṇāya kuṁbhakaraṇāya Lankādhipataye mahābala parākramāya manaschintitaṁ kuru kuru swāhā.

उद्भूतभीषणजलोदरभारभुग्नाः

ॐ ह्रीं अर्हं णमो अक्खीणमहाण-

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो अक्खीणमहाणसाणं।

मंत्र - ॐ नमो भगवती क्षुद्रोपद्रव शान्तिकारिणी रोगकष्ट ज्वरोपशमनं शान्तिं कुरु कुरु स्वाहा।
ॐ ह्रीं भगवते भयभीषणहराय नमः।

विधि - पवित्र होकर पीले रंग के वस्त्र पहनकर दक्षिण दिशा की ओर यंत्र स्थापित कर यंत्र की पूजा करें पश्चात् पीले आसन पर बैठकर पीले रंग की माला द्वारा एक हजार आठ बार ऋद्धि मंत्र का स्मरण कर मंत्र सिद्ध करना चाहिए।

फल - पैतालीसवाँ काव्य, ऋद्धि तथा मंत्र जपने और यंत्र को पास में रखने से तथा उसकी त्रिकाल पूजा करने से अनेक प्रकार की व्याधियों की पीड़ा शान्त होती है और महाभयानक मरण भय जलोदर भगन्दर गलित कोढ़ आदि शान्त होते हैं तथा उपसर्ग दूर होते हैं।

**Riddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ ṇamo akkhīṇamahāṇasāṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ namo Bhagavati kṣudropadrava śāntikāriṇi roga kaṣta jwaropaśamanaṁ śantiṁ kuru kuru swāhā. Oṁ hrīṁ bhagavate bhayabhiṣaṇaharāya namaḥ.

**ऋद्धि** - ॐ ह्रीं अर्हं णमो वड्ढमाणाणं।

**मंत्र** - ॐ नमो ह्रां ह्रीं श्रीं ह्रूं ह्रौं हः ठः ठः जः जः क्षां क्षीं क्षूं क्षः क्षयः स्वाहा।

**विधि** - स्नान के बाद पीले रंग के वस्त्र पहनकर पूर्व दिशा की ओर मुख करके यंत्र स्थापित कर पीले फूलों से यंत्र की पूजा करना चाहिए। मंगलकलश की स्थापना कर दीपक जलाकर आरती करें पश्चात् पीले आसन पर बैठकर पीली माला द्वारा ऋद्धि मंत्र का बारह हजार बार जप पूरा करें तो मंत्र सिद्ध होगा।

**फल** - संकट आने पर निरन्तर छियालीसवाँ काव्य ऋद्धि तथा मंत्र को जपने और यंत्र को पास में रखने तथा उसकी त्रिकाल पूजा करने से कारागार में लौह श्रृंखलाओं से बंधा हुआ शरीर बन्धन मुक्त हो जाता है और कैद से छुटकारा होता है। राजा आदि का भय नहीं रहता।

**Rddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ ṇamo vaddhamāṇāṇam.

**Mantra** - Oṁ ṇamo hrāṁ hrīṁ śrīṁ hrūṁ hrauṁ hraḥ ṭhaḥ ṭhaḥ jaḥ jaḥ kṣāṁ kṣīṁ kṣūṁ kṣaḥ kṣayaḥ swāhā.

ॐ मत्तद्विपेन्द्र मृगराजदवानलाहि-

नें अर्हं णमो वद्ढ माणं।

भयहर भयहर भयहर भयहर भयहर

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो सव्व सिद्धायदणाणं वड्ढमाणाणं।

मंत्र - ॐ नमो ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रः य क्ष श्रीं ह्रीं फट् स्वाहा।

विधि - स्नान करके शुद्ध वस्त्र पहनकर उत्तरदिशा की ओर मुख करके यंत्र स्थापित कर उसकी पूजा अर्चना करना चाहिए। पश्चात् धवल आसन पर पूर्व दिशा की ओर मुख करके बैठकर सफेद माला द्वारा नौ हजार बार ऋद्धि मंत्र का आराधन कर मंत्र सिद्ध करना चाहिए।

फल - यंत्र को पास में रखने व यंत्र का अभिषेक कर सैंतालीसवाँ काव्य ऋद्धि तथा मंत्र का एक सौ आंठ बार पवित्र भावों के साथ स्मरण करने से विपक्षी शत्रु पर चढ़ाई करने वाले को विजयलक्ष्मी प्राप्त होती है शत्रु का नाश होता है और उसके सभी हथियार मोथरे हो जाते हैं बन्दूक की गोली बरछी आदि के घाव नहीं होते। इसके अतिरिक्त मदोन्मत्त हस्ती, सिंह, दावानल, भयंकर सर्प समुद्री तूफान महान रोग तथा अनेक तरह के बन्धनों से छुटकारा हो जाता है।

**Rddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ ṇamo savva siddhāyadaṇāṇaṁ vaddhamāṇāṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ ṇamo hrāṁ hrīṁ hrūṁ hraḥ ya kṣa śrīṁ hrīṁ fat swāhā.

ऋद्धि - ॐ ह्रीं अर्हं णमो सव्वसाहूणं ॐ णमो भयवं महति महावीर वड्ढमाण बुद्धिरिसीणं।

मंत्र - ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अ सि आ उ सा झ्रौं झ्रौं नमः स्वाहा।

विधि - स्नान करके पीले रंग के वस्त्र धारण कर उत्तरदिशा की ओर मुख करके यंत्र स्थापित कर पीले पुष्पों से यंत्र की पूजा करके पीले आसन पर पूर्व दिशा की ओर मुख करके बैठकर पीले रंग की माला द्वारा चार हजार पाँच सौ बार अथवा एक लाख बार ऋद्धि तथा मंत्र का आराधन सात महीने में पूर्ण कर मंत्र सिद्ध करना चाहिए।

फल - प्रतिदिन एक सौ आठ बार इक्कीस दिन तक अथवा उनचास दिन तक ऋद्धि, मंत्र तथा अड़तालीसवाँ काव्य का स्मरण करने और यंत्र को पास में रखने से मनोवांछित कार्य की सिद्धि होती है। जिसको अपने अधीन करना हो उस व्यक्ति का नाम चिन्तन करने से वह व्यक्ति अपने वश में होता है। लक्ष्मी प्राप्त होती है।

**Rddhi** - Oṁ hrīṁ arhaṁ ṇamo savvasāhūṇaṁ oṁ ṇamo bhayavaṁ mahati mahāvira vaddhamāṇa buddhirisīṇaṁ.

**Mantra** - Oṁ hrāṁ hrīṁ hrūṁ hrauṁ hraḥ a si ā u sā jhrauṁ jhrauṁ namaḥ swāhā.

## देवी का प्रसाद

**1/2**

कुशल चोर सुदत्त एक बार चोरी करते पकड़ा गया, उसे राजा के समक्ष उपस्थित किया गया। राजा ने उसे अच्छी फटकार लगाई और कुपित होकर पूछा- बता, तू चोरी का माल कहाँ रखता है। वह तो फिर चोर था। सारी कुटिल नीतियाँ उसे आती थीं। उसने सोचा यदि मैं किसी धनिक सेठ का नाम ले देता हूँ तो धन की प्राप्ति हो जाने से राजा खुश हो जायेगा और मुझे मुक्ति भी मिल जायेगी अतः वह बोला ''सेठ हेमदत्त के पास।'' राजा ने तुरन्त समाचार वाहक भेजकर सेठ को बुला भेजा। समाचार सुनते ही सेठ जी राजभवन पहुँच गये। सेठ को देख राजा बोल पड़े, वाह सेठजी वाह, हम तो आपको बड़ा धर्मात्मा समझते थे, लेकिन आज पता चला कि तुम्हारी पूजा, भक्ति, दान, उपवास, शील सब पाखंड मात्र था। बताओ तुमने इस चोर से ग्रहीत धन कहाँ छुपाकर रखा है। सेठ जी भौंचक्के रह गये। राजन्! यह क्या कह रहे हैं आप। मैंने तो इस व्यक्ति को भी पहली बार देखा है फिर चोरी के धन की बात तो मेरी कुछ समझ में नही आई। सेठ जी अपनी बात पूरी कर पाते कि बीच में ही चोर तर्क पूर्ण लहजे में बोल पड़ा, दयानिधान! मुझ गरीब पर रहम करें। यदि आपको धन नहीं देना है तो न दें लेकिन अपने सत्य धर्म को तो न छोड़ें। चोर ने यह बात कुछ ऐसे लहजे में कही कि राजा को पूरा विश्वास हो गया। वह बोले - धर्मात्मा होकर गरीब पर इतना अत्याचार। इस पाखंडी धर्मात्मा को भयानक जंगल में ले जाकर किसी अन्धकूप में डाल दो। सेठ ने राजा को बहुत समझाने की कोशिश की लेकिन उस अविवेकी राजा ने उसकी एक न सुनी। राजा ने तो बिना विचारे सेठ को सजा दे दी लेकिन सेठ जी ने अपना धीरज न खोया। उन्हें अपने धर्म पर, भगवान की स्तुति पर पूरा भरोसा था, दृढ़ विश्वास था। पूर्ण श्रद्धा एवं भक्ति पूर्वक उन्होंने आदिनाथ भगवान का स्मरण किया तथा प्रथम एवं द्वितीय काव्य मंत्र का विधि विधान पूर्वक जाप किया, फलस्वरूप विजयादेवी प्रकट हो गईं। उन्होंने सेठ जी की बहुत प्रशंसा की। अंधकूप से निकालकर स्वर्ण निर्मित सिंहासन पर उन्हें बिठाकर वस्त्राभूषणों से सुसज्जित कर दिया और कहा यदि आपकी आज्ञा हो तो धर्मात्मा पर जुल्म ढाने वाले राजा को मैं अच्छा मजा चखाऊँ। सेठ बोला - देवी इसकी जरूरत नहीं। इसमें राजा का क्या दोष? यह तो मेरे पूर्वकृत कर्मों का फल था, जिसकी सजा भोगने का अधिकारी मैं ही हूँ राजा नहीं, राजा तो निमित्त मात्र है। इस विचित्र घटना की खबर जैसे ही राजा को लगी, वह दौड़े आये। देवी ने उन्हें बहुत लज्जित किया, भविष्य में धर्मात्मा पुरुषों पर बिना विचारे अत्याचार न करने हेतु अच्छा उपदेश भी सुनाया। राजा ने देवी से व सेठ जी से भी बार बार क्षमा माँगी और सेठ हेमदत्त को सम्मान पूर्वक, ठाट-बाट से पूरे आदर सत्कार के साथ राजमहल ले आया। चोर सुदत्त को बुलाकर उसका मुख काला कर गधे पर बिठाकर नगर में घुमाकर देश से निकाल देने का आदेश दिया। ताकि उसके साथ किये जा रहे दुर्व्यवहार को देखकर भविष्य में लोग इस प्रकार के कृत्य न कर सकें।

लेकिन क्षमाभूषण सेठ हेमदत्त ने राजन को ऐसा करवाने से रोक दिया और चोर को भी क्षमा प्रदान की, जिससे कि वह भी धर्म के ऐसे अद्भुत माहात्म्य को देखकर धर्म पथ पर आरूढ़ हो सके।

उपस्थित जनता ने जैन धर्म की जय-जयकार एवं सेठ जी की अमरता के नारे लगाये। राजा ने प्रभावित हो जैन धर्म अंगीकार कर लिया।

## BLESSINGS FROM THE GODDESS 1/2

There was a clever thief named, Sudatta. Once, he was caught redhanded while stealing He was brought before the king The intemperate king rebuked the thief and asked, ''Tel me where do you keep the stolen goods''? As he was a thief he knew all the crooked policy. He thought that if he named some rich person, the king would be pleased on having attained the wealth and I would be free. Hence he spoke, "The stolen material is with seth Hemadatta." The king sent for the Seth immediately by sending a messenger. No sooner the seth received the massage than he reached the royal palace On seeing the Seth the king spoke, "Bravo! O Seth! I thought you to be the religious But today I have found that your worship, adoration, fast, chastity and donation are all hypocrisy merely Tell me where have you hidden the stolen wealth." The Seth was wonderstruck, "O King! what are you telling? I am seeing this person for the first time then how I could know about the stolen wealth" No sooner the Seth could finish his speech, than the thief spoke in a logical style, "O king sire, Be kind to this poor man. O Seth! if you donot wish to give the wealth, you may not give. But please donot tell a lie." The thief spoke in such a style that the king firmly believed in him. He spoke, "So much of atrocity on this poor fellow, in spite of being religious! Throw away this hypocrat into a dark well in the forest " The Seth tried to explain the king but that foolish king did not pay any heed. The king punished the Seth without any consideration But the Seth did not lose his patience. He was completely sure about his religion and he had perfect belief on the prayer of Lord He remembered the Lord Ādinātha the first ford founder with full faith and adoration. He chanted the first and second verses of the Bhaktamara, With all the rituals Consequently the Vijayā Deity appeared She appreciated and praised the Seth. She took him out of the black well and got him decorated on the golden throne with garments. She further told, " If you allow me I can give a good punishment to the tyrannic King." The Seth replied, "O Goddess! No necessity. What is the fault of the king? This was the fruition of my previously bonded karmas, which I have to endure and not the King. The King is the instrument alone." As soon as the King knew of the wonderful event he immediately came there. The Goddess made him ashamed and warned him not to commit any atrocity on the religious in future without justice." The King begged pardon again and again from the Goddess, as well as from the Seth He took him to the royal palace with great respect and pomp and show. The thief was called, his face blackened. Then he was taken round the city on an ass. He was banished from the land. This severe punishment was awarded to him give a lesson for the public.

But the kind hearted Hemdutta prevented the king to do so, and asked him to pardon the thief This was done so as to make them possible to lead the religious life on having seen such wonderful glory of the religion.

The folk present there raised slogans of the victory and longevity of the Seth. "Long"! "Long"!! live the Seth and "Victory"! "Victory"!! for Jainism." The king adopted Jainism as a consequence.

## स्वच्छ चाँदनी छिटक गई 3/4

धर्मात्मा श्रेष्ठी सुदत्त देवपूजन आदि प्रातःकालीन श्रावक के कर्तव्यों से निवृत्त हुए कि उन्हें शुभ समाचार मिला, नगर में वीतरागी गुरुओं का शुभागमन हुआ है, शीघ्र ही भक्तिभाव से वे अपने भवन के द्वार पर पड़गाहन के लिये निकल आये। अत्यन्त श्रद्धा एवं भक्ति से उत्तम पात्र का प्रतिग्रहण कर विवेकपूर्वक उन्हें आहार कराया तथा आहारोपरान्त उनसे आशीर्वाद के रूप में कुछ उपदेश देने का निवेदन किया। महाराजश्री ने परकल्याण की भावना से उसे भक्तामर के तृतीय एवं चतुर्थ छन्द ऋद्धि मंत्र सहित कंठाग्र करा दिये। तथा आशीर्वाद देकर विहार कर गये।

थोड़े ही दिन बाद श्रेष्ठी व्यापार के उद्देश्य से जहाज में माल लदवा कर अपनी स्वस्तिमती नगरी से मित्रमंडली सहित रत्नद्वीप की ओर चल पड़े। दुर्दैव को किसने देखा है। देखते ही देखते घटायें घिर आईं, भयंकर आँधी तूफान के थपेड़े जहाज को हिलाने लगे। जहाज में कोहराम मच गया। कोई राम को पुकार रहा है तो कोई रहीम को, कोई अल्लाह को बुला रहा है तो कोई ईसा को। बचाओ! बचाओ! की ध्वनि से सेठ जी का ध्यान भंग हुआ। जहाज के एक कोने में वे सामायिक में लीन थे, आँख खोलते ही उन्हें सारी स्थिति समझ में आ गई। उन्होंने तुरन्त मुनिराज द्वारा दिये काव्य मंत्र का जाप करना प्रारम्भ कर दिया। जिसके प्रभाव से प्रभादेवी प्रकट हुई, सेठ जी के गुणगान गाते हुए उन्हें चन्द्रकान्त मणि देकर वह अन्तर्ध्यान हो गई। चन्द्रकान्त मणि के प्रभाव से तुरन्त आसमान में निर्मल चांदनी छिटक गई और वातावरण शांत हो गया। सभी लोग सानन्द रत्नदीप पहुँच गये। जिनमंदिर जाकर जिनेन्द्र देव की पूजा की और जैनधर्म की जयजयकार शब्द गुंजाये।

## THE SCATTERING OF THE SERENE MOONLIGHT 3/4

The devoted merchant Sudatta got disposed from the morning routine of a layman. Soon he got a good news. There had been the welcome of the ascetics who were beyond love and malice. He came out of this house with full devotion for inviting them for food. He fed them with full awereness, devotion, and worship, as is done for the best invitee. After meals he requested them to preach and bless. The great hermit got him learnt the third and fourth stanzas of the Bhaktāmara with ritual chants alongwith spirit of welfarefor others. They gave blessings and went alone afar.

After a few days the merchant loaded a ship full of merchandise for commercial purpose. He sailed towards the Ratna Island from Swastimati city along with his co-businessmen. Who can for seen illfate? Soon as one sees the clouds gathered all around building high an intensity storm resulting into shudering of the ship.

There was a great chaos in the ship. Rāma, Rahim, Allāha and Chrıstwere rememeredandhailed by one and all. "Help! Save our life", the cry filled the sky.

This loud cry drew attention of the merchant. He was absorbed in equananimity in one of the corners of the ship. No sooner had he opened his eyes he understood the whole situation. He immediately began to chant the poetic magical words taught by the great ascetic.

Due to the enchantment, the great Goddess Prabhā appeared. She while singing songs of praise of the merchant, gave the moonlit jewel and disappeared. Due to the effect of the moonlit jewel, there scattered a clean moonligh in the sky and the atmosphere calmed down.

All the persons reached Ratna Island, safe and happily. They worshipped the Lord Jina in the Jain temple and raised eulogy slogans, "Victory for Jainism".

## देवल बढ़ई से कुबेर 5

सुधन श्रेष्ठी के बेटे सोमक्रान्ति ने विद्यालय से लौटते वक्त जब अपने मित्रों को गिल्ली-डंडा खेलते देखा तो उसके मुँह में भी पानी आ गया। परन्तु उसके पास डंडा न था। उसकी खेलने की तीव्र इच्छा जानकर एक मित्र ने, मित्रभाव से उसे अपना डंडा दे दिया। खुश होकर खेलने लगा वह।

लेकिन यह क्या? खेलते खेलते अचानक उसके हाथ से डंडा टूट गया। शर्म से सिर झुक गया उसका। अपने ऊपर अहसान करने वाले मित्र को वह क्या जवाब दे। उसने कहा मैं तुम्हें नया डंडा बनवाकर अभी दिये देता हूँ। कहकर वह देवल बढ़ई के पास पहुँच गया, पूछा एक डंडा बना दोगे मुझे? मेरे हाथ से मेरे मित्र डंडा टूट गया है। बालक के भोलेपन पर मुग्ध होता हुआ बढ़ई बोला! हाँ हाँ क्यों नहीं! बैठो, अभी दिये देता हूँ, बेटे! विद्यालय से आ रहे हो? यह तुम्हारे हाथ में कौन सी किताब है, मुझे दिखाओगे? नन्हा बालक बोला- नहीं, बिना नहाये मैं इसे छूने भी नहीं दूँगा यह हमारा पवित्र ग्रंथ भक्तामर स्तोत्र है। कोई बात नहीं, कहकर उसने उसे दो डंडे बनाकर दिये और कहा लो! एक अपने मित्र को दे देना, दूसरे से तुम खेलना। दो डंडे देखकर खुश होते हुए बालक ने किताब उसके हाथ में दे दी और पिताजी से नहीं कहना कहकर भाग गया। उसने उसके पृष्ट पलटने शुरु किये, सहसा पाँचवे श्लोक पर उसकी नजर अटक गयी। उसने उस काव्य को ऋद्धि मंत्र सहित याद किया, और शुद्ध वस्त्र पहनकर विधिपूर्वक उसका जाप शुरु कर दिया। फलस्वरूप अजितादेवी ने प्रकट होकर मधुर शब्दों में प्रश्न किया, कहिए आप क्या चाहते हैं? गरीबी से त्रस्त बढ़ई ने सहजभाव से उत्तर दिया, धन। जाओ यहाँ से ईशान दिशा में जो पीपल का पेड़ है उसके नीचे खुदाई कर डालो। कहकर वह अन्तर्ध्यान हो गयी। वह सीधा दौड़ता हुआ वहाँ पहुँचा, खोदने पर उसे असंख्य हीरे जवाहरात प्राप्त हुए। देखकर हर्षित होते हुए उसने संकल्प किया जब तक इन रत्नों से जिनमंदिर नहीं बनवा देता तब तक अपने लिये इस संपत्ति में हाथ भी नहीं लगाऊंगा।

कालान्तर में उसने विशाल जिनमंदिर का निर्माण कर सुन्दर जिनप्रतिमा की स्थापना की तथा दीवालों पर पाँचवा श्लोक ऋद्धि मंत्र सहित अङ्कित करवाया।

## FROM DEVALA CARPENTER TO MULTI MILLIONEER

**5**

While returning from his school Somakranti, the son of Sudhana Merchant, saw his friends playing stick and bail. He developed anarge to play had no rod. However, one of his friends, having known his intention gave him his own rod. He began to play joyfully. But what! suddenly his rod broke. His head hung low due to shame. What reply would he give to his gratifying friend? He said, 'I shall get you a new rod". Having said that he went to Devala carpenter. He said, "please, make a rod for me as I broke one belonging to my friend." The carpenter was pleased with the innocence of the boy. He said, "Yes! Yes!! why not? Please be seated, I will just give you a rod. O Son! It seems you are coming from school. Which book is this in your hand? Would you show it to me? The young boy said, "No! I shall not allow you to touch the sacred book, as you are unbathed. This is our sacred text, Bhaktāmara stotra." He said, "Never mind", and gave him two rods, saying "Take! one for your friend and the other for yourself." The boy was pleased to see two rods, and handed over the sacred book. He told him not to tell his father about that.

The carpenter began to read the pages one by one. Suddenly he stopped at the fifth stanza. He began to learn the poem along with Riddhi Chants by heart, and wore washed clothes and started its enchanting with all the rituals. As a consequence the Ajitā Goddess appeared and questioned in sweet words, "Speak, O carpenter! what do you want?" The poor carpenter distresed due to poverty all along answered simply, "Wealth". The Goddess asked him to go to north-east where there was a Pīpal tree. He was asked to dig there. The Goddess vanished away and the carpenter ran straight to the spot. He got innumerable diamonds and gems on having dug a pit. He was surprised and his joy knew no bounds; vowed that until he built a Jain temple he would not touch even a single pie out of the wealth.

Later he got installed a beautiful Jina image after having built a great Jain temple. He got the fifth stanza along with Riddhi Chants carved on its walls.

## जड़मति होत सुजान

6

तत्कालीन भारत की राजधानी काशी में राजा हेमवाहन राज्य करते थे। उनके भूपाल एवं भुजपाल नाम के दो पुत्र थे। लेकिन दैवयोग से बड़ा तो जड़मति निकला और छोटा कुशाग्र बुद्धि। आध्यात्मिक भाषा में यदि एक जड़ था तो दूसरा चेतन। एक निश्चय दूसरा, व्यवहार।

पंडित श्रुतधर ने बारह वर्ष तक भूपाल के साथ माथापच्ची की और जब देखा कि उसके मस्तिष्क में सिवाय गोबर के और कुछ नहीं भरा है तो उसके पांडित्य ने जवाब दे दिया। दूसरी ओर राजकुमार भुजपाल बारह वर्ष में सभी शास्त्रों में पारङ्गत हो गया। परिणामस्वरूप एक तो लोकप्रिय हो गया दूसरा लोकनिन्दा का पात्र बना।

संताप को प्राप्त भूपालने अपने छोटे भाई की सम्मति से भक्तामर के छठे काव्य का ऋद्धि मंत्र सहित जाप किया। इक्कीस दिन बाद जिनशासन की अधिष्ठात्री देवी ब्राह्मी ने उसे दर्शन दिया। जिसके प्रसाद से वह ऐसा धुरंधर विद्वान हुआ कि आज भी पुराणों में उसका जिक्र किया जाता है।

## THE DULL HEADED BECOMES THE LEARNED

6

King Hemawāhana ruled in the capital Kāśi of contemporary India. He had two sons Bhūpāla and Bhujapāla. But as luck would have it, the elder was dull headed and the younger a sharp intelectual. In spiritual Language, if one was the dull the other was the alert One was deterministic and the other was sociable.

Pundit Śrutadhara with great efforts taught Bhūpāla for twelve years And when he found that his brain could not grasp anything his wisdom gave way. On the other hand prince Bhujapāla became dexterous in all subjects in twelve years Consequently one became popular and the other remained disreputed

The distressed Bhūpāla advised by his brother , began to enchant the sixth stanza of Bhaktāmara with ṛiddhi chant. After twenty one days the predominent deity Brāhmi of Jinaśāsana appeared. She graced him, so that he became a great learned man. He is mentioned in the Purāṇās even today.

## अंधड़ की समाप्ति 7

काशी नरेश धनपाल के राज्य में धनाढ्य सेठ बुद्ध का रतिशेखर नामक रूप गुण की खान समस्त शास्त्रों में पारंड्गत पुत्र था। उसी नगर में धूलिया नामक एक तापस रहता था जिसने अनेक व्यंतर देवों को सिद्ध कर रखा था तथा चमत्कार दिखा दिखाकर लोगों को प्रभावित करता रहता था। यहाँ तक कि राजा धनपाल भी उनके प्रभाव में आ गया। एक बार उसका एक शिष्य रतिशेखर के सामने से निकला, रतिशेखर ने ठीक से उसकी तरफ देखा भी नहीं, उसका पारा हाई हो गया उसने जाकर रतिशेखर के विरुद्ध अपने गुरु के कान भर दिये। उसने बेताली विद्या से किसी देवी को शेखर को जान से मार डालने का आदेश दे दिया। देवी जैसे ही वहाँ पहुँची महान जिनधर्मी रतिशेखर को देखकर काँपने लगी। लौटकर उसने कहा- मूर्ख! उसे मैं तो क्या तू भी किसी भी उपाय से मारने में असमर्थ है। हाथ जोड़कर तापस बोला, माता। कम से कम इतना तो कर, उसके भवन में धूल का तूफान उड़ा दे। देवी ने सारे महल को धूल मिट्टी से भर दिया। भयानक अंधड़ देखकर घर के सब लोग घबराने लगे रतिशेखर धैर्यपूर्वक सोचने लगा, यह उसी दुष्ट की करामात है, उसने स्नान ध्यान से निवृत्त होकर शुद्ध वस्त्र पहने और भक्तामर के सातवें काव्य का ऋद्धिमंत्र सहित जाप प्रारम्भ कर दिया, जिसके प्रभाव से जंभा देवी ने प्रकट होकर बेताली विद्या को ऐसी फटकार लगाई कि वह तुरन्त तापस के पास जाकर बोली। अब न तो तेरी खैर है न मेरी, अतः तू शीघ्र जाकर रतिशेखर से क्षमा माँग। वह दौड़ा दौड़ा गया और रतिशेखर के चरणों में गिर गया तथा श्रावक के व्रत अंगीकार कर लिये। राजा धनपाल ने भी प्रभावित होकर जैन धर्म स्वीकार कर लिया। इस तरह जैन धर्म की महती प्रभावना हुई।

## THE CALM OF THE TEMPEST 7

Dhanapāla was the king of Kāśi. There was a wealthy merchant, Buddha, in the kingdom. He had a virtuous son Ratiśekhara in the same city. There was an ascetic, Dhuliyā. who had under his command many vyantara deities. He used to influence people through his miracle Even the king Dhanapāla came under his influence.

Once, one of his disciples came across Ratiśekhra. Ratiśekhara did not even look at him properly. His temper went high. He spoke to his teacher against Ratiśekhra. He called a deity through Betālī power, and commanded her to kill Ratiśekara As soon as the deity reached there she began to tremble on looking at the great Jain Ratiśekhara. She returned and said, "O fool!, there is no one, neither I nor you, who can kill him through any means." With folded hands the hermit spoke, "O mother!" Do this atleast that his building is baffled by a tempest."

The deity obeyed and the tempest filled the whole palace by dust and soil. On seeing the fierce tempest all the people were frightened But Ratiśekhara could guess that it was the miracle of the cruel and notorious ascetic. He bathed and after meditation began to Chant the seventh stanza of Bhaktāmara with Rddhi Chant and all rituals. Due to its influence, there appeared the Jambhā deity. She rebuked the Betālī power so much, that she immediately ran back to the ascetic and retorted, "Now nither you nor I will be saved. Hence go immediately to Ratiśekhara and beg his pardon." He soon ran to Ratiśekhara and fell on his feet He took the vows of a layman. The king Dhanpāla was also impressed and adopted Jainism. Thus there arose a great glory of Jain religion.

## धन मिला धनपाल को

**8**

कंचन देश के बसन्तपुर नगर में वणिक धनपाल रहते थे। जो अत्यन्त पाप भीरु धर्मात्मा थे लेकिन नाम के ही धनपाल, धन के नाम पर उनके पास फूटी कौड़ी भी न थी। इनकी पत्नी का नाम गुणवती था जो न केवल नाम की गुणवती थी बल्कि वास्तव में रूप एवं गुणों की खान थी। परन्तु धन एवं संतान का भी अभाव उनके जीवन का मधुर रस चूसता जा रहा था। दैवयोग से एक दिन चन्द्रकीर्ति व महाकीर्ति मुनि युगल इनके द्वारे पर आये। धर्मात्मा होने के कारण, श्रावक के कर्त्तव्यानुसार रूखा सूखा भोजन स्वयं करने के पहले द्वार पर खड़े होकर साधु की प्रतीक्षा अवश्य किया करते हैं। भक्तिभाव से साधु युगल का प्रतिग्रहण कर यथाशक्ति नवधाभक्ति पूर्वक अत्यन्त प्रीति से दोनों पति पत्नी ने आहार कराया।

आहारोपरान्त आशीर्वाद प्राप्ति की आकांक्षा से पत्नी ने अपनी व्यथा मुनि युगल के सामने रख दी। मुनिराज ने भव्यजीवों के कल्याण की भावना से प्रेरित हो भक्तामर जी के आठवें काव्य का ऋद्धिमंत्र सहित जाप करने को कहा और आशीर्वाद देकर चले गये।

एकान्त स्थान में शुद्ध वस्त्र पहनकर पर्यंकासन में बैठ धनपाल ने तीन दिन तक मंत्र की जाप की फलस्वरूप महादेवी ने प्रकट होकर अपनी आराधना का कारण पूछा। धनपाल ने धन एवं पुत्र के अभाव से व्यथित होकर ही तुम्हारी आराधना की है, ऐसा कहा। देवी बोली इनमें से तुम क्या चाहते हो? धनपाल ने सोचा जब पेट ही भरने के लाले पड़े हैं तो सन्तान का क्या करूँगा। अतः कहा, धन का अभाव दूर हो। तथास्तु कहकर देवी अन्तर्ध्यान हो गई।

उस दिन से धनपाल नाम के धनपाल नहीं रहे बल्कि सार्थक नाम वाले हो गये। दिनों दिन दूज के चन्द्रमा के समान, उनके घर में लक्ष्मी बढ़ने लगी।

## THE WEALTH BESTOWED ON DHANAPĀLA

8

There lived a merchant Dhanapāla in the Basantapur of Kañchana State. He abstained from sins. He was a religious person. Although his name was Dhanapāla he had not a single penny His wife Guṇawati was not only Gunawati true to her name she was virtuous lady also. Fortunately, once, a monk couple chandrakīrti and Mahākīrti came to their door, They offered them food with great faith and devotion.

After their meals Dhanapāls wife told her anguish to the couple-monk. She sought their blessings. The hermit taught them eigth Stanza of Bhaktāmara with ritual Chant. They gave blessings and went away.

Dhanapāla chanted that Mantra for three days in an isolated place, with lotus posture clad in washed clothes. Consequently Mahi mādeity appeared and asked the reason of her worship. Dhanapāla told that he worshiped her for son and wealth The Deity asked, "Which one you want at present?" Dhanapāla thought, if he had no money for filling his belly what pleasure could he get with a child. Hence he asked for money She disappeared after giving blessings.

From that day Dhanapāla was not only Dhanapāla by name but also a multimillioneer

## सूनी गोद में खिला कमल

9

कामरूप देश की भद्रावती नगरी का राजा हेमब्रह्म और उसकी आज्ञाकारिणी भार्या हेमश्री एक दिन वन क्रीड़ा को गये। जंगल में एक शिला खंड पर ध्यानस्थ वीतरागी महामुनिराज को देख दोनों उनकी शरण में पहुँचे और दर्शन कर उनके चरणों के समीप बैठ गये। सन्तानाभाव से पीड़ित रानी ने अपनी व्यथा मुनिराज से कहनी चाही। परन्तु उसके बोलने के पूर्व ही मन:पर्ययज्ञानी मुनिराज ने उसके मनोभाव को पढ़ लिया। राजा हेमब्रह्म की ओर उन्मुख होकर वे बोले - एक नवीन जैन मंदिर का निर्माण कर उसके शिखर पर स्वर्ण कलश चढ़ाओ। मंदिर की सजावट कर उसमें चतुर्विंशति तीर्थंकरों की मूर्तियाँ स्थापित करो। इसके सिवाय सोने चाँदी अथवा काँसे की थाली में महाप्रभावक श्री भक्तामरजी का नौवाँ काव्य केशर से लिखो और उसे जल से धोकर प्रेमपूर्वक पी लिया करो। तुम्हारी मनोकामना अवश्य ही पूर्ण होगी।

राजा ने महामुनिराज की बताई विधि श्रद्धा पूर्वक स्वीकार ली और राजमहल लौटकर वैसा ही किया। बसंत पंचमी का दिन था। पुष्पवती रानी हेमश्री का सौभाग्य फलित हो गया। नौ माह पश्चात् राजमहल में बधाईयाँ गूँज उठीं। नगर भर में दीवाली मनाई गई। नवजात शिशु का नाम रखा गया भुवनभूषण।

## THE LOTUS BLOOMS IN THE VOID LAP

9

King Hemabrahma and his obedient queeen Hameśrī ruled over the Bhadrāwatī City of Kāmarūpa. One day they went for sporting in forest. In the jungle there was a great ascetic meditating on a piece of rock They went to his refuge, and sat near his feet after having a vision. The queen wanted to tell her miseries about her want of a son. But Before she could speak to the ascetic-king he read her mental-phase through telepathy He spoke to the king, "Raise up a new Jain temple with a golden summit. (top) After decorating the temple, establish the images of twenty four ford founders Apart from this, write the ninth stanza of the great effective Bhaktāmara in the disc of gold, silver or bronze with saffron and drink the water with devotion after washing it. Your wish will be fulfilled "

The king accepted the technique with devotion as taught by the great ascetic and practised the same in his palace. It was fifth of spring. The flowering queen Hemaśrī conceived and her fortune bloomed After nine months the royal palace resounded with greetings

The whole city celebrated a festival with trails of lamps The child was named Bhuvanabhūsana

## अंधकूप से उभरा

10

पूर्व बंगाल में सुभद्रा नाम की महानगरी में श्रीदत्त नामक दरिद्री वैश्य रहता था। एक दिन सकलसंयम धारी मुनिराज राजा नरवाहन के महल में आहार ग्रहण कर जंगल की ओर लौट रहे थे। वैश्य ने मुनिराज के चरण पकड़ लिये- कहा प्रभो मेरा कल्याण कीजिये। मैं महान दरिद्रता से पीड़ित हूँ।

कृपालु मुनिराज ने सर्वभयभंजन दसवां काव्य उसे सिखा दिया और विहार कर गये। कुछ दिन बाद जब श्रीदत्त अपने साथियों सहित व्यापार के उद्देश्य से परदेश जा रहा था दुर्भाग्यवश भयानक अटवी में फँस गया। महाविकराल गर्जना करते हुए भूखे शेर को देखकर उसने तत्काल मुनिराज द्वारा दिये हुए काव्य का भक्तिपूर्वक स्मरण किया। फलतः रोहिणी देवी ने प्रकट होकर उसकी रक्षा की और उन्हें सही मार्ग दिखा कर अन्तर्ध्यान हो गई। थोड़ी ही देर में वह चैत्यालय में पहुँच गया। वहाँ भक्तिपूर्वक जिनेन्द्र देव की पूजा अर्चना की। बाहर निकला, तो देखता क्या है एक जोगी, हेमरस बाँट रहा है लोग अपने अपने पात्र लेकर दौड़ रहे है। ताँबे को स्वर्ण रूप में परिणत कर देने वाले हेमरस की प्राप्ति की आकांक्षा से वह भी जोगी के पास आ गया। लेकिन तब तक हेमरस समाप्त हो चुका था। जोगी बोला निराश न हो मेरे साथ आओ। कहकर उसे एक कूप पर ले गया तथा चौकी के चारों कोनों में रस्सी बाँधकर चौकी पर बिठाकर उसे यह कहकर नीचे उतार दिया कि हम

रस को आधा-आधा बाँट लेंगे। वह नीचे से कलश भरता जाता, यह खींचता जाता, और अचानक उसने सोचा इसमें से आधा ही तो मुझे मिलेगा, अतः क्यों न इसका काम तमाम कर दिया जाये। और पैनी छुरी से उसने रस्सी काट दी। श्रीदत्त चौकी सहित अंधकूप में जा पड़ा। उसने नवीन संकट से व्याकुल होकर पुनः मंत्रजाप प्रारम्भ किया। रोहिणी देवी ने प्रकट होकर उसे अन्धकूप से निकाल, अपार धनराशि प्रदान कर अपने स्थान पर पहुँचाया। और कहा-लोभ लालच के वशीभूत होकर मानव मात्र आज संसार के अंधकूप में पड़ा हुआ है। उनका उद्धार तुम्हारे द्वारा संभव है। अतः तुम जन-जन में इस काव्य की महिमा का प्रचार करो तथा अपने उद्धारक गुरु का कभी विस्मरण मत करो।

## SAVED FROM THE BLIND WELL 10

In the great city of subhadrā in east Bengal there lived a poor merchant called Srīdatta. Once a great hermit, holding severe austerities, was moving towards the forest after having taken meals at the palace of king Naravāhana The merchant caught the feet of the ascetic, and said, " O Lord, Please be benevolent to me I am suffering from privations of poverty "

The kind hermit taught him the tenth stanza. Which removes all types of fear and he left for the forest After a few days Srīdatta was going to a foreign land with the purpose of trade along with his companions Unfortunately his vehicle got into a trap of a thick forest. There was a hungry tiger roaring in a fearful voice. The trader began to chant stanza taught by the great hermit Lord immediately with devotion. As a result, Rohinī Deity appeared and saved him She guided him to the correct path and disappeared After a little while he reached the Jain temple, where he worshipped Lord Jina

When he came out, he saw that an Alchemist Jogī was distributing alchemies chemical And people were rushing towards him with their pot Śrīdatta came under his charm and was trapped by the distributor in expectation of converting his copper into gold But by the time the chemical was exhausted. The Jogī spoke to him not to be frustated and follow him He took him to a well. He prepared a seat with ropes and asked him to sit on it He got him lowered and said that they would divide the chemical into two equal parts. He went on filling up the pot and the Jogi went on drawing it out. All of a sudden, jogistruck with an idia that if he killed the trader he will get the full. Hence he severed the rope with a sharp knife Śrīdatta fell into the blind well along with his seat looking at the new danger he began to chant the magical verse. Rohiṇī deity appeared and took him out of the blind well. She gave him unlimited wealth. When he reached home, he thought that the whole human world is charmed by greed. They could be benefitted through this verse. By the grace of my preceptor I shall be able to do them good.

## खारा पानी - अमृत हुआ

11

रत्नावती के राजा रुद्रसेन एवं रानी सुधर्मा का तुरंगकुमार नामक अति लाड़ला पुत्र था। राजा ने अपने बेटे के लिये कावेरी नदी के किनारे एक अत्यन्त मनोहर उपवन बनवा रखा था। उसके सुन्दर-सुन्दर फूल, सुसज्जित क्यारियाँ, हरी-हरी घास, स्वादिष्ट फल आदि नन्दन वन की बराबरी करते थे तो वहाँ के विश्रामगृह चित्रशालायें कुबेर की कृति का दिग्दर्शन कराती थीं। इतना सब होते हुए भी उस सुरम्य उद्यान की एक कमी राजकुमार तुरंग को दिन रात खलती रहती। उस वाटिका में जो बृहत् वापिका थी उसका जल कालोदधिवत् खारा था। राजपुत्र ने अनेक मंत्र-तंत्र, जप-तप सब कराये लेकिन किसी भी उपाय से उस जल में मधुरता न आ सकी। बेटे की चिन्ता माता पिता की चिन्ता भी थी। एक दिन राजा सपत्नीक चन्द्रकीर्ति मुनि के दर्शनार्थ गये। अनेक प्रकार की धर्मचर्चा के दौरान राजा ने मुनिराज से वापिका के खारे जल को मधुर करने का उपाय पूछ लिया। मुनिराज ने कहा पाँच स्वर्ण कलशों से जिनेन्द्रदेव का अभिषेक करायें। उसी जल से शुद्ध आहार बना कर मुनिराज को आहार करायें। पानी भरकर वही लाये जिसने वापिका खुदवायी है, और सिर पर घड़ा लिये हुए वह भक्तामर के ग्यारहवें श्लोक का भक्तिपूर्वक ऋद्धि मंत्र सहित पाठ करता रहे।

दूसरे ही दिन युवराज तुरंग ने उपर्युक्त विधि से क्रिया करके एक परम दिगम्बर मुनि को आहार दान दिया। आहार पूर्ण हुआ ही था कि उसे उपवन के रक्षक ने आकर खुशखबरी दी कि आज तो चमत्कार हो गया, बावड़ी का जल अमृत सा मीठा हो गया है।

सुनते ही तुरंग के हृदय की चिर पिपासा शान्त हो गई, वह मधुरता से भर गया। मानो आज उसने पथिकों को क्षीरसागर के मधुर जल का पान कराया हो।

नगर में इस बात को लेकर सर्वत्र खुशियाँ मनाई गईं और जैन धर्म के जय जयकारों ने आकाश गुंजायमान कर दिया।

## SALTY WATER TURNED NECTAR

11

The king Rudrasena and queen Sudharmā of Ratnavatī had a beloved son Turangakumāra. The king had built an extremely beautiful park near Kāverī river for his son. The park could be compared with a beautiful construction of Goddess of Wealth in so for as its beautiful flowers, decorated pieces, greenery, delicious fruit, rest-house and painted chambers were concerned. In spite of all that the charming garden could not fulfil a wish of the prince, because the garden had a salty well. Its water was extremely salty. The prince could not get the water turned sweet in spite of his various attempts through chants, matrices,

and rituals. The anxiety of the son was also the worry of his parents. One day the king went to the Chandrakirti hermit for visual ritual along with the queen. During various religious discourses the king could ask the ascetic how to sweeten the water of the salty well. The hermit said to annoint the Lord Jina through five golden pitcheres. And with that water pure food be offered to some ascetic. Only those who got the well sunkshould bring water. While having the pot on his head he should chant devotedly the eleventh stanza with Riddhi magical words.

Next day the prince Turanga performed all the ritual mentioned above, and offered food to a supreme digambara hermit. The feeding was just completed when the guard of the park brought a pleasent news that miraculously the salty water of the well had become as sweet as the nector.

Hearing the news the eternal thirst of the heart of Turanga became fulfilled with sweetness. As if he might have given the sweet water of milky sea to the passengers.

All over the city there was a great celebration and the sky resounded with the victory slogans of Jainism.

## जैन धर्म की प्रभावना 12

अहिल्यापुर के राजा कुमारपाल के मंत्री विलासचन्द्र के पुत्र का नाम महीचन्द्र था। उसकी घनिष्ट मित्रता नगर श्रेष्ठी के पुत्र से थी। दोनों मित्र एक बार मुनिराज के दर्शनार्थ पहुँचे। विनय आदि के उपरान्त उन्होंने मुनिराज से कोई ऐसा मंत्र देने को कहा जिससे लोगों को चमत्कृत करके जैन धर्म की प्रभावना की जा सके। मुनिराज ने उन्हें भक्तामर जी का बारहवाँ श्लोक ऋद्धि मंत्र सहित कंठस्थ करा दिया। मंत्री पुत्र महीचन्द्र ने सात दिन तक मंत्र की आराधना की, जिससे महादेवी ने प्रसन्न होकर कामधेनु उसके समक्ष उपस्थित कर दी। और कहा जहाँ भी तुम इसका दूध सींचोगे देव वहाँ आकर कौतुक करेंगे। तथा जो चाहोगे वही होगा।

मंत्री पुत्र ने परीक्षा करने के लिये थोड़ा सा दूध मिट्टी के घड़े पर छिड़क दिया तत्काल ही वह घड़ा सोने का हो गया, फिर उसने वही दूध अपने घर के चौके में डाल दिया, देखते ही देखते भाँति-भाँति के पकवान तैयार हो गये। हजारों लोगों ने छककर खाया पर भण्डार भरा रहा राजा कुमारपाल को जब यह समाचार मिला तो उन्होंने मंत्री पुत्र को बड़े ही स्नेह और सम्मान के साथ बुलाकर अपनी प्रिय रानी सरूपा के पास भेज दिया। रानी ने बड़े स्नेह से प्रिय पुत्र का स्वागत किया और कहा बेटे तुम अनेक ऋद्धि सिद्धियों के माध्यम से बहुत यश कमा रहे हो, यदि इनके प्रयोग से मेरी इच्छा पूरी कर सको तो मैं तुम्हारा अहसान जिंदगी भर न भूलूँगी। महीचन्द्र ने कहा - सर्वप्रथम आपको राजा के साथ-साथ अणुव्रत धारण कर मिथ्यात्व का त्याग करना होगा। जीव दया का पालन करते हुए जैन धर्म अंगीकार करो। रानी ने सहर्ष स्वीकार किया। मंत्रीपुत्र ने बारहवें मंत्र का जाप कर पुनः देवी को स्मरण किया और रानी की इच्छा पूर्ण करने की बात कही। तथास्तु कहकर देवी

निज धाम चली गई। कुछ ही समय में राजा कुमारपाल का सूना महल खिल उठा। ज्यों-ज्यों वह बालक बढ़ता माता-पिता का मन खिल जाता। आगे चलकर सम्पूर्ण विद्याओं का अध्ययन कर वह जिनमत का परम आचरण करने वाला हुआ।

## RESPLENDENCY OF JAINISM 12

Vilāsachandra was the minister of king kumārapāla of Ahilyāpura. He had a son Mahīchandra. He had intimate friendship with the son of a merchant Once both the friends went to an ascetic for a ritual vision. After courtesy they asked him to give such enchanting words through which they could miraculously exhibit resplendency of Jainism. The ascetic taught them the twelth stanza of Bhaktāmara along with ṛiddhi magic words which they learnt by heart Mahīchandra, the son of minister, worshipped the ritual magic words for seven days Due to this the great Goddess Mahādevī appeared and gladly presented before him the Kāmadhenu. (A Divine Cow fulfilling every desire). She told, "wheresoever you sprinkle her milk the deities will display miracles, and whatever you want will happen "

In order to test the effect of the milk he sprinkled milk on a clay pot Immediately that pot turned golden. Then he sprinkled that milk in his kitchen No sooner he did it then various types of dishes were ready

Thousands of persons ate to their hearts full content, and the store remained inexhaustible. When king Kumārapāla received this news he sent for Mahīchandra with great affection and respect and sent him to his beloved queen Sarūpā The queen welcomed him with great affection and told, "O son! you are earning a great fame through various Riddhi's and Siddhis. I shall never forget your gratitude if you fulfill my wish through their application "

Mahīchandra replied, "First of all you along with the king shall have to take Anuvrata (atomic vows) and abstain from illusion. First adopt Jainism along with practice of kindness

The queen accepted it gladly. Mahīchandra Chanted the twelth stanza to call the Goddess with Rddhi Mantra and asked her to fulfil the desire of the queen. The Goddess blessed, "So it will be" and disappeared. After some time the isolated palace of king kumārapāla bloomed like a flower. Gradually the son of the parents, to the happiness of all studied all the learnings. He beagan to practise supreme conduct of Jaina faith.

## मूढ़ता से मुक्ति 13

राजा कर्ण के दरबार में धर्म चर्चा हो रही है। सभी अपने-अपने धर्म को सर्व श्रेष्ठ धर्म सिद्ध करने के पक्ष में हैं। राजा, वैष्णव धर्म का प्रभुत्व प्रमुख स्थापित करना चाहता है तो उनका मंत्री सुमति जैनेन्द्र शासन के प्रभुत्व का स्वप्न देख रहा था। चमत्कृत करने वाले का क्षणिक प्रभाव तो होता ही है। अचानक दरबार के बीचों

बीच एक व्यक्ति खड़ा हो गया और चुनौती देता हुआ बोला मैं ब्रह्मा, विष्णु, महेश को धरती पर उतार सकता हूँ। गणेश बुद्ध स्कन्द आदि देवताओं के प्रत्यक्ष दर्शन करा सकता हूँ। दर्शक उसकी ओर आँखें फाड़ फाड़कर देख रहे थे, परन्तु वास्तव में वह कलाकार था बहुरूपिया। देखते ही देखते वह अन्तर्ध्यान हो गया। एक ही क्षण में आवाज सुनाई दी शंकर जी आ रहे हैं। लोगों ने देखा सचमुच नन्दी पर सवार गले में काले सर्पों की माला डाले और भस्म लपेटे हुए शिवजी खड़े हैं।

इसी तरह दूसरे तीसरे दिन ब्रह्मा, बुद्ध, गणेश कार्ति-केय आदि देवता सच में जनता को दिखाई दिये। चौथे दिन आकाशवाणी हुई- वीतराग भगवान जिनेन्द्र देव आ रहे हैं। ढोंगी साधु के चमत्कारों से प्रभावित होकर जनता को घोर मिथ्यात्व में जाते देख मंत्री सुमति से न रहा गया। उसने महाप्रभावक श्री भक्तामरजी के तेरहवें काव्य का ऋद्धि व मंत्र सहित पाठ शुरु कर दिया। मंत्रोच्चारण करते ही जिनेन्द्र देव तो नहीं जिनशासन की अधिष्ठात्री देवी चक्रेश्वरी अवश्य प्रकट हुई और आते ही बहुरूपिये की छाती पर सवार हो गई।

बस फिर क्या था बहुरूपिये का भंडाफोड़ हुआ सो तो हुआ ही, तथाकथित पौराणिक देवताओं की प्रतिष्ठा को भी गहरा धक्का लगा तथा जैन धर्म की जयजयकार से आकाश गूँज उठा। सम्राट कर्ण के साथ-साथ सारे राज्य ने जैन धर्म को स्वीकार कर लिया।

## FREEDOM FROM FOLLY 13

A religious discussion is going on in the court of King Karna. Every one is trying to plead his religion as the best. The king wishes to establish dominance of Vaisnavism, and his minister Sumati is contemplating the predominance of Jainism. There surely is a momentary effect of a miracle. Suddenly a person appeares at the centre of the Court. He challenges that he can bring Brahmā, Vishnu and Maheśh gods down on the earth. That he can give visions of Ganeśha, Buddha, Skandha and so on The spectators are constantly gazing at him. But, in fact he is either an artist or a dramatist. He disappeares all of a sudden. Within an instant, there is a broadcast, Śankarajī is arriving People see the Lord Śiva riding on the bull Nandī, having garlands of snakes and with ashes annointed on the body. Similarly on the next days, Brahmā, Vishnu, Maheśa, Kārtikeya appear before the public. On the fourth day there is an announcement that the unattached Lord Jinendra is coming. The public is thus being led to illusion to the hypocrite ascetic. The minister could now no more resist. He begins to chant the thirteenth stanza of the noble Bhaktāmara with Riddhi rituals. Due to this the Lord Jina does not appear, on the other hand the super-dominent deity of Jina Ministry, Chakreśvarī, appeares, and rides over the chest of the hypocrite. The magician is thus exposed, and at the same time, the prestige and reputation of the alleged Mythic, Hindu Gods

is demolished. There, then raised the shouts of Victory of Jainism. The emperor Karṇa adoptes Jainism alongwith his people

## दाम्पत्य जीवन में पुनः सुगंध 14/15

केतुपुर नरेश की बुद्धि मानो भ्रष्ट हो गई, तभी तो आज उन्होंने कल्लोल कामिनी गुटिका खा ली। बस फिर क्या था? मानो कामदेव ने पुष्प बाण ही चला दिया। मदिरा में वह नशा कहाँ? जो उस गुटिका में था। कामान्ध राजा को बाँदी भी परी नजर आने लगी। दासी इतने बड़े सम्राट का प्रसाद क्यों खोती? उसने भी राजा को अपना सर्वस्व समर्पण कर दिया। इसमें सन्देह नहीं कि कामातुर के सभी गुण नष्ट हो जाते हैं। कोटि कोटि जनता की आशाओं के केन्द्र, अपने उत्तरदायित्व से गिरकर, एक बाँदी का, एक तुच्छ दासी का, दास हो जाये, इसे एक सच्चरित्र रानी का सरल हृदय कैसे स्वीकार कर सकता था। उसने राजा को रास्ते पर लाने का पूरा प्रयास किया। परन्तु राजा पर तो गुटिका का प्रभाव था। अतः अब वह अपनी वासना की शान्ति के लिये रानी को मनाना चाह रहे हैं। रानी ने दृढ़ निश्चय कर लिया जब तक वह परस्त्री की छाया का भी पूर्णतः त्याग नहीं कर देंगे तब तक उसका उनके साथ कायिक अथवा भौतिक सम्बन्ध तो दूर आत्मिक सम्बन्ध भी न रहेगा। जब राजा कोमलांगी रानी के सुन्दर कनकवर्ण शरीर को छूने में भी असमर्थ रहा तो उसका काम, क्रोध में बदल गया और उसने उसे निर्जन वन के अन्ध कूप में गिरवा दिया।

वहाँ काम यदि क्रोध में परिणत हुआ तो यहाँ भी दृढ़ निश्चय अब भक्ति रस में परिवर्तित हो गया। उसने कुएँ के भीतर ही भक्ति रस में डूबकर भक्तामर के चौदहवें व पन्द्रहवें श्लोक का ऋद्धि मंत्र सहित जाप प्रारम्भ कर दिया। राजा अर्धरात्रि में अपने शयनागार में देखते हैं कि एक हाथ में खप्पर और दूसरे हाथ मे कटार लिये शासनदेवी जृम्भा देवी विकराल रूप धारण किये खड़ी है। उसे देखकर राजा का शरीर पीपल के पत्ते की तरह थर थर काँपने लगा। उसकी सारी शूरवीरता गायब हो गयी। परन्तु देवी ने उसे अभयदान दिया केवल इस शर्त पर कि वह पर रमणी के संसर्ग से तो बचेगा ही उसकी छाया से भी हमेशा दूर रहेगा।

दूसरे दिन राजा और रानी के जीवन में वही प्रेम था, जो दाम्पत्य जीवन में सुगन्ध बनकर रहता है।

## FRAGRANCE AGAIN IN FAMILY LIFE 14/15

The intellect of King of Ketupur, was rather lost. Hence he took today the capsule of Kallola Kāminī(Sex invoking). Then the cupid attacked him with a strong desire The intoxication is even beyond an alcohol drink, as was in that capsule To the lecherous king even a maidservant apeared to be as fairy (apsarā) Why would the slave girl like to lose such a bliss from the emperor ? She surrendered every thing to the King There is no doubt that all the virtues are destroyed due to sexual desires.

One who was the centre of desires of millions of people, fell from his responsibility and became the slave of a trivial slave-girl. How the nobel heart of a good charactered queen could tolerate it ? She tried her best to divert the king but he had been afflicted by the drug. Hence he tried to get his queen agree . The queen decided and determined that until and unless the king abstains away from the shadow of another lady, she would not only isolate her self physically from him but also not indulge spiritually.

When the king was unable to even touch his silky and golden coloured queen, his lust was transformed into anger, and he punished her by throwing her in a dlind well, into a forest. If there the lust was converted into anger, here the punishment worked into devotion and determination. The queen, in the well moved spiritually , began to chant the fourteenth and fifteenth stanzas of the Bhaktāmara, with Riddhi magic words.

The king, in mid night, saw in his military camp, a goddess, Jrimbhā, standing with a bowl in one hand and a dagger in other.

On seeing her, the king began to tremble like fedryble leaf. He lost all his bravery, but the Goddess graced him to be fearless, on the condition that he will not only refrain from other women but also save himself from their proximity.

Next day, both, the king and the queen were as happy as before.

## रत्न बिम्ब के दर्शन 16

राजा महीपचन्द्र ने अपनी बेटी मित्रा की धर्मानुरक्ति देखकर आर्यिका श्रीमती के पास अध्ययनार्थ भेज दिया। विद्याध्यन के उपरान्त मित्रा ने आर्यिका के पास जाकर कोई व्रत देने को कहा आशीर्वाद देते हुए आर्यिका ने कहा - बेटी! प्रत्येक जैन श्रावक का जिनदर्शन एक आवश्यक कर्त्तव्य है। अतः तुम भी जिन बिम्ब के दर्शन किये बिना अन्न जल ग्रहण न करना। वह बोली - माताजी मैं प्रतिज्ञा करती हूँ प्रतिदिन रत्नमयी जिनप्रतिमा के दर्शन पूजन कर ही भोजन ग्रहण करूँगी। आशीर्वाद लेकर वह अपने घर आ गई।

एक दिन रानी सोमश्री ने मानो राजा को जगाया क्या बेटी को आर्यिका ही बनाना है क्या उसका पाणिग्रहण नहीं करना है। राजा को पहली बार बेटी के विवाह की चिन्ता हुई। कुछ ही दिनों में राजा के महल में विवाह की दुन्दुभि बज उठी। साधारण लक्ष्मीपति नहीं अपितु धनकुबेर क्षेमंकर, न केवल धर्म के ज्ञाता, बल्कि प्रकाण्ड पण्डित मित्रा को विवाह कर अपने घर ले आये। मध्याह्न में सासु ने दुल्हन को भोजन के लिये बुलाया। माँ! मुझे भोजन की आवश्यकता नहीं हैं। मित्रा ने सकुचाते स्वर में कहा।

ससुराल आकर ऐसी अशुभ बातें नहीं करते बेटी। जीवन चलाने के लिये भोजन बहुत जरुरी है। माँ! मैं श्री पार्श्वनाथ के दर्शन के बिना भोजन ग्रहण नहीं करती।

तो मंदिर जाकर भगवान के दर्शन कर लो, विशाल पार्श्वनाथ की प्रतिमा देखकर गद्‌गद हो जाओगी। माँ! पर वह रत्नमयी नहीं है।

सास बहू के इस वार्तालाप को क्षेमंकर ध्यान से सुन रहे थे, वह बोले, माँ! किसी का लिया हुआ व्रत तोड़ने के लिये विवश मत करो। मैं इसका उपाय करूँगा। कहकर उन्होंने योगासन से रात्रि के प्रथम प्रहर में बैठकर भक्तामर स्तोत्र के सोलहवें काव्य का ऋद्धि मंत्र सहित जाप प्रारम्भ कर दिया। उनका ध्यान तब भंग हुआ जब जिनशासन अधिष्ठात्री चर्तुमुखी (चतुर्भुजी) देवी ने प्रकट होकर इच्छा पूर्ण होने का वर दिया।

प्रातः नगर निवासियों के आश्चर्य का ठिकाना न रहा। जब उन्होंने देवालय में पाषाण मूर्ति के सामने पार्श्व प्रभु की विशाल रत्न जड़ित प्रतिमा के दर्शन किये।

## APPEARANCE OF JINA-JEWEL-IMAGE 16

King Mahīpachandra sent his religiously devoted daugther Mitrā to Āryikā Śrimatī for study. After completion of her study Mitrā begged blessings from the Āryikā. The Āryikā advised her, "O daughter! the duty of every layman is to have vision of Jina every day. Hence you should also decide not to take food and water without vision of the Lord. Mitrā took the vow that she would have the vision of jewelled Jina image every day before her meals.

One night the queen awakened the King, reminding him about the marriage of their daughter. The king was cautioned lest their daughter avoided men became an Āryikā

The king showed concern for his daughter for the first time, after a few days with great pomp and show and regality Mitrā was married to multi-millioneer, Kṣemankara, who was not only well versed in religion but also in literature. At the fore-noon the mother-in-law called Mitrā for meals. Mitrā hesitated to take meals. The mother-in-law persuaded, "Such ungracious talks are not held, O daughter! food is indispensable for life". Mitrā, however, replied, "O mother! I do not take food without vision of Lord Parśvanātha". The mother-in-law said, "Go and have the vision of the lofty image of Pārśvanātha for your hearty fulfilment". Mitrā replied, "But mother, it is not made of gems".

Kṣemankara was listening to the conversation between the mother-in-law and daughter-in-law. He said, Mother, please do not try to break the vow of others. I shall make a plan''.

Having said this, he sat on Yogic posture at the first part of night, and began to chant the sixteenth stanza of Bhaktāmara with Riddhi magic words and rituals. His attention was drawn when the super dominant Chaturmukhī goddess of Jina ministry appeared and blessed his desire.

In the morning all the citizens were wonderstruck to see a lofty gem inlaid image of Lord Pārśvanātha in place of that of stone in the temple.

## ढोंगी साधु का भंडाफोड़ 17

कुंकुम देश में चक्रेशपुर के राजकुमार रत्नशेखर की प्रवृत्ति खोटी संगति में पड़कर बिगड़ गयी। वह निरन्तर परस्त्रियों में रत रहने लगा। चमत्कारी जोगियों की संगति में पड़कर धर्म विमुख हो जैन धर्म की निन्दा करने लगा। दैवयोग से उसकी शादी कल्याणश्री से कर दी गई। यथानाम तथा गुण मानो उसका कल्याण करने के लिये ही कल्याणश्री से उसका गठ बन्धन हो गया।

कल्याणश्री जैन कुलोत्पन्न सदाचारिणी विदुषी रमणी थी। महाप्रभावक श्री भक्तामर जी का पाठ ऋद्धि मंत्रों सहित करने की उसकी दैनिक चर्या थी। कल्याणश्री ने एक दिन उसके गुरु ढोंगी योगी को अपने घर भोजन पर बुला लिया और भोजनोपरान्त जल को भक्तामर जी के सत्रहवें काव्य ऋद्धि और मंत्र से मंत्रित किया और उस मंत्रित जल को स्वयं पीने के पश्चात् उच्छिष्ट जल पाखंडी जोगी के सामने रख दिया जोगी जी उस जल को पीकर भोजन समाप्त कर ही रहे थे कि उसके सामने जिनशासन की अधिष्ठात्री गांधारी नाम की महादेवी आकर सामने खड़ी हो गई। उसने एक अंगूठी जोगी को देकर कहा - क्या हमेशा की तरह अपनी विद्या के बल पर इसे उड़ाकर हमें भी अपना चमत्कार दिखायेंगे। ढोंगी साधु ने बहुत प्रयास किया परन्तु कीलित अंगूठी कैसे उड़ सकती थी। अब गाँधारी ने स्वयं वह स्वर्ण मुद्रिका आकाश में फेंकी तो जहाँ वह गिरी, वहाँ एक सुन्दर भव्य जिनालय निर्मित हो गया।

महादेवी गांधारी के इस अनोखे चमत्कार को देखकर जोगी देवी के चरणों में गिर पड़ा। और हमेशा हमेशा के लिये दूसरों को चंगुल में फँसाने वाली अपनी धूर्त विद्या का परित्याग कर सच्चा जिनभक्त बन गया। रत्नशेखर अपने गुरु की यह दशा देख बहुत लज्जित हुआ। जिनालय में जाकर अपने अपराधों का पश्चात्ताप करते हुए शेष जीवन सत्संगति में बिताने का संकल्प कर लिया।

राजा नरसिंह और रानी रत्नावती सहित सारा राज्य जिनभक्त हो गया।

## EXPOSURE OF THE HYPOCRITE 17

In the Kumkuma land there is a city Chakreśpur. The prince Ratnaśekher fell in a bad company. He began to indulge himself with wives of others. In the company of a miraculous Jogī, he began to

malign Jainism and fell apart from religion. Fortunately he was married to Kalāynaśrī. It was as if for his upheaval he was conjoined to Kalyānśri, who was as virtuous as her name. Kalyāṇaśri was a learned chaste woman, born in a Jain family. Her routine was to read the miraculous Bhaktāmara along with ṛddhi chant.

It so happened that one day the hypocritic teacher of the prince was called for meals at home. Kalyāṇaśri enchanted some water through the seventeenth stanza with ṛiddhi chant. She gave it to the hypocrite after his meals. The Jogī was just completing his meals after taking that water suddenly, the superdominant Goddess Gāndhārī of Jain ministry came and stood before him. She gave a golden ring to the Jogī and said, "Would you like to show your miracle, as before through your enchanting power?"

The hypocrite tried his utmost, but the nailed ring could not fly. Now Gāndhārī herself took that gold ring and threw it in the sky. Where it landed there stood a beautiful grand Jina monument.

The great Goddess Gāndhārī's miracle was so strange that the Jogī fell on to her feet. He gave up for all times to come his hypocritic powers and became a true devotee of Lord Jina.

Ratnaśekher was very much ashamed on the condition of his teacher. He went into the Jina temple, having repented for his defaults vowed to live in good company for the rest of the life.

The king Narasingha and the queen Ratnāwatī along with the whole kingdom became devotee of Lord Jina.

## जड़मति होत सुजान 18

प्रमुख राज्यमंत्री सुमतिचन्द्र मृत्यु के उपरान्त कलिंग देश की बरबर नगरी के अधिपति चन्द्रकीर्ति ने उनके सुपुत्र को बुला भेजा। भद्रकुमार जब दरबार में उपस्थित हुए तो राजा ने पूछा - भद्रकुमार! पिताजी के मंत्रित्व पद का भार वहन कर सकोगे? वह बोला - राजन मैं पिताश्री की लाख कोशिशों के बावजूद भी साहित्य और व्याकरण से कोसों दूर रहा। विद्या अर्जन न कर पाने के कारण आज मैं इस योग्य नहीं कि मंत्री बन सकूँ। यदि मुझे कोई दूसरा कार्य दे सकें तो अति उत्तम हो, ताकि मैं अपनी आजीविका चला सकूँ। राजा बोला - मूर्खों के लिये मेरे दरबार में काई स्थान नहीं। यदि यहाँ स्थान चाहते हो तो पहले अध्ययन करो।

तुलसी, सूर, बाल्मीकि आदि महापुरुष फटकार सुनकर ही तो एक प्रशस्त पथ की ओर बढ़े थे। भिखारी हो या बादशाह अपनी निन्दा बर्दाश्त नहीं कर सकता। भद्रकुमार भी निंदा का जहरीला कड़वा घूँट पीकर एक मार्ग की ओर बढ़ चले, और दुनिया से ऊबकर नग्न दिगम्बर मुनिराज की सेवा में जा उपस्थित हुए। चरणरज माथे पर लगाकर विनयावनत हो बोले - भगवन्! मुझे ज्ञान दो, जिससे मैं अपने पिता के मंत्रित्व पद को पा

सकूँ। और तब दयालु मुनिराज ने उपदेश दिया, मिथ्यात्व को छोड़कर सम्यक्त्व धारण करो। जिनेन्द्र और जिनेन्द्रदेव के वचनों में विश्वास करो और इसके साथ ही भक्तामर जी के अठारहवें श्लोक का ऋद्धि मंत्र सहित पाठ करने को कहा।

भद्र परिणामी तीन दिन तक लगातार जिन आराधना में लगे रहे। अन्त में जिनशासन की अधिष्ठात्री व ज्रा देवी सामने प्रकट हो गई और उसे विद्वान बनने का वरदान देकर चली गयी। अब उसने सभा में सबसे सम्मान पाते हुए खुशी खुशी मंत्री पद ग्रहण कर लिया। लोगों को जब उसकी आकस्मिक विद्वत्ता का रहस्य पता चला तो वे भी जिन धर्म पर श्रद्धा रखने लगे।

## THE DULL-BRAINED BECOMES THE LEARNED

18

After the death of the chief minister Sumatichandra his virtuous son was sent for by the king Chandrakīrti of barbarian Kaling nation . When son Bhadrakumāra appeared in the court the king asked, "O Bhadrakumar! will you be able to take over the charge as minister". He replied, "O Gracious King! In spite of several attempts of my father to teach me literature and grammar, I could not learn. Owing to this I am not capable of becoming a minister. It will be better that I earn my livelihood and if you entrust me with some other works." The king spoke, "There is no place in my court for the duffer. If you want any service here first go and become learned''

It is a folklore that Tulsī, Sūra, Bālmīki and other became great and proceeded on the graicous path after being rebuked and thrashed. No one whether a beggar or a king can bear and forbear his disreputation. BhadraKumar also proceeded towards a graceful way after having gulped the poisnous and bitter disreputation. He presented himself in the service of a Digambara ascetic after distress from the worldly affairs. He took the dust of his feet on his forehead. and spoke politely, "O God! kindly restore me wisdom, so that. I may be able to take over the charge of the ministry held by my father's." "Then the kind ascetic king advised him to adopt serenity and to believe in Lord Jina and his words. He also gave him the eighteenth stanza of Bhaktamara along with Riddhi chants for ritual recitations.

The noble minded BhadraKumar remained in Jina meditation for three days continuously. At last the superdominant Vajrā Goddess of Jina ministry appeared before him. She blessed him with a boon so that he became a learned man. He earned reputation at the court and was bestowed over the charge and rank of minister. When the public came to know about the secret of his sudden rise they became firm devotees of Jaimism.

## दूध का दूध पानी का पानी

19

कुरुजांगल देश में हस्तिनागपुर के राजा सूरपाल थे। एक बार उन्होंने आभूषण बनाने के उद्देश्य से जौहरी पुत्र सुखानन्द को हीरे जवाहरात सौंप दिये। जाकर उसने अच्छे सुनार को समझाकर वे हीरे दे दिये। जगमगाते हीरे देखकर स्वर्णकार की नीयत बदल गई। उसने नकली हीरे के आभूषण तैयार कर असली हीरे छुपाकर रख लिये। आभूषण जब राजा के समक्ष प्रस्तुत हुए तो उन्हें देखकर राजा की भृकुटियाँ चढ़ गईं। मुझे बेवकूफ बनाते हो? सुनार तो इस स्थिति का सामना करने के लिये तैयार ही बैठा था वह बोला राजन! इसमें मेरा कोई दोष नहीं मुझे तो जैसे रत्न दिये गये मैंने वैसी वस्तु तैयार कर दी। राजा को इसमें सुखानंद की चाल समझ में आई, वे स्वर्णकार की कुटिलता न समझ पाये और अटल जैन धर्म श्रद्धानी, धर्मात्मा सुखानंद को कालकोठरी में डाल दिया गया।

बिना अन्नाहार के कारागार में पड़े हुए उसे पूरे ७२ घंटे हो गये पर धीर वीर सुखानन्द का हृदय रंचमात्र भी क्षोभित नहीं हुआ। क्योंकि महाप्रभावक श्री भक्तामर स्तोत्र पर उसे अगाध श्रद्धा थी। वह जानता था कि इस महान स्तोत्र के प्रणेता प्रातः स्मरणीय श्रीमानतुंगाचार्य पर भी तो यही विपत्ति पड़ी थी। उन्हें तो अड़तालीस ताले बन्द कोठरियों वाली जेल में बाँधकर रखा गया था पर राजा भोज उनका बाल भी बाँका न कर सके। फिर मैं तो सोलह आने सचाई पर स्थित हूँ, सच्चाद उसने भक्तामर स्तोत्र का १९वाँ श्लोक एवं ऋद्धि मंत्र का पाठ पढ़ना प्रारम्भ किया। फलतः जैन शासन की अधिष्टातृ देवी जम्बूमति ने आकर उसे उठाया और निद्रित अवस्था में ही ले जाकर उसके घर रख दिया।

दूसरे दिन राजा सूरपाल ने जब देखा कि कालकोठरी का दरवाजा खुला पड़ा है। ऐसा अद्‌भुत चमत्कार देखकर वह जैन धर्म का अटल श्रद्धानी हो गया। स्वर्णकार रत्नज्योति अपने किये का फल भुगतने के लिये कारागार में डाल दिया गया।

## SIFTING OF MILK AND WATER

19

The king Şūrapāla reigned over Hastināgpur in the country of Kurujāngal. Once he handed over some jems and diamonds to a regal jeweller's son Sukhānanda for making ornaments. The son went to a good goldsmith. He gave gold and jewels to the goldsmith. The goldsmith could not remain honest on seeing the brilliant diamonds. He hid all the real diamonds and prepared fake ornaments When they were presented before the king, he lost his temper. He said, "Why do you cheat me?" The goldsmith was already prepared to face the situation. He said, "O King! there is no fault of mine. I have prepared

the ornaments with very those jems which were given to me.

The king wrongly thought Sukhānand to be as defaulter. As he could not understand the shrewdness of the goldsmith, he ordered to confine the religious Jaina Sukhānanda in a dark chamber.

Seventy two hours elapsed in the prison without any food. Still there was no effect on the heart of potent and brave Sukhānanda. He had profound faith on the influence of the Bhaktāmara. He knew that he had fallen in to the same trap as was the case with the preceptor Mānatunga. He was kept in custody under fortyeight Locks. Still then the king Bhoja could not harm him at all. I am rather in better position. Milk remains milk and water remains water. That means truth remains truth and false remains false.

He began to recite the nineteenth stanza of Bhaktāmara with Riddhi chant. As a result, the superdominant Goddess of Jina ministry came and pulled out him while he slept. She then delivered him to his residence Next day king Sūrapāla saw that the door of the dark chamber opened. At this wonderful miracle he became a firm devotee of Jainism. The goldsmith Ratnajyoti was immediately put into prison as a punishment.

## विष्णुदास से जिनदास 20

दक्षिण देश में रत्नावती नगरी में अडोलदत्त नाम के एक जैन धर्म श्रद्धानी सेठ निवास करते थे लेकिन उनके पुत्र को जैन धर्म में तनिक भी श्रद्धा न थी, वह विष्णु का भक्त था अतः सेठजी ने उसका नाम विष्णुदास रख दिया। पाखंडी साधुओं की सेवा में उसके दिन रात गुजरते। कुछ भी हो ढोंगियों का एक न एक दिन भंडा फोड़ हो ही जाता है और यही हुआ एक दिन विष्णुदास अपने गुरु की वास्तविक वृत्ति को समझ गया। अब विष्णुदास का माथा किसी के सामने झुक न पाता। जैन मुनि के मुखमंडल पर देदीप्यमान तेज दावानल से भी अधिक होता है, फिर कौन उनके समक्ष आत्म समर्पण न कर देगा। अतः वह भी झुक गया उनके समक्ष। भूला भटका पथिक राह पर आ चुका था, फिर भी आस्था दृढ़ न होने के कारण वह महाराज से बोला गुरुदेव। कोई चमत्कार दिखाइये, जिससे धर्म और साधुओं पर मेरा विश्वास हो।

मुनिश्री ने महाप्रभावक भक्तामर जी का २०वाँ श्लोक ऋद्धि मंत्र सहित सिखाकर कहा - वत्स। तुम सभी व्यक्तियों के समक्ष अपने मनोरथ सिद्ध करो ताकि सब का धर्म में विश्वास हो सके।

दरबार ठसा-ठस भरा हुआ था विष्णुदास ने सुरीले कंठ से पढ़ना शुरु किया, ज्ञानं यथा त्वयि विभाति कृतावकाशं... और तत्काल जैन शासन की अधिष्ठात्री भृकुटी देवी ने प्रकट होकर विष्णुदास को अष्ट सिद्धियाँ प्रदान की। फिर तो विष्णुदास जंगल पहुँचकर मुनिश्री के चरणों में गिर गये और बोले -गुरुदेव आज मैं धन्य हो गया आपने मुझे विष्णुदास से जिनदास बना दिया।

## FROM VISNU DEVOTEE TO JINA DEVOTEE 20

In south at Ratnāvatī city, there lived a merchant, Adoladatta devoted to Jainism. His son did not have any faith in Jainism He was a devotee of Viṣṇu. Hence he was named.Viṣṇudāsa. He used to spend his time in the company and service of a hypocrite ascetics. Whatever may be the case the hypocrites are exposed sooneѐver later. Ultimately Viṣṇudāsa could understand the real intent of his preceptor Now Visṇudāsa was held in esteem, and did not bow to anyone

The lustre and glow on the face of a Jaina monk is more brilliant than that of a forest fire. Who then will not surrender to him? Hence Viṣṇudāsa submitted to seek the refuge. The deviated one had come to the correct path. However, owing to casual faith he spoke to the monk, "O preceptor, kindly show me some miracle, so that, my faith grows firm in the ascetics and the religion"

The ascetic taught him twenteeth stanza of Bhaktāmara alongwith Riddhi chants, and instructed, "O Son! you may now demonstrate any thing that you desire before the public, so that one and all become dedicated to religion'',

The court was full to its capacity Viṣṇudāsa began to chant in a sweet voice the twenteeth stanza This drew superdominant-deity Bhrkuti of Jaina Ministry to oppear She bestowed eight siddhis. Then Viṣṇudāsa went to the ascetic in the forest and fell on to his feet He politely expressed, "O Father! I am gratified you have made me Jinadāsa from Visnudāsa."

## प्रतिज्ञा सफल 21

मालवा देश की विशाला नगरी में नामचन्द्र नाम के नामी सेठ रहते थे। पुण्योदय से उन्हें पुत्र रत्न की प्राप्ति हुई जिसका नाम श्रीधर रखा। वह कालान्तर में समस्त विद्याओं में पारंगत हो गया पिता ने उसका विवाह रूप श्री नामक गुणवती कट्टर जैन धर्मावलम्बी सुन्दर कन्या से कर दिया। उसने देवदर्शन कर भोजन करने की प्रतिज्ञा ले रखी थी। यद्यपि उसे दर्शन करने के लिये नगर से बाहर पाँच कि०मी० की दूरी पर स्थित जिनालय में जाना पड़ता था लेकिन श्रीधर नित्य नियम से उसे रथ पर बैठाकर देव दर्शन कराते, पश्चात् स्वयं भी भोजन ग्रहण करते थे।

एक बार की बात सात दिनों तक लगातार घनघोर वर्षा होने के कारण देवदर्शन सुलभ न हो सके अतः रूप श्री ने आहार ग्रहण न किया। आठवें दिन वर्षा थमने पर वह सपरिवार नदी तट पर जा पहुँची। चारों ओर जल ही जल देखकर नदी पार होना संभव न होने से सारा परिवार निराश होकर वापिस आ गया। घर आकर पिता ने रूपश्री को समझाया बेटी! इस तरह की जिद अच्छी नहीं होती अतः अब तुम जीवन चलाने के लिये

कुछ तो ग्रहण कर लो। माँ ने भी कहा - बेटी अपने मुख की ओर देखो, यदि कुछ हो गया तो मैं भगवान को क्या जवाब दूँगी। उसने सबको समझाया कि हम प्राण और प्रण में समानता नहीं कर सकते। प्राण भले ही चले जायें लेकिन मैं अपना प्रण नहीं छोड़ सकती। मुझे प्राणों का इतना मोह नहीं है जितना अपनी प्रतिज्ञा का है।

आखिर हारकर श्रीधर ने भगवान आदिनाथ का स्मरण किया और महाप्रभावक श्री भक्तामर जी के २१वें काव्य का ऋद्धि मंत्र सहित जाप करने लगा। आनन्द विभोर हो वह उसमें तल्लीन हो गया। इसी बीच जिनशासन की अधिष्ठातृ मीरा देवी ने प्रकट होकर उन्हें वायु रथ प्रदान किया जिसमें बैठकर उन्होंने भक्तिभाव से सपरिवार जिनेन्द्र देव की पूजा अर्चना की एवं मुनिमहाराज के अमृत वचन सुने। अब न केवल वही परिवार बल्कि सारा नगर जैन धर्म की जय-जय के नारे लगा रहा था। सभी को जैन धर्म पर गहरा श्रद्धान हो गया।

## VOW SUCCEEDED 21

In the Visālā city of Mālavā country, there lived a reputed merchant, Nāmachandra. Due to his past merits, he got a son, named Sridhara. He became expert in all studies in due course of time He was married to on ardent believer of jainism, Rūpaśrī. She had taken a vow to have a vision of Lord before she took meals, although she was required to go to Jina temple distantanced five miles. Śrīdhara used to conduct her to the temple on chariot.

Once, there was a torrential rainfall continuouslyfor seven days. They were confined indoor and could not have the vision of the Jina image. Hence Rūpaśrī remained on fast. On the eighth day, rains stopped and she came to the bank of the river with family. All around there was water, hence the family had to return.

At home, the father-in-law explained to Rūpaśrī, "O daughter! This type of obstinacy is not justified, hence for the sake of life, please take some food." Mother-in-law also persuaded her but of no avail. Rūpaśrī replied, "There is no compromise between life and vow even in the face of death I shall never break my vow. I have no greater charm for life, than that I have for my vow."

Ultimately Śrīdhara prayed the Lord Ādinātha and chanted twenty-first stanza of Bhaktāmara with all rituals. He was fully absorbed. Cousequently the super-dominant deity Mīra of Jina ministry appeared and offered him the air-chariot. The family rode the chariot and worshipped the Lord Jina with devotion and listened to the preaching of the ascetic there.

Now, not only the family but also the whole city was pleased to hail victory of Jainism.

# चण्डी का प्रकोप शान्त

22/23

वणिक पुत्र महीचन्द की शिक्षा दीक्षा का सम्पूर्ण भार तत्कालीन उज्जयिनी नरेश श्रीचन्द्र ने अपने कंधों पर ले लिया था क्योंकि वह उनके प्रिय मंत्री मतिसागर का इकलौता पुत्र जो था। फलतः कालान्तर में बालक महीचन्द सभी प्रकार की लौकिक एवं आध्यात्मिक विद्याओं में निष्णात हो गया। गुरु से महाप्रभावक स्तोत्रराज श्री भक्तामर जी के चमत्कारी काव्यों पर भी उसका अधिकार हो गया था।

एक दिन नग्न दिगम्बर मुनि विहार करते हुए उज्जयिनी नगरी से ऐसे एकान्त रम्य स्थल में रुक गये जहाँ स्वाध्याय व ध्यान सुविधापूर्वक हो सके। वहाँ चण्डी देवी का आवास था। प्रशान्त मुद्रा के धारी मुनिराज पर उस मिथ्यादृष्टि पिशाचिनी ने भयंकर उपसर्ग किये। कभी अंगारे बरसाये तो कभी हिंसक पशु सिंह, चीते, भेड़िये, श्वान आदि उन अकिंचन आत्मध्यानी योगी पर छोड़े। परन्तु दीन दुनिया से दूर अपने में मस्त उन महात्मा का क्या बिगड़ता? उनकी दृष्टि में तो यह सब उनके ही पूर्वकृत कर्मों का उदय था।

राजा श्रीचन्द्र को जैसे ही इस घटना की खबर लगी कि नगर के चण्डीमठ में एक निर्ग्रन्थ साधु पर घोर उपसर्ग किया जा रहा है तो उन्होंने तुरन्त महीचन्द को बुलाया और देवी को किसी तरह मठ से निष्कासित करने को कहा।

अनादिनिधन णमोकार मंत्र का जाप करते हुए महीचन्द वहाँ पहुँच गये तथा महामुनिराज के समीप बैठकर महाप्रभावक भक्तामर स्तोत्र का ऋद्धि मंत्र सहित पाठ करने लगे। जैसे ही वे २२वें, २३वें श्लोक पर पहुँचे जिनशासन की अधिष्टातृ मानस्तम्भिनी देवी प्रकट हुई। उसने अपनी दोनों आँखें बन्द कर ली, ओटों पर मधुर मुस्कान लाकर ज्योंही दाहिना हाथ ऊपर उठाया कि चण्डीदेवी के हथियार अपने आप हाथों से गिरने लगे। मायावी भूत प्रेत तथा सिंह, चीते, व्याल सभी हिंस्र पशु भाग खड़े हुए। अन्त में चण्डी देवी मानस्तम्भिनी देवी के चरणों पर गिर कर गिड़गिड़ाने लगी। हे जिनशासन देवते! मुझ हतभागिन को क्षमा करो। देवी ने कहा - क्षमा, क्षमा मैं नहीं बल्कि ये प्रशान्त चित्त मुनिराज ही तुझे करेंगे।

मुनिराज तो समदर्शी होते हैं। उन्हें क्षमा और क्रोध से क्या प्रयोजन? उनके मुखारविन्द से तो जो अमृत वचन निकले उनके प्रभाव से चण्डी देवी ने सम्यत्व प्राप्त कर लिया और जैन बन गई। जय जिनवर की गगन भेदी ध्वनि से गुफा का कोना कोना गूँज उठा।

## PACIFICATION OF THE WRATH OF THE SHE DEMON 22/23

The whole responsibility of education of Mahīchandra, the son of a merchant, was taken over by the then King of Ujjayinī, Śrīchandra. The reason was that he was the only son of his dear minister Matisāgara. In due course of time the boy became well versed in all the material and spiritual learnings. He also attained expertise in the study of the miraculous verses of the Bhaktāmara stotra.

Once a naked ascetic, on his journey happned to stay at a distant place out of Ujjayinī where he could meditate well. There it was the abode of Chaṇḍī deity. She began to lay wrath upon the ascetic absorbed in deep contemplation and peaceful posture. She caused a rainfall of burning coals and sometimes she let loose attacks of wild animals like the lion, leopards, wolves, dogs etc., against the possessionless meditating Yogī. But there was absolutely no harm done on the carefree, secluded one. This was viewed as reward for the good deeds of his previous life.

As soon as the King learned about the wrath of the Chandī, he sent for Mahīchandra immediately, and asked him to somehow get the Maṭha redeemed. Mahīchandra started for the destination and with chants of the ab-aeterno Namokāra and the Bhaktāmara stotra he reached there and got absorbed in prayers thereof. As soon as he enchanted the 22nd and 23rd stanzas the superdominant deity of the Jina Ministry appeared. She was Mānastambhinī. She just closed her eyes with a smile and the weapons of the Chaṇḍī began to fall from her hands as soon as her right hand went up, and all the wild animals began to flee away Ultimately the Chaṇḍī fell on to the feet of the Mānastambhinī begging for her pardon. The superdominant deity commanded her to beg pardon of the ascetic-king.

The ascetic being beyond all love and malice pardoned her and through his kind advice the Chaṇḍī became devotee of Jainism There were echoes of the victory of Jainism all through resonant with the environment.

## उन्मत्त रानियाँ शान्त 24/25

भरतखण्ड में कौशाम्बी नगरी के राजा जितशत्रु की पटरानी जिनदत्ता समेत एक से बढ़कर एक ३६ रानियाँ थी। राजा निरन्तर अपनी प्रिय रानियों के साथ क्रीड़ामग्न रहा करता था। एक बार बसन्तऋतु के आते ही उसे वन क्रीड़ा की सूझी। चल पड़ा वह, अपनी रानियों सहित नन्दन वन की ओर। अर्द्धनग्न रानियों के साथ घंटों जलक्रीड़ा करने के बाद भी जब उसके मन की प्यास न मिटी तो उसने नृत्य देखने की इच्छा व्यक्त की। देखते ही देखते रानियों के नुपूर की झंकार युक्त पैर उसी गति से थिरकने लगे, जिस गति से दासियों की अंगुलियाँ

वाद्यों पर। जी भर कर होली खेलकर, एवं रंगरेलियाँ मनाकर राजा लौट ही रहे थे कि वनदेवता ने समस्त रानियों को उन्मत्त कर दिया। उनकी दशा देखकर राजा घबरा गये, कोई राजा के वस्त्र फाड़ रही है, कोई रो रही है तो कोई हँस रही है। कोई यूँ ही बेहोश इधर उधर भाग रही है। कोई चिल्ला रही है तो कोई वन के वृक्ष तोड़ रही है। राजा के तो मानो रंग में भंग हो गया। गहरी चिन्ता में निमग्न राजा की सहसा व्यापार के सिलसिले में वन से गुजरते हुए वणिक पुत्र पर दृष्टि पड़ी। वह भी स्वागत के लिये राजा के निकट पहुँचा। राजा ने उसे अपनी सारी दास्तान सुनाई। वह बोला - यहीं वन में शान्तिकीर्ति मुनिमहाराज विराजमान हैं तुम उनके पास चलो। सब ठीक हो जायेगा। राजा परमशान्त मुद्रा के धारी मुनिराज के दर्शन से मानो अपनी सारी व्यथा भूल गया। बावरी रानियों ने ज्यों ही मुनिराज से छेड़खानी करनी चाही उन्होंने अपने कमण्डलु का पानी छिड़क कर उन्हें जहाँ के तहाँ रोक दिया फिर भक्तिपूर्वक श्री भक्तामर जी के २४वें एवं २५वें युगल काव्य ऋद्धि मंत्र सहित पढ़े। पढ़ते ही रानियाँ स्वस्थ हो गईं। इस अद्‌भुत चमत्कार को देखकर राजा जैन धर्म का परम श्रद्धानी हो गया और मुनिमहाराज से दोनों काव्य ऋद्धि मंत्र सहित सीखकर रानियों सहित जैन धर्म की जयजयकार करते हुए राजमहल वापिस आ गया।

## THE CURE OF THE DERANGED QUEENS 24/25

The king Jitaśatru of Kauśāmbī city in Indian subcontinent had thirty-six beautiful queens competent and excelling each other alongwith the chief queen Jinadattā The king lived with all luxuries and pleasure with them. Once he started for forest games in spring with his queens. He went towards Nandana forest. After being insatiated with the games he wished to enjoy the dances The queens began to dance in the rhythms on the tunes of the instruments played by the maids.

With all the sports the king was fulfilled and was ready to return. Suddenly the queens went under spell by some hypnotic effect displayed by the forest deity. Some queens ran, others began singing and dancing, yet others resorted to tear their clothes. some cryied others were hystirical. This disturbed the peace and joy of the king. Luckily the king saw a son of a merchant who was welcoming him. He informed the king about an ascetic Śāntikīrti staying nearby who could remove this danger. The king alongwith his queens presented themselves bdfore the great ascetic who sprinkled water from his kamaṇḍalu on the intoxicated queens bent upon creating nuisance there. He also chanted the 24th and 25th stanzas of the Bhaktāmara stotra and the corresponding Riddhi Siddhi spell. The queens came out of spell and the king was so much pleased that he adhered to Jainism once for all, after learning the stanzas from the ascetic and celebrating its victory.

## धनमित्र - धन के मित्र बने

**26**

सुभद्र देश की बरारा नामक नगरी में दर दर की ठोकरें खाकर, जूठन पर जीने वाला भिखारी और फटे पुराने चिथड़ों में अपनी लाज ढकने वाली उसकी परिगृहीता नारी। ...और समाज से दूर बहुत दूर स्थित घासफूस की वह झोंपड़ी। हवा के झोंके जिस पर अपनी शक्ति आजमाते हों। ऐसे स्थान पर दोनों प्राणी अपने जीवन की घड़ियाँ काट रहे थे।

एक दिन मानो पुण्ययोग से उसे दिगम्बर साधु दिख गये। वह चुम्बक के द्वारा खींचे गये लोहे की तरह उनकी ओर खिंचता चला गया। जाकर उनके चरणों में गिर पड़ा और पूछने लगा, गुरुदेव कौन से कर्मों की सजा मुझे मिल रही है। हे प्रभो! मुझे इस दरिद्रता से उबरने का कोई उपाय बताइये।

मुनिराज ने उसे २६वाँ काव्य मंत्र सहित सिखा कर शील एवं शुद्धिपूर्वक उसकी जाप करने को कहा। उसने शरीर शुद्धि करके मंदिर में चौकी पर बैठकर जाप शुरु कर दी। जपते जपते वह आनन्दमग्न हो गया। जाप पूर्ण होने पर उसके शील की परीक्षा लेने हेतु नागकुमारी का सुन्दर रूप धारण कर एक देवी सामने उपस्थित हुई। उसने धनमित्र के सामने अनेक चेष्टायें की, कई प्रकार से उसे डिगाने का प्रयास किया लेकिन सब व्यर्थ। वह धनमित्र के सुमेरु चित्त को न डिगा पायी। अन्त में हारकर वह अन्तर्ध्यान हो गयी और जिनशासन की अधिष्टातृ कमलाक्रान्त देवी ने प्रकट होकर उससे वर माँगने को कहा। वह बोला - देवी बस दरिद्रता ही एकमात्र दुख का कारण बनी हुई है। अतः मुझे सुखी करो। तथास्तु कहकर देवी देवलोक चली गईं। इधर धनमित्र जब अपनी झोपड़ी पर लौटा तो वहाँ का नजारा ही कुछ और था। झोपड़ी का कहीं पता भी न था, उसकी जगह विशाल अट्टालिका खड़ी हुई थी। धनमित्र के पहनावे से लोगों ने उसे भी न पहचाना। उसने पूछा - यहाँ धनमित्र नाम के भिक्षुक रहते थे, क्या आप बता सकते हैं उसका घर कौन सा है। उन्होंने कहा - उसकी झोपड़ी थी तो यहीं, परन्तु वह अचानक महल के रुप में परिवर्तित हो गई है। इतने में हमेशा फटे चिथड़ों में लिपटी रहने वाली उसकी सौभाग्यवती स्त्री सज धजकर सामने आ गई। धनमित्र ने देवी की कृपा से मुनिराज के आशीर्वाद तक की सारी दास्तान लोगों को सुना दी अब वह वास्तव में धनमित्र हो गया था।

अब ब्रह्मचर्य अणुव्रत के धारी धनमित्र पूजा, प्रतिष्ठा दानादि में बहुत सा धन खर्च करने लगे। जब धर्म के प्रसाद से मोक्ष लक्ष्मी प्राप्त हो जाती है फिर इस क्षणिक और चंचल लक्ष्मी का प्राप्त होना कौन से आश्चर्य की बात है।

## DHANMITRAS ASSOVIATION WITH WEALTH

26

In the Barāra city of Subhadrā land, there lived a beggar and his wife in utmost privation, old torn clothes and days full of hunger, in a thatched cottage which could be swept away easily by a light breeze. Such was the wretched life full of painful moments.

One day they happened to have a vision of a great ascetic who seemed to attract them every moment. Both fell on his feet. They wished to know why they had such a lot and what could be the way out of that lot. The ascetic taught the 26th stanza of the Bhaktāmara stotra alongwith all rituals of the Riddhi Siddhi spell. While the devotee was meditating with chants of the verse, with all purity of heart and body, a deity, Nagakumarī, beautiful as she was appeared to test the chastity of beggar. She tried to allure him with various types of attraction and charms but all that was in vain. She disappeared dishearteved. There now appeared the superdominant deity, Kamalakrāntā, who asked Dhanamitra to wish something he liked. At the reply of Dhanamitra about the removal of his poverty, she blessed accordingly and vanished .

Going out of the Jina temple, Dhanamitra proceeded towards his cottage, and he found that everything had changed in to the wealthiest perspective There was now a palace and his wife adorned brightlywaited for him in wdeome. His life had taken a turn towards faith in religion and chastity, and people followed him in his persuit. Actually the religion not only bestows all happiness in this transitory world but also the first and last freedom.

## पुत्रहीन को पुत्र प्राप्ति

27

चन्द्रकान्तपुर के राजा हरिचन्द्र सुशील, रूपवती, गुणवती धर्मपत्नी पाकर भी सुखी न थे क्योंकि उनके वंश को चलाने वाला, उनकी गोद में बैठकर किलकारियाँ भरते हुए दाढ़ी खींचने वाला कोई न था। मंत्र, तंत्र, ज्योतिष, ग्रह, नक्षत्र के माध्यम से धन ऐंठने वाले पाखंडी साधुओं की खूब आवभगत हुई लेकिन नतीजा कुछ भी न निकला। चिन्तित राजा ने एक बार अपने प्रिय मंत्री को अपनी व्यथा कह सुनाई, वह बोला राजन् चिन्ता न करें मैं इसका उपाय करता हूँ। घर आकर उसने कुशा की आसन पर बैठकर पिशाचिनी का स्मरण किया। देवी ने प्रकट होकर मंत्री की इच्छा जानना चाही। वह बोला - मुझे अपने लिये नहीं अपने प्रिय राजन् के लिये वर चाहिए। उन्हें पुत्र रत्न की प्राप्ति हो। देवी ने कहा - मुनिराज श्रुतकीर्ति के आशीर्वाद से उनकी मनोकामना पूर्ण होगी। जाकर उनका आशीर्वाद लें। कहकर वह चली गयी।

मंत्री राजा रानी सहित मुनिराज के दर्शन हेतु पहुँचा उपदेश श्रवण के उपरान्त राजा ने अपने मन की पीड़ा उनसे कह ही दी। न्यायप्रिय राजा की भक्ति से प्रसन्न हो, उस भव्यात्मा को उन्होंने भक्तामर जी का २७वाँ काव्य ऋद्धि मंत्र सहित सिखा दिया और कहा इसके जाप करने से संसार सुख तो क्या मोक्षसुख भी सुलभ हो जाता है।

राजा ने तत्काल शुद्ध वस्त्र धारण कर जिनालय में पर्यङ्कासन से बैठ काव्यमंत्र का जाप शुरु कर दिया थोड़ी ही देर में घृतदेवी शासन देवता प्रकट हो गयीं। और राजा की मनोकामना जान उसे पूर्ण होने का आशीर्वाद देकर चली गई।

एक ही वर्ष बाद राजा रानी के आँगन में नन्हें मुन्ने राजकुमार की किलकारियाँ गूँजने लगी। वह पुनः मुनि महाराज के पास गया। भक्तिभाव से उन्हें नमस्कार कर अनेक व्रत नियम लेकर पक्का जैन धर्म श्रद्धानी होकर वापिस आ गया।

## CHILD FOR THE BARRON 27

The king Harichandra of Chandrakāntapur was not happy in spite of his beautiful, chaste and virtuous queen. There was no child in his lap playing with all childlike bliss filling the air with joy. Many a hypocirte was served alongwith the astrologers and magicians and the Tāntrikas but to no purpose. The worried king called for his minister again who consoled him and assured him for finding a way out, for his anxiety.

The minister went home and sat on Kusa grass for some meditation of a devil deity. She apeared and asked for his wish. The minister wished for the king a son and the devil deity advised that the king should take blessings from the ascetic-king Śrutakīrti for a son and his desire would be fulfilled. The king and the queen went to the ascetic alongwith the minister. After the religious discourse from the ascetic the king told him his mental agony. Having pleased with the devotion of the just king the monk taught him the 27th stanza of the Bhaktāmara with the spell of Rddhi and Siddhi. He convinced that through this, not only his wish but also freedom from the worldly bonds could be won over.

The king, next morning took his seat with all ritual and started the chants of the stanza in a temple sitting in a lotus posture. In due course of time the superdominant deity of Jina ministry, Chṛta deity appeared and she, having known the wish of the king blessed him.

Just after a year, the sounds of jouous cry of a child could be heard in the courtyard of the king. He again went to the ascetic-emperor and accepted the Jaina faith and religion with all devotion.

# मुनि निन्दा का फल

28

दक्षिण देश में धरापुरी नगरी के राजा पृथ्वीपाल थे। उनके सात पुत्र और एक कन्या थी। कन्या इतनी सुन्दर और लावण्यवती थी कि अप्सरायें भी उसके आगे तिरस्कृत हो जाती थीं। ऐसे अनिंद्य अनन्य रूप में छिपी हुई किसी भी षोडसी को अपने ऊपर गर्व हो सकता है। लेकिन गर्व में चूर व्यक्ति यह भूल जाता है कि जब यौवन के मद में चूर होकर पुष्पगण खिलखिलाकर हँसते हैं तो दूसरे ही दिन उन्हें अपने ही पैरों की धूल पर बिखर-बिखर कर गिरना पड़ता है। अपनी सहेलियों को हीन समझकर अपने अनुपम रूप का दम्भ बताते हुए वह इठलाती हुई साँयकाल गिरि शिखर पर अठखेलियाँ करने पहुँच जाती। एक दिन वह अपनी दासियों सहित बगिया में टहल रही थी कि सामने से नग्न दिगम्बर मुनिराज आ निकले, उस धृष्टा रूपकुण्डली ने रूप और सत्ता के अभिमान में आकर उन परम तपस्वी महात्माजी की घोर निन्दा की, जी भरकर अपशब्द कहे और जब उन्होंने किसी भी प्रकार की प्रतिक्रिया नहीं की तो उन पर अनेक प्रकार की छेड़खानी भी की। उनका मखौल उड़ाया और राजमहल वापिस आ गईं।

रूपकुण्डली अभी घर पहुँची ही थी कि एक वीतराग साधु पुरुष की महान निन्दा के महान पाप के तत्काल उदय में आ जाने से उसका शरीर उदम्बर कोढ़ से ग्रसित हो गया। अब साधारण पुरुष लोग भी उसकी ओर देखकर घृणा से मुँह फेर लेते। रूपकुण्डली से कुरूपकुण्डली बन गयी वह।

राजा पृथ्वीपाल ने पृथ्वी के सारे वैद्य डॉक्टर छान डाले, अपनी सारी संपदा देने को कह दिया लेकिन कोई भी उसे ठीक न कर सका। अब वह मन ही मन पछताने लगी, अपनी घोर निन्दा करते हुए वह जाकर उन्हीं महाराज के चरणों में गिरकर क्षमा माँगने लगी। क्षमाभूषण आप तो क्षमा के अवतार हैं, मुझे क्षमा प्रदान करें। महाराज को नहीं मालूम था कि उनके कारण किसी को तकलीफ हुई है। धैर्य देते हुए बोले - बेटी! महाप्रभावक भक्तामर जी के २८वें काव्य का ऋद्धि मंत्र सहित स्मरण करो, रोग मुक्त हो जाओगी।

कुरूपकुण्डली ने लगातार तीन दिन तक भक्तामर का अखंड पाठ और मंत्र साधना की। फलस्वरूप उसका रूप कुंदन सा चमक उठा। राजा ने खुश होकर जिनमंदिर का निर्माण कराया और रूपकुण्डली ने ब्रह्मचर्य ब्रत लेकर आर्यिका बनने का संकल्प कर लिया।

## CATASTROPHE DUE TO THE MONK'S SCORNING

28

The king Prthvipāla used to live in Dharāpurī City in the southern region. He was blessed with seven sons and one daugthter The daughter was extremely beautiful; even the fairies would appear feeble before her It was not surprising at all and evidently she had extreme pride over her beauty. This is infact absolutely an irony of fate, that most completely forget the real facts of life and even the time who is a greatest lovelier, who spares none; also definitely brings that fellow in the level. Likewise, she also did not care for anybody. She thought that she was the only beautiful among all her friends, and every evening she used to reach at the top of the Giri mountain playfully. One day she was roaming in her garden along with her maid servant , meanwhile a naked digamber monk chanced to come in front of her. Since she was proud of her beauty and of her kingdom; so, she criticised the monk most cruely and insolently She called him the names. The monk did not react for any of action; then she went to the extreme. Playing mischiefs and dirty joks she returned to her palace.

As soon as Rupakundly reached her home, she afflicted by leprosy. She became ugly; Kurupakundali

King Prthvīpāla tried his best; to remove her disease. But he could not get success At last in repentence she soughe the refuge in ths lotus feet of the very monk. She begged him to forgive her. The ascetic did not know that somebody is suffering due to him. He spoke; "Daughter! enchant the twentyeighth stanza of Great Bhaktāmara with all the rituals You will be cured."

Rūpakundly erformed that for three days continuously As aresult her beauty was restored. Her leprosy was eured The king was very happy. He got build a Jain temple; and Rūpakundly took a vow not to marry

## पश्चात्ताप का सुफल

29

दक्षिण देश में अलकापुरी नामकी नगरी में राजा जयसेन अपनी रानी जयसेना के साथ राज्य कर रहे थे। वे सच्चे जैन धर्मी और पाप भीरू थे। लेकिन जयसेना इसके ठीक विपरीत महामिथ्यात्वी मुनियों से विद्वेष रखने वाली।

राजा के प्रबल पुण्य से एक दिन उनके महल में ज्ञानभूषण मुनिराज आहार के लिये पधारे। राजा तो उनकी आहार चर्या में भक्तिभाव से जुट गये लेकिन रानी जयसेना ने उनका सहयोग देने की बजाय निन्दा शुरु कर दी। नंगा, असभ्य, जंगली यहाँ कहाँ से आ टपका। इस दरिद्री को एक फटी हुई कोपीन भी नहीं जुट

सकी। इसका बदसूरत बदन तो देखो, परतें की परतें चढ़ रही हैं मैल की। दाँत पीले एवं बदबूदार, इसे तो देखकर मेरा जी मिचलाता है। उन समदर्शी परम दिगम्बर निर्ग्रन्थ मुनिश्री के प्रति इस तरह अनर्गल प्रलाप करने वाली यह मिथ्यादृष्टि नास्तिक कामिनी क्या किसी और का कुछ बिगाड़ रही थी...नहीं अपितु अपने ही परिणामों से अपना ही भव बिगाड़ रही थी। उसे यह पता नहीं कि आत्मा तो ज्ञानमात्र का पिण्डरूप ऐसा टेपरिकार्ड है जिसमें शुभ अशुभ सभी प्रकार के विचार-विकार टेप होते जाते हैं। विचार यानी भाव कर्म। आत्मा एक ऐसा संविदनशील प्लेट्स पर बनाया हुआ कैमरा है जिसके सामने जरा सी असावधानी से बैठने पर भव भव की फोटो बिगड़ जाती है। इसी तरह की विचारधारा ने रानी जयसेना की अगले भव की फोटो तो दूर इसी भव की फोटो बिगाड़ दी। देखते ही देखते उसे रिसने वाला गलित कुष्ट रोग हो गया। इतनी बुरी तरह कि बदबू के मारे सिवा मक्खियों के अब कोई भी पास न आता था। सारी चमचमाती काया विकृत हो गयी।

जब संसारी जीव शास्त्रोपदेश या सद्गुरु के उपदेश से कुछ नहीं सीख पाते तो उपार्जित कर्मों के अनुरूप दण्ड पाकर भयभीत होते हुए वे स्वयं सत्पथ पर आ जाते हैं। अब समझ में आया जयसेना को कि यह मेरे ही मुनि निन्दा के भाव कर्मों का विषफल है। पश्चात्ताप से भरकर वह मुनिराज के चरणों में जाकर गिर पड़ी उसकी ऐसी दशा देख, जीव मात्र के प्रति दयादृष्टि रखने वाले मुनिराज ने उसे भक्तामर के २९ वें काव्य का ऋद्धि मंत्र सहित जाप करने का उपदेश दिया। उसने जिनमंदिर जाकर भक्तिभाव से विधिपूर्वक अनुष्ठान किया। फलस्वरूप उसकी काया पुनः कुंदन सी हो गई।

## THE FRUITFUL REPENTANCE 29

In the Alkāpurī city of the south the king Jayasena ruled with his queen Jayasenā. He was a true bigot and feared sin and followed Jainism. But the queen was just the opposite; illusive and jealous.

Fortunately an ascetic-king Jñānabhūṣaṇa came into the palace for meals. The king was engaged in the service with full devotion but the queen in stead of co-operating began to murmur and malice as to from where that naked, barbarian, uncouth could come there? That he could not avail of a piece of cloth even. Just look at hisdust smeared body. Teeth are yellow and smelling foul. Due to all such vain talks she was not effecting anything of the ascetic but the deluded queen was rather making her own lot through her own phrases. The next birth is cast at every instant of the phrase was not known to the queen. The ignorant did not know how the destiny is recorded every moment like a taperecorder work, due to yoga and kaṣāya the activities and emotions, the karmic display. Her own form and beauty began to transform into a withered and ugly form even in the same birth, leave apart the next birth.

She fell into leprosy of the servere kind and except the flies none could come near her for company.

When the bio is not unable to learn from the religious discourses and the ascetic-teachers, they come to the right path of their own accord due to the fruition of karmas. Now the queen Jayasenā realized that she was suffering due to her own deeds and at last she fell in the feet of the same ascetic king. Looking at her fearful condition the kind hearted ascetic taught her the 29th stanza of the Bhaktāmara prayer with spells and rituals. She went into the Jina temple and began to chant it. She followed all the regulations devotedly and became as beautiful as she was before.

## ग्वाले का राज्याभिषेक 30/31

बच्छ देश में श्रीपुर नाम का नगर था। वहाँ के राजा रिपुपाल अपनी धर्म श्रद्धालु चार रानियों के साथ सुखपूर्वक राज्य करते थे। उनके यहाँ गोपाल नाम का एक ग्वाला था जो गाय भैंस की निगरानी करता था। एक दिन उसे जंगल में परम वीतरागी मुनिराज के दर्शन हुए। ढोंगी साधुओं को तो उसने खूब देखा था लेकिन ऐसे परम तेजस्वी साधु को देखने का सौभाग्य उसे पहली बार ही मिला था उनके निकट वह खिंचता सा चला गया जाकर उनके पैर दबाये, भक्ति भाव से काफी देर तक सेवा करने के बाद वह मुनिराज से बोला, गुरुदेव मेरे ऐसे फूटे भाग्य क्यों हैं कि मैं अपने परिवार के लिये सही ढंग से भोजन भी नहीं जुटा पाता। मैंने सभी देवी देवताओं को घुटने टेके लेकिन किसी ने मेरी न सुनी। महाराज बोले - मूर्ख पहले मिथ्यात्व को छोड़ अणुव्रत धारण कर।

आप्ते पंचनुतिर्जीव दया सलिल गालनं।<br>
त्रिमद्यादि निशाहारोऽदुम्बराणांच वर्जनम्।।

पंच परमेष्ठी पर श्रद्धा, जीव मात्र के प्रति दया भाव, पानी छानकर प्रयोग करना, मधु माँस मद्य तीन मकार का त्याग, बड़ पीपल पाकर ऊमर कठूमर पाँच उदम्बर फलों का त्याग करके आठ मूल गुणों को धारण करो फिर श्री भक्तामर जी के ३० एवं ३१वें काव्य का स्मरण करो तो दरिद्रता के अभिशाप से मुक्त हो जाओगे।

गोपाल ने शुद्ध रक्त वर्ण के वस्त्र पहन कर रुद्राक्ष की माला से एक लाख जाप वहीं वन खण्ड में एकान्त प्रासुक आसन पर बैठकर पूर्ण किये जहाँ वह पशु चराने गया हुआ था।

जिनदेवता ने प्रकट होकर उसे हरिपुर नगर जाने को कहा। देवता की आज्ञानुसार वह सीधा वहाँ पहुँचा जहाँ राजा की मृत्यु हो जाने से उत्तराधिकारी के अभाव में ''हाथी द्वारा माला का ग्रहण करने वाला व्यक्ति ही राज्यगद्दी पायेगा'' ऐसी घोषणा की जा चुकी थी गोपाल प्रसन्नता पूर्वक महाराज के द्वारा प्रदत्त काव्य दोहरा रहा

था, इसी बीच हाथी ने उसके गले में माल्यार्पण कर दी। लोगों ने उसे बहुत बधाइयाँ दीं और उसका राज्याभिषेक कर दिया।

## ENTHRONEMENT OF A COWTENDER 30/31

There was a city named Śrīpura in the land of Bachchha. There the king Ripupāla ruled over with his four queens. He had a cowtender called Gopāla. He used to tend the cows and buffalows. One day in the jungle he saw an ascetic king who was beyond love and malice. It was for the first time that he came across such an ascetic full of aura and lustre. He was attracted unknowingly. He served him with all devotion and prayed, 'O lord, I am unable even to have one time meals for my family. I have served so many deities but all has been in vain'.

The ascetic advised that he should first abstain from illusion, have a serene vision and take atomic vows for a layman. He should have faith in the five supreme. He should be kind towards all bios, take water after filtering, abjure meat, honey and wine, night meals as well as five types of udambara fruits Thus the eight fundamental vows are to be followed as

*Aptepañcanutirjiva daya salilagalanam/*
*Trimadyadi nisāharo dumbaranam ca varjanam//*

He was also advised to chant the 30th and the 31st stanza of the Bhaktāmara stotra with all Rddhi and Siddhi spells and rituals

So followed Gopāla with a rosary of Rudrākṣa, chanted one lakh times in the forest in isolation with pure seat, where he used to tend the animals.

The Jina deity appeared and asked him to go to the city. He went straight to the city where the king had breathed his last. An elephant was left to choose any one as a king through a garland. Gopāla was moving chanting the spells with all devotion whole heartedly; to the great surprise of the people he was chosen. He was annointed and enthroned.

## आशीर्वाद से सौंदर्य 32/33

देवदुर्योग से रत्नशेखर की पत्नी इतनी कुरूप हो गई कि उसके पास रहना भी मुश्किल होता। सिर पर छोटे-छोटे काले भूरे बाल, चपटी जलस्रोतवत् बहती नाक, ऊबर-खाबड़ पीतवर्ण दाँत, मोटी कमर, फटी हुई एड़ियाँ, फूली हुई ग्रीवा, मवाद बहते कान उसकी विद्रूपता में चार चाँद लगा रहे थे। इतने पर भी गलित कुष्ट,

खाँसी एवं दमा। यह उसके द्वारा पूर्वभव में किये गये जैन शास्त्रों के अनादर का ही परिणाम था।

रत्नशेखर अपनी अर्धांगिनी की इस पीड़ा को अपनी आधी पीड़ा समझ उसे दूर करने के लिये प्राणपण से जुट गया। एक दिन श्रीदत्त नामक श्रावक के कहने से रत्नशेखर अपनी पत्नी मदनसुन्दरी सहित ऋषिराज धर्म-सेन के दर्शनार्थ पहुँच गये। वहाँ पहुँचकर उनकी बहुत भक्ति स्तुति की और अपनी व्यथा कह सुनाई। राजा ने उन्हें ३२वाँ एवं ३३वाँ काव्य ऋद्धि मंत्र सहित सिखा दिया और कहा, दृढ़ विश्वास के साथ साधना करो। तथा भविष्य में कभी देव गुरु शास्त्र का अनादर हो जाये ऐसी भूल मत करना।

रानी ने घर आकर युगल काव्य का विधिपूर्वक जाप किया जिसके प्रभाव से वह वास्तव में मदनसुन्दरी हो गई। रत्नशेखर हर्षित हो नित प्रति देव गुरु शास्त्र की अप्रतिम विनय एवं भक्ति करने लगा। श्री भक्तामर जी पर उसे अटूट श्रद्धा हो गई।

## BLISSFUL BEAUTY 32/33

Unfortunately the wife of Ratnaśekhara became so ugly that no one could give her company. Unkempt black-grey hair on head, coryza with flow of water from the flat nose, yellow deformed teeth, plump waist, cracked heels, swollen neck and ears full of pus were her only decorations. Even apart from this she suffered from asthma, leprosy and cough. This was the result of insult of the Jaina literature by her in the previous birth.

Ratnaśekhara had full sympathy to her and he tried all his best to ward off her ugliness. One day on having advised by the layman Śrīdatta he went to have a vision of a great ascetic Dharmasena alongwith his wife Madanasundarī. There he worshipped the ascetic with great devotion and prayers and then told his pathetic story. The ascetic king asked him to learn the 32nd and 33rd stanzas of the Bhaktāmara alongwith Riddhi and Siddhi spells and rituals. He was asked to practise the prayer with full faith and determination and cautioned her not to disrespect the Jina Āgama, Lord and the preceptors in future at any cost.

The queen went home and practised the chants with all the rituals. Due to this she became the Madanasundarī, cupid's rati, in fact. Ratnaśekhara also engaged himself in the respect and worship. of the Jina Lord, Jina Āgama and Jina ascetics every day with full faith in the Bhaktāmara prayer.

## प्रभुता से प्रभु दूर 34/35

बनारस के महाराजाधिराज भीमसेन ने जब अनादिनिधन जैन धर्म एवं अन्य जैनेतर धर्मों को समाप्त कर अपना एक नया धर्म चलाना चाहा तो उसे छह माह के भीतर ही कुष्ट रोग हो गया। उसका बलिष्ठ सुन्दर साँचे में ढला शरीर अत्यन्त घिनावना हो गया, कान्ति कपूर की भांति विलीन हो गई। पटरानी सुदर्शना उसे देखकर डरती थी। प्रेमपूर्वक वार्तालाप करने वाली अन्य सभी रानियाँ भी उसकी छाया से बचने लगी। प्रजा अवज्ञा करने लगी। ठीक है, धर्म पर आघात करने वालों को प्रत्यक्ष फल मिलता है।

एक दिन दु:खित राजा, वाराणसी नगरी में आये हुए मुनि बुद्धकीर्ति के चरणों में लेट गयेऔर अपने दुर्भाग्य का कच्चा चिट्टा कह सुनाया। मन:पर्ययज्ञानी मुनिश्री ने कहा - किसी भी धर्म की निन्दा करना महान दुष्कर्म है, जिसको करने वाला महापाप का भागी होता है। राजन! उसी प्रकार आपने भी सत्ता के मद में आकर धर्मों पर आघात प्रतिघात किया किन्तु फल प्राप्ति के अवसर पर आप दु:खी हो रहे हैं। राजा ने क्षमा याचना करते हुए महाराज से अपने रोग का उपचार पूछा। महाराज ने उन्हें परम प्रभावक श्री भक्तामर जी के ३४वें-३५वें काव्य युगल ऋद्धि मंत्र सहित सिखा दिये। राजा भीमसेन ने तीन दिन तक कठिन तपस्या करते हुए उनका अखंड जाप किया, उनकी तल्लीनता से प्रसन्न हो जैन शासन की अधिष्ठातृ चक्रेश्वरी देवी ने प्रकट होकर कहा - वत्स! तुम्हारी मनोकामना पूर्ण हो। लेकिन ध्यान रहे आगे से कोई भी ऐसे कार्य न हों जिससे धर्म का ह्रास हो। जाकर भगवान आदिनाथ का अभिषेक कर गन्धोदक से अपने शरीर को पवित्र करो।

दूसरे दिन सभी रानियों ने राजा भीमसेन के सुंदर शरीर की आरती उतारी और मंगल गीतों से राजभवन के कोने कोने गुंजा दिये।

## THE LORD IS LOST DUE TO LORDSHIP 34/35

The Varānasi emperor Bhīmasena desirous to propagate his own new religion put an end to the eternal Jainism and other religions; he fell prey to the leprosy within six months. His strongly built handsome body mould of an attractive shape became very obnoxious and the lustre vanished away as camphor. The queen consort began to fear from him. All other queens who indulged in iovelier long talks with him began to avoid even his shadows. The public insolently revolted. As is correct that those who strike religion, have to suffer the consequences directly.

One day the unhappy king heard about the arrival of a noble ascetic Buddhakirti, and he fell on to his feet. He told the whole story of his miserable condition. The ascetic knew telepathy and he said that was an evil act to abuse any religion and commit blesphamy, and that resulted in painful demerits. The king had been in flaunting of power and got misery due to his acts of blemishing other religions. The king begged pardon and asked for the remedy of the disease.

The great ascetic advised him to learn the 34th and 35th stanzas of the Bhaktāmara stotra with spells of Riddhi and Siddhi chants and rituals. The King Bhimasena kept on the prayers accordingly for three days in severe austerity. Due to that the superdominant deity Chakresvari of the Jina ministry appeared and said, 'O son, your wish shall be fulfilled. In future be careful and refrain from such acts. Go to the temple and annoint the Lord Ādinātha image and with that annointed water purify your body.'

To their wonder, the next day the queens came to celebtrate by moving lamps round the king and the whole palace became a resort full of melodious songs as Bhimasena had been now bestowed with his origined lustre and beauty.

## सुरसुन्दरी से शिवसुन्दरी 36

पटना नगर में राजा धरिवाहन का राज्य था। उनकी रानी क्षत्रीसेना थी। जिसने सात पुत्र तथा एक कन्या को जन्म दिया। इकलौती पुत्री होने से वह सबकी लाड़ली थी। अत्यधिक लाड़ प्यार में वह बिगड़ गई और वह अपने रूप में ही इठलाती रहती। एक दिन वह अपनी सखियों के साथ जिनमंदिर गई, जिनधर्म में अनुराग न होने से उस मूर्खा ने जिनेन्द्रदेव की प्रतिमा की ही निन्दा शुरु कर दी। कैसे भगवान है, न तो आभूषण हैं न ही वस्त्र। पास में स्त्री तक नहीं। जब खुद की यह दशा है तो दूसरों को क्या देंगे। सुख की इच्छा से इन्हें पूजना तो घी की इच्छा से पानी को मथना है। इससे अच्छे तो कृष्ण भगवान हैं जो वस्त्राभूषणों से सजे हुए गोपियों के साथ क्रीड़ा करते रहते हैं। स्वयं सुखी है तो दूसरों को भी सुखी करते हैं।

जिनमंदिर से निकलकर सुन्दरी बाहर आई तो दिगम्बर मुनिराज दिखाई दिये, गुस्से में तो वह थी ही उन्हें भी दरिद्री, म्लेच्छ, निर्लज्ज आदि कह डाला और रहा सहा गुस्सा निकालने के लिये मुँह से पान का उगाल उन पर उगल दिया। साम्यदृष्टि मुनिराज का क्या बिगड़ा उसी का बिगड़ गया। घर पहुँचते-पहुँचते उसका सारा शरीर रुग्ण हो गया, सुरसुन्दरी कही जाने वाली वह अत्यन्त कुरूप हो गई। राजा ने बहुत इलाज कराया, अच्छे से अच्छे वैद्य को दिखाया परन्तु कर्म के फल से इतनी आसानी से छुटकारा नहीं मिलता।

आखिर राजा ने जाकर उन्हीं मुनि महाराज के चरण पकड़ लिये, बेटी की करुण कथा सुनाई और बार-बार क्षमा माँगते हुए उसके ठीक होने का उपाय पूछा। मुनि ने एक घड़ा पानी भक्तामर जी के ३६वें काव्य

से ऋद्धि मंत्र सहित मन्त्रित कर दे दिया और कहा जाओ इस पानी से उसे नहला दो ठीक हो जायेगी।

स्नान करते ही उसकी काया देखते ही देखते कंचन सी हो गई। लेकिन अब वह गर्वोन्मत्त सुरसुन्दरी न रही, उसने तो उन्हीं साधु महाराज से आर्यिका के व्रत अंगीकार कर लिये अंत में समाधिमरण कर देवगति प्राप्त कर सचमुच सुरसुन्दरी (इन्द्राणी) हो गई।

## FROM PHYSICAL BEAUTY TO CELESTIAL BEAUTY

36

The king Dharivāhana ruled over Patnā city. Kṣatrisenā was his queen, and had given birth to seven sons and one daughter. The daughter was brought up with special cares as she was the only one Hence she developed vanity in her behaviour. Thinking herself as very beautiful she once began to disrespect the Jina image at the temple as she had no affection for the Jainism.' Neither there are garments nor ornaments, without the company of female When the Lord is like this how could he bestow anything to others It is like churning water to obtain ghee (butter) as from worship of these images. The Lord Kṛṣṇa is far better as he sports with the cowtender's wives (gopikas) adn is full garments and ornaments. He is happy and makes others also happy' uttered she.

On having left the Jaina temple she saw a Digambara ascetic She was already in anger, hence began to call him poor, barbarian, shameless, and even spat beetlenut of her mouth on him. Nothing happened to the ascetic but the princess Surasundarī become ill on reaching her residence Her body could not be cured by any physician as taht was the fruition of demerits.

Ultimately the king went to the same ascetic and laid his head on his feet He told the whole story and begged his pardon again and again The ascetic emperor gave a pot full of water spelled by the 36th stanza of Bhaktāmara stotra and Riddhi chants She was to be bathed by it.

Soon after washing her body she became as beautiful as before but without any vanity in her heart She took the Aryika's vows from the ascetic and after an equananimous death she attained the divine life-course capable of accieving freedom in her next life-course.

## और...दीवाली आ गई

37

दुष्ट कर्म धर्मात्मा को भी नहीं छोड़ते। सेठ जिनदास को जब व्यापार में जबरदस्त घाटा लगा तो वे अपने मित्र सुदत्त को अपनी व्यथा सुनाकर सिसक-सिसक रो पड़े। सुदत्तजी ने उन्हें धैर्य बँधाया और लक्ष्मी की चंचलता

के बारे में चेतना को छू लेने वाला व्याख्यान सेट जी को सुनाया-कि सेट जी! संसार यही तो है, छाया को ज्यों ज्यों पकड़ने का प्रयास करेंगे वह आपसे दूर भागेगी। माया का भी यही हाल है।

भागती फिरती थी लक्ष्मी, जब तलब रखते थे हम।
बेतलब उससे हुए, वह बेकरार आने को है।।

बड़े-बड़े चक्रवर्ति तीर्थंकरों ने महामाया मोह को लात मारकर त्याग वृत्ति अपना ली, तो समवशरण जैसा वैभव उनके चरणों में लोटने लगा। देखिये न इन समदर्शी महामुनिराज अभयचन्द्र ने अपनी विभूति को ठुकराकर जब वीतरागता धारण कर ली तो विपुल वैभव के स्वामी राजा महाराजा के मुकुट उनके चरणों में झुकने लगे। हमारी निधि तो हमारे पास ही है। उसे कोई नहीं छीन सकता। इस तरह लक्ष्मी की क्षणभंगुरता का उपदेश सुनकर सेट जिनदास को धीरज बंधा। जब वह वहाँ से जाने लगे तो सेट सुदत्त ने रुपयों और मोहरों की थैली उन्हें देते हुए कहा- लीजिये, इससे पुनः व्यापार शुरु कीजिये। लाभ हानि की चिन्ता न कर अपने काम में जुट जाइये। सेट जिनदास धन्यवाद देते हुए सहर्ष थैली लेकर चले गये। लेकिन इस समय भाग्य उनसे रूठा हुआ था अतः व्यापार में पुनः घाटा लगा, पुनः पूँजी भी गँवा बैटे। फिर भी अब संपत्ति के इस असह्य वियोग से जिनदत्त आकुलित नहीं हुए क्योंकि वे माया प्राप्ति के अपूर्व रहस्य को समझ गये थे, सोचा उन्होंने, अगर किस्मत में होगी तो जायेगी कहाँ?

ऐसा विचारकर वे सीधे उसी नगर में स्थित अभयचन्द्र मुनिराज के चरणों में जा गिरे और उनके उपदेशानुसार उन्होंने दीवाली के दिन महाप्रभावक भक्तामर स्तोत्र के ३७वें काव्य की ऋद्धि मंत्र सहित साधना की, फलस्वरूप जैन शासन की अधिष्ठातृ लक्ष्मी देवी ने प्रकट होकर एक रत्नमुद्रिका भेंट की जिसके प्रभाव से सेट जिनदास का जीवन रूपान्तरित हो गया।

अमावस्या की रात्रि में झिलमिल झिलमिल करते असंख्य दीपों की जगमगाहट में सेट जिनदत्त जी का भवन इतना देदीप्यमान हो रहा था कि कौशाम्बी नगरी में उससे होड़ लेने वाला दूसरा भवन न था।

## AND... THE FESTIVAL OF LAMPS ARRIVED

37

The cruel demerits do not spare even the most religious people. Setha Jinadāsa got a great set back in a business. He called on his friend Sudatta and narrated his pathretic tale. Sudatta consoled him and delivered him advice touching his consciousness and explaining about the changing role of wealth. He advised, 'O Friend, this very event is the part of the worldly life. As we try to catch the shadow it moves away and away from us. This is Māyā (deception)'.

*"The riches fled, despaired we longed to attain,*
*Restlessly it followed when discreted in refrain."*

When the emperor, ford founders rejected all that is desired by the world, the attachment, the affection and what not? They got even the greatest glory, the identical refuge, the Samavaśaraṇa, and all the resources of the empires at their feet. Look, when the impartial ascetic-king Abhayachandra became affectionless and renounced the world the magnanimous emperors began to bow their foreheads in his feet. Our wealth and prosperity is in our own soul which could not be abducted or divided. The advice about the transitory wealth gave solace to the Seṭha. The friend, while departing gave a bag of coins in gold to him asking him to start his business afresh. The Seṭh started his business again but the fate was not yet favourable to him and he got the loss again losing his whole investment. However, he was not disheartened after once being aware of the secret of Life. Where will it go when the fortune awakens?

Thinking so he went straight to the Monk-king Abhayanandhi and laid his head on his feet. He was advised to practise chants of the 37th stanza of the Bhaktāmara stotra with Riddhi spells and rituals. The superdominant deity, Lakṣmī of the Jina ministry appeared who offered a gem ring to the Seṭha Jinadāsa whose life now took a new turn.

At the festival of the lamps the mansion of Jinadāsa was led to such a glamour that in Kauśāmbī there was no other building as glorious as his.

## भक्ति से राज्य पद

**38**

वीरपुर के राजा सोमदत्त का सुखानन्द नाम का एक ही पुत्र था वह भी महा दु:खदायी कुपुत्र था। उसकी दुराचारी प्रवृत्ति के कारण राजा अपना राज्य खो बैठे। कल का राजा आज रंक बन गया। प्रथम तो पुत्र कुपुत्र, दूसरे स्वयं मोल ली हुई दरिद्रता से वो निरन्तर चिन्तित रहते।

एक दिन उन्होंने वर्धमान मुनि के दर्शन किये। पूजा अर्चना के बाद उन्हें अपनी व्यथा कह सुनाई। उन कृपालु मुनिराज ने इन्हें श्री भक्तामर जी का ३८वाँ काव्य विधि विधान सहित सिखाकर सिद्ध करने को कहा। मन्त्र सिद्ध कर एक दिन धन की फिक्र में वे हस्तिनापुर पहुँच गये। उस समय वहाँ के राजा विजयसेन का हाथी उन्मत्त होकर सारे नगर में उत्पात् मचाये हुए था। राजा सोमदत्त ने जब वहाँ का आतंकित वातावरण देखा तो श्च्योतन्मदा... इत्यादि काव्य मंत्र सहित स्मरण कर हाथी के कान पकड़ लिये और उस पर बैठकर राजमहल में उपस्थित हो गये। राजा ने खुश होकर उन्हें अपना आधा राज्य दे दिया और अपनी लाड़ली बेटी मनोरमा

का विवाह उसके साथ कर दिया। राजा सोमदत्त, मनोरमा जैसी मन को हरण करने वाली सुन्दर रानी को पाकर बहुत हर्षित हुए और श्रावक धर्म का पालन करते हुए सुख से राज्य करने लगे।

## KINGDOM THROUGH DEVOTION 38

Sukhānanda was the only son of King Somadatta of Vīrapura, The most cruel and notorious and due to his ill habits the king lost his kingdom. The king had become pauper and, with the devilike son and poverty, he was worried all the time.

One day, he had the vision of Vardhamāna ascetic. After worship he narrated his sad story to him. The benevolent ascetic-king asked him to chant the 38th stanza of the Bhaktāmara with Riddhi spell and rituals. After having proved it he went to Hastināpur in search of wealth. At that time the elephant of the king Vijayasena had gone berserk and created alarm. When the king Somadatta saw the situation he began to chant the 'schyotanmadā' etc. stanza and caught the ear of the elephant and rode on it to the palace of the king. The king was pleased to give half of his kingdom to him and also tied nuptial chard of his daughter, Manoramā. Thus the king Somadatta once again became very happy and ruled over joyfully for a long time.

## मंत्र का प्रभाव 39

श्रीपुर नगर में रत्नों का व्यापार करने वाले देवराज नाम के सेठ रहते थे। उन्होंने श्री वीरचन्द्र मुनिमहाराज के पास भक्तामर के काव्यों की ऋद्धि मंत्र सहित अच्छी साधना की थी। एक दिन वे व्यापार के उद्देश्य से मित्रमण्डली सहित रत्नद्वीप जा रहे थे कि रास्ता भटक गये। ऐसे भयानक जंगल में पहुँच गये जहाँ शेर, भालू, रीछ, हाथी, बन्दर आदि के सिवाय रास्ता दिखाने वाला कोई न था। सामने का भयानक दृश्य देख सबके होश गुम होने लगे तो धीर वीर देवराज ने श्रीभक्तामर स्तोत्र का ३९वाँ काव्य स्मरण किया और मंत्रोच्चारण करते ही वह विकराल सिंह इनके सामने पूँछ हिलाकर भक्ति प्रदर्शित करने लगा और हाथियों के मस्तक से निकलने वाले अनेक गजमुक्ता बटोरकर इन्हें दिये। देवराज ने कहा - सिंहराज! तुम हिंसा करते हो, असंख्य प्राणियों को मौत के घाट उतार देते हो यह तुम्हारे लिये बड़ी निन्द्य बात है। सुनते ही सिंह की आँखों से अश्रुधारा प्रवाहित होने लगी, उसे जाति स्मरण हो गया। हिंसा करना छोड़कर उसने श्रावक के व्रत ले लिये। और फिर कभी हिंसा नहीं की।

सेठ देवराज ने रत्नदीप जाकर बहुत धन कमाया और लौटकर विधान आदि के द्वारा भगवान की बड़ी पूजा अर्चना कर खुशियाँ मनाई तथा जैन धर्म की महती प्रभावना की।

## INFLUENCE OF THE SPELL 39

There lived a Setha Devarāja in Śrīpura city, dealing in jewels. He was an adept in the Riddhi chants of the Bhaktāmara prayer as learnt from ascetic kıng Srī Vīrachandra. Once, while on his way to Ratnadvipa to trade with his Co-muchants, he lost his way. He reached a jungle which was full of lions, leopards, bears, and other wild animals. Looking at the circumstances Devarāja began to chant the 39th stanza of Bhaktāmara prayer due to which the dreadful lion began to show devotion (tamed) to him, and after collecting the elephant-pearls gave these to him. Devarāja sermonized the lion telling him that he was killıng so many animals which was not upto a dynamıcal purity. There were then tears of sorrow in eyes of the lion as he could recapitulate his previous birth He took vow of abstinence from all violence and those of a layman also.

The Setha earned a lot of wealth at Ratnadvipa and returned home There he celebrated the Jına festivals with great pomp and show, worshipped the Jina Lords happıly The Jainism then was adored greatly.

## प्रचण्ड अग्नि पर विजय 40

पोदनपुर नगर में धनधान्य से सम्पन्न लक्ष्मीधर नाम के सेठ रहते थे। जैन धर्म पर उनका दृढ़ विश्वास था, अतः वे सुपात्र दान और संयम में सदा तत्पर रहते थे। उन्होंने श्री भक्तामर जी के काव्य भी ऋद्धि मंत्र सहित सकल संयमी मुनिराज के चरणों में सीखे थे।

एक दिन वे व्यापार के सिलसिले में सिंहलद्वीप को गये। रास्ते में उन्होंने एक स्थान पर अपना पड़ाव डाला और रसोई आदि की तैयारी करने लगे कि अकस्मात् उनके डेरे में आग लग गई। चारों ओर घास की झोपड़ियाँ थी अतः आग ने विकराल रूप ले लिया लाखों रुपये का माल विकराल अग्नि के पेट में चला जायेगा यह सोचकर व्यापारी मंडल करुण क्रंदन करने लगा। परन्तु सेठ लक्ष्मीधर ने धीरज नहीं छोड़ा, शुद्ध वस्त्र धारण कर स्वच्छ आसन पर बैट गये और भक्तामर जी के ४०वें काव्य का १०८ बार ऋद्धि मंत्र सहित जाप किया, फलतः चक्रेश्वरी देवी प्रकट हुई और एक गिलास भर पानी देकर बोली जहाँ तहाँ छिड़क दो। लोगों ने वैसा

ही किया, देखते ही देखते अग्नि शान्त हो गयी। सारे लोग लक्ष्मीधर के चरणों में गिर पड़े, ऐसा अद्भुत महत्व जैन धर्म का देख, वे सब भी जैन धर्म श्रद्धानी हो गये।

## SUPPRESSING THE FIERCE FIRE 40

There lived a wealthy merchant Lakṣmīdhara in the city of Podanapura. He had firm faith in Jainism, and he used to donate to the real donee, and was ever ready to practise restraints. He had also learnt the chants of the Bhaktāmara prayers with spell of Riddhi Siddhi from the ascetic king having complete restraints.

One day he was travelling to Sinhala island in connection with his business. In the way he camped and readied himself to prepare food. Suddenly the camp caught fire and all the cottages of grass and the tents alongwith all the stores came under threat of rising fire. The trader community began lamenting but Laksmidhara did not lose heart and courage. He bathed and with all purities he sat for the chant of the 40th stanza of Bhaktāmara. He chanted it for 108 times with spells and rituals, while in lotus posture The super-dominant deity Chakreśvarī appeared and gave a glass of water for sprinkling over the fire Soon the water was sprinkled over the approaching fire It was soon extinguished All his friends fell on the feet of Laksmidhara and they became devoted for Jainism, after having seen the strange phenomenon.

## ''तत्काल ही वह नाग हुआ फूल की माला'' 41

नर्मदा नदी के किनारे सर्वदापुर नाम का एक नगर था। जहाँ गुणचन्द्र नामक धनाढ्य सेठ रहते थे, उनकी दृढ़ब्रता नामकी अटल जैन धर्म श्रद्धानी पुत्री थी, उसके पिता ने उसका विवाह शिरपुर के सेठ करमचन्द्र जी के सुपुत्र सुदत्त के साथ कर दिया। कर्मचन्द्र का परिवार धनाढ्य अवश्य था लेकिन धर्म के नाम पर कोरे थे। जब दृढ़ब्रता ससुराल पहुँची तो उन लोगों की अधार्मिक वृत्ति देख चकित रह गयी। रात्रि के दस बजे सासु दृढ़ब्रता से भोजन का आग्रह करने आई। दृढ़ब्रता ने उन्हें प्रेम से समझाया माँ मैंने रात में भोजन न करने का संकल्प ले रखा है। रात्रि भोजन, बिना छना हुआ पानी और कन्दमूल भक्षण ये बातें धर्म के बिलकुल विरुद्ध हैं। सासु एवं पारिवारिक लोगों ने उसे बहुत समझाया परन्तु जब वह बिल्कुल राजी न हुई तो वे सब बहुत क्रोधित हुए और उसे मारने की तरकीब सोचने लगे।

एक दिन सेठ सुदत्त ने सपेरे से एक भयंकर सर्प घड़े में रखकर मँगवाया और अपने कमरे में रख लिया। रात में उसने दृढ़ व्रता से कहा - घड़े में फूलों का हार रखा है उसे ले आओ, भोली दृढ़ व्रता ने तत्काल घड़े

में जाकर हाथ डाल दिया। सुदत्त मन ही मन खुश हो रहा था कि बस आज इससे पिण्ड छूटा फिर दूसरी शादी कर लूँगा। परन्तु धन्य, जैन धर्म और धन्य वह दृढ़व्रता। उसने जैसे ही हाथ बाहर निकाला सुन्दर फूलों की माला से उसका मन खुश हो गया। आकर उसने माला अपने पति के गले में डाल दी। उसके गले में जाते ही वह पुनः सर्प बन गया और उसे डस लिया।

घर के लोगों ने उसे हत्यारिन कहकर उस पर आरोप लगाया। अन्ततः उसे सर्प की पिटारी सहित राजा चन्द्रपाल के समक्ष उपस्थित किया गया। उसने राजा को सारा हाल ज्यों का त्यों कह सुनाया और कहा यदि सत्य का निर्णय नहीं होता है तो मैं अपने प्राण विसर्जन कर दूँगी।

आखिर राजा ने खोजबीन कर पता लगा लिया कि किस सपेरे ने उन्हें सर्प लाकर दिया था। सबको अच्छी फटकार लगाकर स्वयं भी परिवार के लोगों से स्वीकार करवा लिया कि उन्होंने उसे मारने की योजना बनाई थी। फिर राजा ने दृढ़व्रता से पूछा कि देवि! बताओ तो यह चमत्कार किस मंत्र के प्रभाव से हुआ था। उसने जैसे ही 'रक्तेक्षणं' इत्यादि इकतालीसवाँ काव्य ऋद्धि मंत्र सहित पढ़ा तो वह सर्प पुनः पुष्प की माला बन गया। फिर उसने थोड़ा सा पानी मंत्रित करके अपने पति पर छिड़क दिया तो वह भी ऐसे उठकर बैठ गया मानो सोकर के उठा हो। यह चमत्कार देखकर जैन धर्म की महती प्रभावना हुई और राजा भी जैन बन गया।

# INSTANTLY THE COBRA TURNED INTO A GARLAND OF FLOWERS

**41**

Sarvadāpura was a city by the side of the Narmada river. There lived a wealthy merchant named Guṇachandra with his determined vowed daughter Dṛḍhavratā, devoted to Jainism. She was married to Sudatta, the son of a merchant Karmachandra of Sirapura. The family of Karmachandra was wealthy but not religious. Dṛḍhavratā was surprised at their irreligious attitude. At ten in the night the mother-in-law came to insist her for meals. Dṛḍhavratā explained peacefullly that she had taken determination for no night meals, no unfiltered water and tuber roots growing underground, as they were not proper food for the religious, seeing her firmness the family got annoyed against her and hatched a plan to kill her.

One day the merchant Sudatta sent for a fearful poisonous snake in a pot and kept it in his room. He ordered Draḍhavratā to bring the alleged garland from the pot. The innocent Dhṛḍhavratā put her hand inside the pot. Sudatta was enjoying the incident imagining the

instataneous death of her and marrying a next one. But, felicitation to Drḍhavratā and to Jainism, no sooner she placed her hand over the cobra than it was converted into a garland of beautiful flowers. She was pleased to place it soon over the neck of her husband. But alas the garland was again turned into a cobra and it bit Sudatta who became unconscious immediately.

Consequently Drḍhavratā was arrested for the murder and was taken to the king's court for decision with the cobra and the pot. She told the true story to the king and said that if correct decision is not given she would give up her life.

The king searched for the snakecharmer who could tell the story of the conspiracy hatched by the family. The king, however asked Drḍhavratā how she could display such a miracle. She chanted the 41st stanza of the Bhaktāmara stotra with Riddhi spells and the cobra was again changed into the garland of flowers. She further sprinkled the spelled water over the husband who got up soon, as if awakened from sleep. Seeing this incident there was a great predominance of Jainism and the king became the Patron of Jainism with noble devotion.

## युद्ध विजेता, गुणवर्मा (42)

मथुरा नगर के राजा रणकेतु, थे तो महाराजा लेकिन उन्हें धर्म और नीति का कुछ भी ज्ञान न था। एक दिन उनकी रानी ने उनके छोटे भाई गुणवर्मा के प्रति राजा के कान भर दिये कि वह आपसे विद्वेष रखता है. अवसर मिलते ही सब कुछ हथिया लेगा और आपको कहीं का न छोड़ेगा। जबकि छोटा भाई परम धर्मानुरागी और बड़े भाई का आज्ञाकारी था, लेकिन फिर भी राजा ने उसे देश से निकल जाने का आदेश दे दिया। मंत्रियों ने बहुत समझाया कि ऐसे धर्मात्मा भाई को निकालने का अंजाम अच्छा न होगा, परन्तु राजा ने उन लोगों की बात पर कोई ध्यान न दिया, भाई तो फिर आज्ञाकारी था, उनके कहते देर न लगी और वह उनके क्षेत्र से बहुत दूर एक गुफा में जाकर रहने लगा। रणकेतु ने कुछ दिन बाद उसके समाचार लिये तो पता चला कि वे तो जंगल के फल खाकर भगवद्‌भजन में लीन रहते हैं, राजा को इसमें भी कुछ राज नजर आया कि जरूर यह मुझे जीतने के लिये मंत्र तंत्र सिद्ध कर रहा है।

तत्काल वे बड़ी भारी सेना लेकर उसके पास पहुँच गये। जब गुणवर्मा ने रणकेतु की चतुरंगिणी सेना सामने देखी तो तत्काल प्रतिकार न किया, बल्कि ध्यानस्थ होकर श्री भक्तामर जी के ४२वें एवं ४३वें काव्य का भक्तिपूर्वक स्मरण करने लगे, चक्रेश्वरी देवी ने प्रकट होकर आज्ञा माँगी - कहिये आपकी क्या सेवा करूँ।

गुणवर्मा ने कहा मुझे भी एक विशाल सेना दे दो ताकि मैं अपने भाई को सबक सिखा सकूँ। देखते ही देखते देवी ने हाथी, घोड़े, रथ, प्यादों से सजी हुई चतुरंगिणी सेना सजा दी। दोनों ओर से रणभेरी बज उठी। घमासान युद्ध हुआ और देवी ने विक्रिया के बल से रणकेतु को बाँध लिया। आखिर गुणवर्मा ने देवी से प्रार्थना की कि ये मेरे ज्येष्ठ भ्राता हैं अतः इनका तिरस्कार नहीं होना चाहिए। देवी रणकेतु को छोड़कर निजधाम

को चली गयी और रणकेतु भी पश्चाताप कर क्षमा याचना कर भाई से निजगृह लौटने की प्रार्थना करने लगे, लेकिन अब तो उन्हें संयम से लौ लग गई थी अतः उन्होंने दीक्षा लेकर समाधिमरण पूर्वक सुमरणकर देवगति प्राप्त की। जैन धर्म की महिमा अनन्त है।

## GUNAVARMÃ, THE WAR-WINNER 42

King Raṇaketu of Mathurā city was an emperor but he had no knowledge either of religion or politics One day his queen preverted his mind against his younger brother Gunavarma. She said that he was jealous of the king and one day he would abduct everything leaving nothing with the king. Whereas the younger brother was most religious and obedient to his elder brother, the king banished him away from the kingdom. Although the ministers explained the king that the consequences would be dangerous, but the king did not pay any heed.

The religious younger brother soon went far away from the kingdom and lived in a cave, deeply absorbed in prayers of the Lord. When Ranaketu came to know all about this he became suspicious about his spells and chants. He went there with all the four wings of his army, whereas Guṇavarma did not mind and respond to the behaviour of the king He began to chant the 42nd and 43rd stanzas of the Bhaktāmara with Riddhi spells The deity Chakrehśvari appeared and asked for instructions from him

Guṇavarmā told that he desired to have a large army so that he could teach a lesson to his brother. Instantly, the deity created a great camp of militant personnel with all wings, the elephants, horses, chariots. Both the armies fought a terrific war with the war signals and Guṇavarmā arrested Raṇaketu through dramatic performance. However Gunavarma requested the deity that as Raṇaketu was his elder brother he might not be disrespected. Raṇaketu begged pardon from his brother and asked to return home. But Guanavarma was never to return for his awakened interest in austerities He got initiated and got a divine birth after his equananimous death. The magnanimity of Jainism is endless.

## अहिंसा दान 43

तामली नगर में ताम्रलिप्त सेठ रहते थे जो पूरे सम्यक्त्वी थे। हिंसादि पापों से बहुत दूर श्रावक के व्रतों का पालन करने वा दिगम्बर साधुओं के पास हमेशा धर्मचर्चा एवं भक्तामर के काव्यों का ऋद्धि मंत्र सहित पाठ किया करते थे।

एक दिन वे व्यापार के उद्देश्य से जलमार्ग से विशाल वणिक मंडली के साथ अन्य द्वीप में गये। वहाँ अपार धनराशि अर्जित की, माल जहाज में लदवा कर लौट रहे थे। सारे लोग धन प्राप्ति की खुशी में पागल हो रहे थे। जी भरकर मौज मस्ती चल रही थी। अब भगवान किसी को याद भी न रहा। इसी बीच जहाज चलते चलते रुक गया। समुद्रदेवी ने जहाज को कील दिया और बलि की याचना करने लगी।

सेट जी ने कहा - दुष्टे! तू हमारे रास्ते से हट जा वरना हमारी शासन देवता तेरा कचूमर निकाल देगी। बलि तो मैं किसी हालत में होने नहीं दूँगा, चाहे मेरी जान जाये या बचे, धन जाये या रहे, लेकिन इस तुच्छ सम्पत्ति के पीछे निरपराध प्राणी की हत्या जैसा जघन्य कार्य मेरे जीवित रहते न हो सकेगा। उन्होंने अपने साथियों को धीरज बँधाकर श्रीभक्तामर जी का ४४वाँ काव्य ऋद्धि मंत्र सहित स्मरण करने को कहा और स्वयं भी भक्तिभावपूर्वक पाठ करते हुए तल्लीन हो गये।

अपने भक्त पर संकट आया जान जिनशासन चक्रेश्वरी देवी ने प्रकट होकर जहाज में एक लात मारी, जलदेवी कराहती हुई उसके चरणों में गिरकर गिड़गिड़ाने लगी। उसने प्रतिज्ञा की कि आज से वह हिंसा नहीं करायेगी। सेटजी ने उसे क्षमा प्रदान करायी और सकुशल अपने देश आ गये। चारों ओर अहिंसा परमोधर्म की जय के नारे गूँज रहे थे।

## CHARITY OF NON-VIOLENCE 43

In the city of Tamali there lived a merchant, Tāmralipta, who was serene visioned, away from violence, demerits, and spending the life of a layman He used to chant the Bhaktāmara prayer alongwith Riddhi spells near ascetics of Digambara Jaina community.

Once he travelled on to another island through sea route for trade with his large circle of traders. He earned unlimited wealth and then returned with loaded cargo All the traders were ecstatie with pleasure of having earned unlimited wealth. They were so much absorbed in their entertainment that they forgot the name of God. Suddenly the ship stopped. The deity of the ocean fixed the ship and demanded sacrifice.

Tāmralipta rebuked her, 'O cruel deity, get off from our way otherwise our superdominant deity will destroy your power. I shall not offer any sacrifice at any cost, whether I may lose my life or property. You will not be allowed to have any innocent life in place of the trivial wealth, till I am alive'. He asked his companions not to lose courage Then he sat on for chanting of the 44th stanza of Bhaktāmara stotra with Riddhi spells and rituals.

Having known about the danger on her devotee the superdominant deity of Jina Ministry, Chakreśvari appeared and kicked the ship. The water-deity was injured and she started begging pardon at her feet. She resolved not to have any sacrifice in future. Setha got her pardon and returned home safe. All around the slogans of the victory of non-violence were beiig raised.

## कर्म फल

44

मालवा प्रान्त की उज्जयिनी नगरी के राजा नृपशेखर थे। उनकी प्रिय रानी विमलमती थी। जिसने हंसराज नाम के अत्यंत रूपवान एवं गुणों के सागर पुत्र को जन्म दिया। राजा ने उसे पण्डित मनोहरदास जी की सेवा में भेजकर सभी विद्याओं में पारंगत कर दिया। संयोग की बात जिस दिन वह विद्याध्ययन कर घर वापिस आया उसी दिन उसकी माँ का देहावसान हो गया। पिता पुत्र दोनों ही इस दु:खद घटना से बहुत दु:खी हुए। अन्तत: राजा ने दूसरा विवाह कर लिया। दूसरी रानी कमला, विमलमती से ठीक विपरीत कुटिल स्वभाव की थी। धर्म ध्यान से उसे कोई सरोकार न था। उसने भी श्रीचन्द नाम के एक पुत्र को जन्म दिया। लेकिन द्वेषवश वह हमेशा हंसराज से जलती और उसे श्रीचन्द की राह का कंटक समझती।

एक दिन राजा नृपशेखर, अपने प्रियपुत्र हंसराज को उसी की देखरेख में छोड़ विदेश यात्रा पर चले गये। दुष्टा रानी को तो अवसर मिल गया, उसने उस भोले बालक को भोजन में दिनाई दे दी, जिसके प्रभाव से उसका सारा शरीर रोगग्रस्त होकर कुरूप हो गया। अपनी विमाता की करतूत उसने भाँप ली अत: वह घर छोड़कर नागपुर चला गया। वहाँ के राजा मानगिरि की कलावती नाम की एक सुन्दर विदुषी कन्या थी। एक दिन उन्होंने अपनी बेटी से पूछा - बेटी तुम हमारे प्रसाद से सुख भोग रही हो या अपने पुण्य से। पिताजी इस जगत में कोई किसी का कुछ भी नहीं कर सकता, व्यक्ति अपने ही पुण्य से सुखी है और पाप कर्म से दु:खी है। उसके इन वाक्यों से राजा ने उसे अहंकारी समझा और उस पर बहुत कुपित हुए। उन्होंने उसी व्याधि व्यथा से ग्रसित व्यक्ति से अपनी उस सुन्दर कन्या का विवाह कर घर से विदा कर दिया। भटकते-भटकते दोनों दिगम्बर मुनिमहाराज के चरणों में पहुँच गये। उन्होंने उनकी बहुत विनय भक्ति की महाराज ने उन्हें भव्य जान भक्तामर जी ४५वें काव्य का ऋद्धि मंत्र सहित पाठ करने का उपदेश दिया विधिपूर्वक पाठ करने से हंसराज का शरीर वासुदेव के समान सुन्दर हो गया। राजा को जब इस बात की खबर लगी तो, ''वास्तव में कोई किसी का कर्ता नहीं है,'' यह रहस्य उन्हें समझ में आ गया, जाकर वे अपनी बेटी के चरणों में गिरकर क्षमा माँगने लगे।

## THE FRUITION OF KARMA 44

King Nṛpaśekhara of Ujjayini city in Mālawa state had a beloved queen Vimalamati. She gave birth to a handsome and virtuous son, Haṁsarāja. He was sent to Pundit Manoharadāsa who made him excell in all learnings. As luck would have it, the day he returned, he lost his mother. The father and the son became unhappy. The king had another marriage. This queen Kamalā was just opposite in nature. She has no concern with religious meditation. She gave birth to a child, Śrichandra. She was jealous of Haṁsarāja as she thought him to be a thorn of her son's way.

Once the king Nṛpaśekhara went on a foreign travel entrusting the responsibility on her of his beloved son Haṁsarāja. The cruel queen took advantage of the opportunity and mixed poison in the meals of Haṁsarāja who upon eating thw same felt sick and became ugly. He could read the intention of his step-mother and went away to Nāgapura. There King Mānagiri had a beautiful and learned daughter Kalāvati. One day the king asked his daughter whether she was happy due to him or due to her merits. She replied everyone is happy due to his own merits and unhappy due to one's own demerits. No one could do anything for else other. The ego of the king was hurt at this reply and he was annoyed. He got her married to ugly Haṁsarāja. Both left the country and after wandering over several places reached at the feet of an ascetic-king. They worshipped him with devotion and courtesy. Impressed with their modesty the ascetic-king instructed them to learn 45th stanza of the Bhaktāmara with spells of Riddhi. They started the practice and soon the disease of Haṁsarāja was cured. He became most beautiful as cupid. The king then came to know the story and began to believe in his daughter's reply. He fell on the feet of his daughter and begged her pardon.

## साहस, रणपाल का 45

आर्यावर्त के प्रसिद्ध नगर अजमेर में राजा उरपाल का राज्य था जिनका रणपाल नामक पितृभक्त, समस्त विद्याओं में पारंगत, राजकुमार के योग्य समस्त लक्षणों से सम्पन्न पुत्र था। एक बार वासपुर के नरेश ने राजा उरपाल पर चढ़ाई कर दी। इस बात से उरपाल पहले तो कुछ गंभीर हुए परन्तु दूसरे ही क्षण सभा को सम्बोधित करते हुए बोले- 'क्या कोई ऐसा बहादुर इस भरी सभा में है जो शाह सुल्तान को जीवित पकड़ कर ला सके।' मैं ला सकता हूँ - बुलन्द आवाज में युवराज रणपाल ने हाथ उठाकर संक्षिप्त सा उत्तर दिया। युद्ध क्षेत्र में उतरे हुए रणपाल का भाग्य साथ न दे पाया और वह बन्दी बनाकर जेल में डाल दिये गये। क्रूर सुल्तान ने उनके साथ बहुत ही अभद्र व्यवहार किया। उसे भोजन भी नसीब न हुआ।

धर्मात्मा रणपाल ने अपने छात्र जीवन में गुरुदेव से सीखे हुए महाप्रभावी भक्तामर स्तोत्र का ऋद्धिमंत्र सहित तन्मयता पूर्वक पाठ शुरु कर दिया। ४६वें काव्य पर पहुँचते-पहुँचते लौह निर्मित सख्त बेड़ियाँ अपने आप

टूटकर नीचे गिर गईं। बन्धन मुक्त राजकुमार प्रातः शाह सुल्तान के दरबार में दिख रहे थे।

नवाब ही नहीं, दरबारी भी भौंचक्के रह गये। कोतवाल, दरोगा, पहरेदार व सिपाही सबसे पूछा गया - यह कैसे संभव हुआ लेकिन किसी के पास उत्तर न था। आखिर राजकुमार को सुल्तान ने स्वयं पुनः बेड़ियों में जकड़कर जेलखाने में डलवाया और निगरानी के लिये झरोखों में भी पहरेदार नियुक्त कर दिये। रात्रि में जब राजकुमार ने पुनः ४६वें काव्य का मधुर कण्ठ से पाठ प्रारंभ किया तो देखते ही देखते पुनः तत्क्षण सारी बेड़िया टूट गईं और राजकुमार प्रसन्न चित्त बाहर आने को उद्यत हो गये। राजा ने जब अपनी आँखों से यह दृश्य देखा तो हतप्रभ रह गये। उन्होंने ससम्मान राजकुमार को राजमहल वापिस भेज दिया और जैन धर्म की महिमा से बहुत प्रभावित हुए।

## BRAVERY OF RANAPALA 45

King Urapāla ruled the famous city of Ajamera of Aryāvarta. He had a son, Raṇapāla, who excelled in all attainments fit for a prince and was devoted to his father. Once this city was attacked by the king of Vāsapura. King Urapāla was serious for some time and then proclaimed., 'Is there any brave person in my court who could arrest and bring the Sultān alive?' The prince Raṇapāla replied in a bold tone that he could bring him alive. In the battlefield the ill-fated prince was arrested due to defeat and was put in imprisonment He was treated most cruelly by the Sultan and was put to starvation.

The religious Raṇapāla had learnt the miraculous Bhaktāmara stotra with Riddhi spells and rituals from his teacher. Hence he began to chant the prayer with spells of Riddhis and as soon as he got on to the 46th stanza his all the chains and locks fell broken automatically. The free prince was then seen at the court of the Sultān.

Not only the noble but also the courtiers were wonderstruck. The officers from superintendent to the guard were put to inquiry but they had no reply. After all investigations the Sultān himself got the prince imprisoned in his own presence and appointed the watchmen even at the windows. At night when prince again chanted the 46th stanza in melody all the chains and locks got broken and the prince once again came out free. The Sultān was also wonderstruck at the event as he himself had witnessed it. He allowed the prince to return to his palace with due respect and was influenced at the greatness of Jainism.

# भक्तामर-स्तोत्र (भाषा हिन्दी)

आदिपुरुष आदीश जिन, आदि सुविधि करतार।
धरम-धुरन्धर परम गुरु, नमों आदि अवतार।।

सुर-नत-मुकुट रतन-छवि करैं, अंतर पाप-तिमिर सब हरैं।
जिनपद बंदौ मन वच काय, भव-जल-पतित उधरन-सहाय।।१।।

श्रुत-पारग इन्द्रादिक देव, जाकी थुति कीनी कर सेव।
शब्द मनोहर अरथ विशाल, तिस प्रभु की वरनों गुन-माल।।२।।

विबुध-वंद्य-पद मैं मति-हीन, हो निलज्ज थुति मनसा कीन।
जल-प्रतिबिंब बुद्ध को गहै, शशि-मंडल बालक ही चहै।।३।।

गुन-समुद्र तुम गुन अविकार, कहत न सुर-गुरु पावैं पार।
प्रलय-पवन-उद्धत जल-जंतु, जलधि तिरै को भुज बलवंतु।।४।।

सो मैं शक्ति-हीन थुति करूँ, भक्ति-भाव-वश कछु नहिं डरूँ।
ज्यों मृगि निज-सुत पालन हेत, मृगपति सन्मुख जाय अचेत।।५।।

मैं शठ सुधी हँसन को धाम, मुझ तव भक्ति बुलावै राम।
ज्यों पिक अंब-कली-परभाव, मधु-ॠतु मधुर करै आराव।।६।।

तुम जस जंपत जन छिन माहिं, जनम जनम के पाप नशाहिं।
ज्यों रवि उगै फटै तत्काल, अलिवत नील निशा-तम-जाल।।७।।

तब प्रभावतैं कहूँ विचार, होसी यह थुति जन-मन-हार।
ज्यों जल-कमल पत्र पै परै, मुक्ताफल की द्युति विस्तरै।।८।।

तुम गुन-महिमा हत-दुख-दोष, सो तो दूर रहे सुख-पोष।
पाप-विनाशक है तुम नाम, कमल-विकासी ज्यों रवि-धाम।।९।।

नहिं अचंभ जो होहिं तुरंत, तुमसे तुम गुण वरणत संत।
जो अधीन को आप समान, करै न सो निंदित धनवान।।१०।।

इक टक जन तुम को अविलोय, अवर विषैं रति करै न सोय।
को करि छीर-जलधि जल पान, क्षार नीर पीवै मतिमान।।११।।

प्रभु तुम वीतराग गुन-लीन, जिन परमानु देह तुम कीन।
हैं तितने ही ते परमानु, यातैं तुम सम रूप न आनु।।१२।।

कहँ तुम मुख अनुपम अविकार, सुर-नर-नाग-नयन-मन हार।
कहाँ चंद्र-मंडल सकलंक, दिन में ढाक-पत्र सम रंग।।१३।।

पूरन-चंद-ज्योति छविवंत, तुम गुन तीन जगत लंघंत।
एक नाथ त्रिभुवन आधार, तिन विचरत को करै निवार।।१४।।

जो सुर-तिय विभ्रम आरम्भ, मन न डिग्यो तुम तौ न अचंभ।
अचल चलावे प्रलय समीर, मेरु-शिखर डगमगै न धीर।।१५।।

धूमरहित वाती गत नेह, परकाशै त्रिभुवन-घर एह।
वात-गम्य नांही परचंड, अपर दीप तुम बलो अखंड।।१६।।

छिपहु न लुपहु राहु की छाँहि, जग-परकाशक हो छिनमांहि।
घन अनवर्त्त दाह अनिवार, रवितैं अधिक धरो गुणसार।।१७।।

सदा उदित विदलित मनमोह, विघटित मेह राहु अविरोह।
तुम मुख-कमल अपूरव चंद, जगत-विकासी जोति अमंद।।१८।।

निश-दिन शशि रवि को नहिं काम, तुम मुख-चंद हरै तम-धाम।
जो स्वभावतैं उपजै नाज, सजल मेघ तैं कौनहु काज।।१९।।

जो सुबोध सोहै तुम माहिं, हरि हर आदिक में सो नाहिं।
जो द्युति महा-रतन में होय, कांच-खंड पावै नहिं सोय।।२०।।

## नाराच छंद

सराग देव देख मैं भला विशेष मानिया।
स्वरूप जाहि देख वीतराग तू पिछानिया।।
कछु न तोहि देख के जहाँ तुही विशेखिया।
मनोग चित्त-चोर और भूल हूँ न पेखिया।।२१।।

अनेक पुत्रवंतिनी नितंबिनी सपूत हैं।
न तो समान पुत्र और मात तैं प्रसूत हैं।।
दिशा धरंत तारिका अनेक कोटि का गिनै।
दिनेश तेजवंत एक पूर्व ही दिशा जनैं।।२२।।

पुरान हो पुमान हो पुनीत पुन्यवान हो।
कहें मुनीश अंधकार-नाश को सुभान हो।।
महंत तोहि जानके न होय वश्य कालके।
न और मोहि मोखपंथ देय तोहि टालके।।२३।।

अनंत नित्य चित्त के अगम्य रम्य आदि हो।
असंख्य सर्वव्यापि विष्णु ब्रह्म हो अनादि हो।।
महेश कामकेतु योग ईश योग ज्ञान हो।
अनेक एक ज्ञानरूप शुद्ध संतमान हो।।२४।।

तुही जिनेश बुद्ध है सुबुद्धि के प्रमानतैं।
तुही जिनेश शंकरो जगत्रये विधानतैं।।
तुही विधात है सही सुमोख-पंथ धारतैं।
नरोत्तमो तुही प्रसिद्ध अर्थ के विचारतैं।।२५।।

नमो करूँ जिनेश तोहि आपदा निवार हो।
नमो करूँ सु-भूरि भूमि-लोक के सिंगार हो।।
नमो करूँ भवाब्धि-नीर-राशि-शोष हेतु हो।
नमो करूँ महेश तोहि मोख-पंथ देतु हो।।२६।।

चौपाई-

तुम जिन पूरन गुन-गन भरे, दोष गर्व करि तुम परिहरे।
और देव-गण-आश्रय पाय, स्वप्न न देखे तुम फिर आय।।२७।।

तरु अशोक-तर किरन उदार, तुम तन शोभित है अविकार।
मेघ निकट ज्यों तेज फुरंत, दिनकर दिपै तिमिर निहनंत।।२८।।

सिंहासन मनि-किरन-विचित्र, तापर कंचन-वरन पवित्र।
तुम तन शोभित किरन-विथार, ज्यों उदयाचल रवि तम-हार।।२९।।

कुंद-पुहुप-सित-चमर ढुरंत, कनक-वरन तुम तन शोभंत।
ज्यों सुमेरु-तट निर्मल कांति, झरना झरै नीर उमगांति।।३०।।

ऊँचे रहैं सूर दुति लोप, तीन छत्र तुम दिपैं अगोप।
तीन लोक की प्रभुता कहैं, मोती-झालर सों छवि लहैं।।३१।।

दुंदुभि-शब्द गहर गंभीर, चहुँ दिशि होय तुम्हारैं धीर।
त्रिभुवन-जन शिव-संगम करैं, मानूँ जय जय रव उच्चरै।।३२।।

मंद पवन गंधोदक इष्ट, विविध कल्प तरु पुहुप-सुवृष्ट।
देव करें विकसित दल सार, मानों द्विज-पंकति अवतार।।३३।।

तुम तन-भाममंडल जिनचंद, सब दुतिवंत करत है मंद।
कोटि शंख रवि तेज छिपाय, शशि निर्मल निशि करै अछाय।।३४।।

स्वर्ग-मोख-मारग-संकेत, परम-धरम उपदेशन हेत।
दिव्य वचन तुम खिरै अगाध, सब भाषा गर्भित हित साध।।३५।।

दोहा-

विकसित-सुवरन-कमल-दुति, नख-दुति मिलि चमकाहिं।
तुम पद पदवी जहँ धरो, तहँ सुर कमल रचाहिं।।३६।।

ऐसी महिमा तुम विषैं, और धरै नहिं कोय।
सूरज में जो जोत है, नहिं तारा-गण होय।।३७।।

षट्पद-

मद-अवलिप्त-कपोल-मूल अलि-कुल झंकारैं।
तिन सुन शब्द प्रचंड क्रोध उद्धर अति धारैं।।
काल-वरन विकराल, कालवत सनमुख आवै।
ऐरावत सो प्रबल सकल जन भय उपजावै।।

देखि गयंद न भय करै, तुम पद-महिमा लीन।
विपति रहित संपति सहित, वरतैं भक्त अदीन।।३८।।

अति मद-मत्त-गयंद कुंभ-थल नखन विदारे।
मोती रक्त समेत डारि भूतल सिंगारै।।

बांकी दाढ़ विशाल वदन में रसना लोले।
भीम भयानक रूप देखि जन थर हर डोलै।।

ऐसे मृगपति पग तलैं जो नर आयो होय।
शरण गये तुम चरण की बाधा करै न सोय।।३९।।

प्रलय-पवन कर उठी आग जो तास पटतर।
बमैं फुलिंग शिखा उतंग परजलैं निरन्तर।
जगत समस्त निगल्ल भस्म कर हैगी मानों।
तड तडाट दव-अनल डोर चहुँ दिशा उठानों।।

सो इक छिनमें उपशमैं नाम-नीर तुम लेत।
होय सरोवर परिनमैं विकसित कमल समेत।।४०।।

कोकिल-कंठ-समान श्याम-तन क्रोध जलंता।
रक्त नयन फुंकार मार विष-कण उगलंता।
फण को ऊँचो करै वेग ही सन्मुख धाया।
तब जन होय निशंक देख फणिपति को आया।।

जो चांपै निज पग तलैं व्यापै विष न लगार।
नाग-दमनि तुम नाम की है जिनके आधार।।४१।।

जिस रन-माहिं भयानक रव कर रहे तुरंगम।
घन से गज गरजाहिं मत्त मानों गिरि जंगम।।
अति कोलाहल माहिं बात जहँ नाहिं सुनीजै।
राजन को परचंड देख बल धीरज छीजै।।

नाथ तिहारे नाम तैं सो छिन माहिं पलाय।
ज्यों दिनकर परकाशतैं अंधकार विनशाय।।४२।।

मारै जहाॅं गयंद कुंभ हथियार विदारै।
उमगै रुधिर प्रवाह वेग जल सम विस्तारै।।
होय तिरन असमर्थ महाजोधा बल पूरै।
तिस रन में जिन तोर भक्त जे हैं नर सूरे।।

दुर्जय अरिकुल जीत के, जय पावैं निकलंक।

